बतावै हैं ई सब कई ठौर और बतावै हैं कहे चौरासी लक्षयोनि जीव को बतावै हैं ॥ ३ ॥

सो अन्तर मद्धे अन्त लेइ ।
झकझेलि झुलाउब जीव देइ ॥ ४ ॥
सब आपन आपन चहैं भोग ।
कह कैसे परिहै कुशलयोग ॥ ५ ॥
बीबेक विचार न करैं कोइ ।
सब खलक तमाशा लखै सोइ ॥ ६ ॥

सो ये विषय कैसै हैं कि अन्तर में अन्त लेइ हैं कहे गड़ि जाते है झकझेलिकै कहे जोरावरी झुलाउब जो आवागमन है सो जीव को देइ है ॥ ४ ॥ सो ये सब आपन आपन भोग चाह्यो तब जीव के कुशल को योग कैसे परै अर्थात् कैसे कल्याण पावै ॥ ५ ॥ सो ये बन्धन को विवेक कहे बिचार कोई नहीं करै है कि क्या सांच है क्या झूठ है सब खलक कहे सब संसार के लोग बाणी विषयन को तमाशा देखै हैं और वही में अरुझि रहे है ॥ ६ ॥

मुख फारि हँसै सब राव रङ्क ।
तेहि धरन न पैहौ एक अङ्क ॥ ७ ॥
नीयरे बतावैं खोजैं दूरि ।
वह चहुंदिशि बागुरि रहल पूरि ॥ ८ ॥
है लक्ष अहेरी एक जीव ।
ताते पूकारै पीव पीव ॥ ९ ॥

सो वही विषय में परिकै मुख फारिकै राव रङ्क सब हँसैं हैं या दुख-दायी है विषय या अङ्क कोऊ नहीं धरन पावै हैं तेहि को सो बेद शास्त्र पुराण साहब को तो नियरे ही बतावैं हैं, और दूरि खोजैं हैं काहे ते कि मायारूप बागुरि सर्वत्र पूरि रही है ॥ ८ ॥ सो ये तो सब शिकारी हैं

और लक्ष कहे निशाना एक जीव ही है ताते हे जीव, तैं पीउ पीउ पुकारैं तबहीं तेरो बचाउ है ॥ ९ ॥

अबकी बारै जो होय चुकाव।
ताकी कबीर कह पूरि दाँव ॥ १० ॥

सो श्रीकबीर जी कहैं है कि अबकी बार जो मानुषशरीर में चुकाव होयगो वह साहब को न जानैगो तो ताकी पूरि दाँव है काहे ते कि अबकी बार के चूके फेरि ठिकाना न लगैगो, चौरासी लाख योनिन में भटकैगो फेरि जो मानुष शरीर पावैगो तब पुनि नाना मतन में लगि कै चौरासी लाख योनि में भटकैगो, उद्धार न होयगो ताते अबकी बार जो समुझै वह साहब को जानै तौ तेरो पूरो दाँव परै, तामें प्रमाण—

कबीरजीकी साखी 'लखि चौरासी भटकि कै, पौमें अटको आय' अबकी पौ जो ना परै तौ फिरि चौरासी जाय ॥

* इति सातवां बसन्त समाप्तम् *

---

## ॥ अथ आठवां बसन्त ॥

करपल्लव के बल खेलै नारि।
पण्डित होय सो लेइ बिचारि ॥ १ ॥

सो श्रीकबीर जी कहै हैं कि नारि जो माया सो पल्लव जो राम नाम सो कर में लै कै वाही के बल खेलै है जब प्रथम यह जगत की उत्पत्ति भई तब रामनाम लै कै बाणी निकसी है तामें प्रमाण " रामनाम लै उचरी बाणी "। ताही जगतमुख अर्थ में चारिउ वेद ईश्वर ब्रह्म सब संसार निकसे हैं तामें प्रमाण सायर के। " राम नाम के दोई अक्षर चारिउ वेद कहानी " सो तौने ही के बल ते सब संसार बाँध लियो है सो जो कोई पण्डित होय सो विचारि कै लै लेइ जगतमुख साहब मुख यामें दोऊ अर्थ हैं सो साहबमुख अर्थ रामनाम में लेइ जगतमुख अर्थ केवल माया खेलै है ताको छोड़ि देइ ॥ १ ॥

कपरा नहिं पहिरै रह उघारि ।
निरजीवै सो धन अति पियारि ॥ २ ॥
उलटी पुलटी बाजै सो तार ।
काहुहि मारै काहुहि उबार ॥ ३ ॥

सो वा नारि माया कैसी है की कपरा नहीं पहिरै उघारही रहै है अर्थात् वह माया सबको मूदे है वाको मूंदनवारो कोई नहीं है जो कहो वाको ब्रह्म मूंदे होइगो तो निर्जीव जो ब्रह्म सो धन जो माया ताको अति पियार है अर्थात वाहू को शवलित किये है ॥ २ ॥ व पुनि कैसी है कि उलटी पुलटी तार बाजै है कहे काहू को अविद्या में डारि कै नरक देइ है और काहू को विद्यारूप ते स्वर्ग सत्यलोकादि देइ है ॥ ३ ॥

कहै कबीर दासन को दास ।
काहू सुखदै काहू उदास ॥ ४ ॥

श्रीकबीरजी कहै हैं कि दासन के दास कहे ब्रह्मादिक जो माया के दास तिनहूं के दास जीव तुम्हारी माया कैसे छूटै वे ब्रह्मादिक माया ते नहीं छूटे या माया कैसी है काहू को तो सुखद है काहू कैति उदास है काहे उनको स्पर्श नहीं करि सकै है अर्थात जे साहब को जानै हैं तिनकी कैति उदास है तिनहीं के दास तुमहूं होउ तब उबार होइगो माया ब्रह्म जीव के परे श्रीरामचन्द्र ही हैं तामें प्रमाण—

राम एव ब्रह्म परं राम एव परंतपः ।
राम एव परं तत्वं श्रीरामो ब्रह्मतारकम् ॥ इति श्रुतिः ॥ ४ ॥

* इति आठवां बसन्त समाप्तम् *

---

## ॥ अथ नवां बसन्त ॥

ऐसो दुर्लभ जात शरीर ।
रामनाम भजु लागै तीर ॥ १ ॥

गये बेणु बलि गे हैं कंस।
दुर्योधन गये बूड़े बंस ॥ २ ॥
पृत्थु गये पृथ्वी के राव।
विक्रम गये रहे नहिं काव ॥ ३ ॥
छौ चक्रवैमण्डली के झार।
अजहूं हो नल देखु बिचार ॥ ४ ॥
हनुमत कश्यप जनकौ वार।
ई सब रोकैं यम के धार ॥ ५ ॥
गोपीचँद भल कीन्हों योग।
रावन मरिगो करतै भोग ॥ ६ ॥
जात देखु अस सब के जाम।
कह कबीर भजु रामै नाम ॥ ७ ॥

चौरासी लाख योनिन में भटकत भटकत यह शरीर पायो दुर्लभ सो वृथा ही जाय है सो रामनाम को भजु सेवा करु जाते तीर लगै, बेणु, बलि, कंस, दुर्योधन, पृथु, विक्रम, यो छवो चक्रवर्ती भूमि-मण्डल के ते शरीर छोड़िकै जात भये सो नर अजहूँ बिचारि कै तू देखु व हनुमत, कश्यप अदिति जनक कहे ब्रह्मा वार कहे सनकादिक ते ये अबलौं रामनाम कहि यम को धार रोकै हैं अर्थात जे उनके मत में जाय रामनाम कहै हैं ते संसार ते छूटि ही जाय हैं उन पै यम को बल नहीं चलै है और गोपीचन्द जोगी रहे रावण भोगी रह्यो पै रामनाम नहीं भजे ते दोऊ मरि गये सो श्रीकबीरजी कहैं हैं कि यही भाँति सबके जामा जे शरीर ते जात देखै हैं ताते रामनाम भजु, 'भजु सेवायाम्' धातु है ताते तैं हूं रामनाम की सेवा करु तबही संसारसमुद्र के तीर लगै गो नहीं तो बहिजायगो, रामनाम के जपैया नहीं मरे हैं तामें प्रमाण कबीरजी को पद—

हम न मरैं मरिहै संसारा। हमको मिला जिलावनवारा॥
अब ना मरौं मोर मन माना। सोइ मुवा जिन राम न जाना॥
सो कत मरै संतजन जीवै। भरि भरि रामरसायन पीवै॥
हरि मरि हैं तो हमहूं मरि हैं। हरि न मरैं हम काहे को मरि हैं॥
कहि कबीर मन मनहिं मिलावा। अमर भये सुखसागर पावा॥

* इति नवा बसन्त समाप्तम् *

---

## ॥ अथ दसवा बसन्त ॥

सब ही मद्माते कोई न जाग।
सो सँगहि चोर घर मुसन लाग॥ १॥
योगी मद्माते योगध्यान।
पण्डित मद्माते पढ़ि पुरान॥ २॥
तपसी मद्माते तप के भेव।
सन्यासी माते करि हमेव॥ ३॥
मौलना मद्माते पढ़ि मुसाफ़[1]।
क़ाज़ी मद्माते कै निसाफ़॥ ४॥
शुकदेव मते ऊधो अक्रूर।
हनुमत मद्माते लिये लँगूर॥ ५॥
संसार मत्यो माया के धार।
राजा मद्माते करि हँकार॥ ६॥
शिव मात रहे हरिचरणसेव।
कलि माते नामदेव जयदेव॥ ७॥

---

१ मुसहफ़- कुरान।

वह सत्य सत्य कह सुम्रित वेद
जस रावण मारे घर के भेद ॥ ८ ॥
यह चञ्चल मन के अधम काम ।
सो कह कबीर भजु राम नाम ॥ ९ ॥

यह पद को समेटि कै अर्थ करै है यह संसार में सब कोई मद में मातत भयो जागत कोई न भयो सो जिनको जिनको यह पद में गनाय आये तेते प्रथम जैसे रावण घर के भेद से मारे गये तैसे मनके भेद ते मारे गये परन्तु इन सब में जे रामनाम को जप्यो तेई छूटै हैं हनुमदादि शुकादि जे कहि आये यह मन के तो अधम काम हैं जे रामनाम को नहीं जानैं ते संसार ही में परे, ताते तैंहूं रामनाम को भजु तबहीं तेरो उबार होइगो। औरी भांति संसार ही में परे रहैगे। और संसार सागर को पार करनवालो एक रामनाम ही है तामे प्रमाण—

माधव दुख दारुन सहि न जाइ ।
मेरी चपल बुद्धि ताते का बसाइ ॥
तन मन भीतर बस मदन चोर ।
सब ज्ञानरतन हरि लीन मोर ॥
हौं मैं अनाथ प्रभु कहौं काहि ।
अनेक बिगूचे मैं को आहि ॥
और सनक सनंदन शिव सुकादि ॥
आपुन कमलापति ब्रह्मा आदि ।
योगी जङ्गम यति जटाधारि ॥
अपने अवसर सब गये हारि ।
सो कह कबीर करि सन्तसात ॥
अभिअन्तर हरिसों करहु बात ।
मन ज्ञान जान करि करि बिचार ॥
श्रीरामनाम भजु होउ पार ।

* इति दसवां बसन्त समाप्तम् *

## ॥ अथ ग्यारहवां बसन्त ॥

शिव काशी कैसी भै तुम्हारि।
अजहूं हो शिव देखहु विचारि ॥ १ ॥
चोवा अरु चन्दन अगर पान।
सब घर घर स्मृति होइ पुरान ॥ २ ॥
बहु बिधि भवनन में लगैं भोग।
अस नगर कोलाहल करत लोग ॥ ३ ॥
बहु बिधि परजा निर्भय हैं तोर।
तेहि कारण चित है ढीठ मोर ॥ ४ ॥

श्री कबीरजी कहै हैं कि जब मैं बालापन में साधन करत रह्यों है तबहीं देवतन को दर्शन होत रह्यो है सो मैं महादेव जी ते पूछ्यो कि या काशी तुम्हारी कैसी भई है अजहूँ तो विचारि देखौ तुम्हारी काशी में चन्दन, चोवा, अगर लगावै हैं, पान खाय हैं घर घर स्मृति पुराण होइ हैं विविध भाँति के मेवा पकवान भोग लगावै हैं यही रीति ते लोग नगर में कोलाहल कर रहे हैं ऐसे परजा तुम्हारे निर्भय होइ रहे हैं तौने कारण ते मोरौ चित ढीठ होइ गयो है ॥

हमरे बालक कर यहै ज्ञान।
तोहीं हरि को समुझावै आन ॥ ५ ॥
जग जो जेहिं सो मन रहल लाय।
सो जिव के मरे कहु कहँ समाय ॥ ६ ॥

सो हम जे सब बालक हैं तिन कर यहै ज्ञान है तुम जे हौ महादेव और हरि जे हैं श्रीरामचन्द्र तिनको तो समुझवै काशीवाले आन हैं काहे ते कि वेदद्वारा यह कहते है कि संसार छूटै है ज्ञान होइ है तब मुक्ति होइ है ये सब जो काशी में मेरे हैं सो मुक्ति होइ जाइ है भोग करै

हैं सो यह वेद द्वारा कहौं हौं कि कहे विलक्षण समुझवै है ॥ ५ ॥ जगत् में जो जौने में मन लगावै है सो शरीर छूटे कहो कहां समाय है अर्थात् जाही में मन लगावै है ताही में समाय है यह वेद में लिखै हैं :—

अन्ते या मतिः सा गतिः ।

सो हम तुम सों पूछै हैं कि विषय में मन लगाये मरे जे काशी के लोग ते कहां जाय हैं ॥ ६ ॥

तहँ जो कछु जाकर होइ अकाज ।
है ताहि दोष साहब न लाज ॥ ७ ॥
तब हर हर्षित ह्वै कहल भेव ।
जहँ हमहीं हैं तहँ दूसर केव ॥ ८ ॥
तुम दिना चार मन धरहु धीर ।
पुनि जस देखेहु तस कह कबीर ॥ ९ ॥

सो जाकर अकाज होइ है ताही को दोष है काहेते वाके कर्म ही ते अकाज होइ, है साहब जो आप हैं श्रीरामचन्द्र तिनको कौन लाज है जो आप काशी के जीवनमुक्ति देइ हैं सो कौने हेतु ते कहो और संसारी जीव आपका न होइ काशी आप का है ॥ ७ ॥ तब हर्षित ह्वै के हर मोसे भेद बतायो कि जहां हम हैं तहां दूसर को है काशी में और सब संसार में जहां हम हैं अर्थात् हमको जे जानै हैं तेके कर्म औ कालई कौ जोर कै सकैं काहे ते कि जब हम ब्रह्मा ते रामनाम पायो है तब जान्यो है ताही ते मुक्ति करै हैं रामनाम को उपदेश करि श्रीरघुनाथजी को ज्ञान देइ है वाको तब मुक्ति होइ है सो काशी हू में रामनाम दै मुक्ति करै है औरहू देश में रामनाम पाइ कै मुक्ति ह्वै जाइ है ॥ ८ ॥ सो दिन चार तुम मन में धीर धरौ पुनि जस देख्यो तस हे कबीर ! तुम कह्यो अर्थात् जैसे हम रामनाम दैके जीवन को उद्धार करते हैं तैसे तुमहूँ करौगे तब तस देखोगे कि रामनाम ते कैसो विषयी होइ पै उद्धारई होइ जाइ है और काशी में रामनाम ही ते मुक्ति होइ है महादेव देइ हैं तामें प्रमाण–

"पेयं पेयं श्रवणपुटके,
रामनामाभिरामं ।
ध्येयं ध्येयं मनसि सततं,
तारकं ब्रह्मरूपम् ॥
जल्प्यं जल्प्यं प्रकृति विकृतौ,
प्राणिनां कर्णमूले ॥
वीथ्यां वीथ्यामटति जटिलः
कोपि काशीनिवासी"

(इति स्कान्दे) ॥ ६ ॥

* इति ग्यारहवां बसन्त समाप्तम् *

---

## ॥ अथ बारहवाँ बसन्त ॥

हमरे कहल कर नहिं पतियार ।
आपु बूड़े नल सलिलै धार ॥ १ ॥
अन्धा कहै अन्ध पतियाय ।
जस बिश्वा के लगनै जाय ॥ २ ॥
सो तौ कहिये अतिहि अबूझ ।
खसम ठाढ़ ढिग नाहीं सूझ ॥ ३ ॥

श्रीकबीरजी कहै हैं कि हमरे कहे ये जीव कोई नहीं पतियाय हैं साहब में कोई नहीं लगते हैं आप सुखो बानीरूप सलिल में बूड़े जाते हैं बानी को पानी आगे कहि आये हैं ॥ १ ॥ औ़र जे गुरुवालोग हैं हे नाना मतन को बतावै हैं औ़र जे जीव ते ग्रहण करै हैं साहब को नहीं जानै हैं जैसे वेश्या की लगन व नाना पुरुष ते रमै है एक को जानती ही नहीं है ऐसे नाना उपासना माने हैं सो साहब को मानत ही नहीं हैं ॥ २ ॥ सो ते जीवन को हम अतिही अबूझ कहै हैं काहे ते कि श्रीरामचन्द्र अन्तर्यामी रूपते ढिग में हैं तिन को नहीं सूझै है ॥ ३ ॥

आपन आपन चाहहिं मान ।
झुठ परपंच साँच करि जान ॥ ४ ॥
झूठा कबहुं करौ नहिं काज ।
मैं तोहिं बरजौं सुनु निरलाज ॥ ५ ॥
छाँड़हु पाखँड मानहुं बात ।
नहीं तो परिहौ यम के हात ॥ ६ ॥

आपन आपन मान जो है बड़ाई सिद्धता तौनेको चाहै हैं झूठ परपञ्च जो धोखाब्रह्मआत्मै मालिक है या को सांच मानै हैं ॥ ४ ॥ सो जो तैं या झूठो विचार करि राखै है कि हमहीं ब्रह्म है आतमा मालिक है सो ये झूठे काज तैं न करु हे निर्लज्ज जीव! केतौ जन्म मारो गयो है पुनि वही काम करै हैं सो मैं तोकों बरजौ हौं तू या काम न करु साहब को जानु ॥ ५ ॥ सो मेरी बात तू मानु पाखण्ड को छोड़ि दे नहीं तो यम जे हैं तिन के हात काहे गड़या में परिहौ यमदूत डाढ़ो पकरि कै डारि देयँगे ॥

कह कबीर नल चले न सोझ ।
भटक मुये जस बन के रोझ ॥ ७ ॥

सो श्रीकबीर जी कहै हैं कि हे नल! सोझ कहे सूधो अन्तर्यामी जे साहब समीप तिनको न जान्यो दूरि हैं जे नाना उपासना तिनमें बनके रोझ की नाईं भटकि कै मरि गये अर्थात रोझ औघट बाग तो है शिकारी सों भेंट भई मारो गयो ऐसे नाना उपासना करत रह्यो यमदूत डाढ़ो पकरि नरक में डारि दियो तामें प्रमाण "हं इ हिस्साब तब ज्वाब का देहुगे पकरि फिरीस्त लै जाय डाढी" और साहिबै के जाने से छूटैगो तामें प्रमाण कबीर जी का पद ..

चेतन दे कै रे जगधन्धा ।
राम नामको मरम न जानै माया के रस अन्धा ॥
जनमत तबहिं काह लै आया मरत काह लै जासी ।
जैसे तरुवर बसत पखेरू दिवस चारि के बासी ॥

आया थापी और न जानै जनमतही जर काटी।
हरि के भक्ति बिना यहि देही फिर लौटे हिय फाटी॥
काम अरु कोह मोह मद मत्सर पर अपवादा सुनिये।
कहै कबीर साधु की संगति रामनामगुन भनिये॥

* इति बारहवां बसन्त समाप्तम् *

* इति बसन्त सम्पूर्णम् *

---

# साखी

## सेवक और दास का अंग

सेवक सेवा में रहै सेवक कहिये सोय।
कहैं कबीर सेवा बिना सेवक कबहुँ न होय॥
सेवक सेवा में रहै अनत कहूँ नहिं जाय।
दुख सुख सिर ऊपर सहै कह कबीर समुझाय॥
सेवक स्वामी एक मति जो मति में मति मिल जाय।
चतुराई रीझै नहीं रीझै मन के भाय॥
द्वार धनी के पड़ि रहै धका धनी का खाय।
कबहुँक धनी नेवाजई जो दर छांड़ि न जाय॥
कबीर गुरु सबको चहैं गुरु को चहै न कोय।
जब लग आस शरीर को तब लग दास न होय॥
सेवक सेवा में रहै सेव करै दिनरात।
कहैं कबीर कुसेवका सन्मुख ना ठहरात॥
निरबंधन बंधा रहै बंधा निरबंध होय।
करम करै करता नहीं दास कहावै सोय॥
गुरु समरथ सिरपर खड़े कहा कमी तेहिं दास।
ऋद्धि सिद्धि सेवा करैं भक्ति न छांड़ै पास॥

दास दुखी तो हरि दुखी आदि अन्त तिहुँ काल ।
पलक एक में प्रगट ह्वै छिन में करै निहाल ॥

दात[1] धनी याचैं नहीं सेव करै दिन रात ।
कह कबीर ता सेवकहिं काल करै नहि घात ॥

सब कछु गुरु के पास है पैये अपने भाग ।
सेवक मन सों प्यार है निसदिन चरनन लाग ॥

सेवक कुत्ता गुरू का मोतिया वाका नांव ।
डोरी लागी प्रेम की जित खैंचे तित जाव ॥

दुर दुर करैं तो बाहिरे तू तू करैं तो जाय ।
ज्यों गुरु राखै त्यों रहै जो देवै सो खाय ॥

दासातन हिरदे नहीं नाम धरावै दास ।
पानी के पीये बिना कैसे मिटै पियास ॥

भुक्ति मुक्ति मांगौं नहीं भक्ति दान दे मोंहिं ।
और कोई यांचौं नहीं निस दिन यांचौं तोहि ॥

धरती अम्बर जांयँगे बिनसैंगे कैलास ।
एकमेक होइ जांयगे तब कहँ रहैंगे दास ॥

एकमएका होनदे बिनसनदे कैलास ।
धरती अम्बर जानदे मो में मेरे दास ॥

यह मन ताको दीजिये जो सांचा सेवक होय ।
सिर ऊपर आरा सहै तहून दूजा जोय ॥

काजर केरी कोठरी ऐसा यह संसार ।
बलिहारी वा दास की पैठि के निकसनहार ॥

काजरकेरी कोठरी काजरही का कोट ।
बलिहारी वा दास की रहै नामकी ओट ॥

कबीर गुरु का भावता दूरहि ते दीसन्त ।
तन छीना मन अनमना जग ते रूठि फिरन्त ॥

१–दाता ।

अनराते सुख सोवना राते नींद न आय ।
ज्यों जल टूटे* माछुरी तलफत रैन बिहाय ॥
राता राता सब कहैं अनराता कहै न कोय ।
राता सोही जानिये जातन रक्त न होय ॥
जा घट में साईं बसै सो क्यों छाना होय ।
जतन जतन करि दाबिये तौ उजियारा सोय ॥
कबीर खालिक जागिया और न जागै कोय ।
कै जागै बिषयाभरा कै दास बन्दगी जोय ॥
सब घट मेरा साइयां सूनी सेज न कोय ।
बलिहारी वा घट्ट की जा घट परगट होय ॥

## सूरमा का अंग

गगन दमामा बाजिया पड़त निसाने चोट ।
कायर भाजै कछु नहीं सूरा भाजै खोट ॥
गगन दमामा बाजिया पड़त निशाने घाव ।
खरा पुकारै सूरमा अब लड़ने का दाव ॥
गगन दमामा बाजिया हनहनिया के कान ।
सूरा धरै बधावना कायर तजै परान ॥
सूरा सोइ सराहिये लड़ै धनी के हेत ।
पुरजा पुरजा होइ रहै तऊ न छाँड़ै खेत ॥
सूरा सोइ सराहिये अंग न पहिरै लोह ।
जूझै सब बँद खोलिके छांड़ै तन का मोह ॥
खेत न छांड़ै सूरमा जूझै दो दल मांहि ।
आसो जीवन मरन की मन में आनै नांहि ॥
अब तो जूझे ही बनै मुड़ चाले घर दूर ।
सिर साहेब को सौंपते सोच न कीजै सूर ॥

---

*–सूखना

घायल तो घूमत फिरै राखा रहै न ओट।
जतन किये नहिं बाहुरै लगी मरम की चोट॥
घायल की गति और है औरन की गति और।
प्रेमबान हिरदै लगा रहा कबीरा ठौर॥
सूरा सीस उतारिया छांड़ी तनकी आस।
आगे से गुरु हरखिया आवत देखा दास॥
कबीर घोड़ा प्रेमका (कोइ) चेतन चढ़ि असवार,
ज्ञानखड़ग लै काल सिर भली मचाई मार॥
चित चेतन ताजी करै लव की करै लगाम।
सब्द गुरू का ताजना[1] पहुंचै संत सुठाम॥
हरि घोड़ा ब्रह्मा कड़ी विस्नू पीठ पलान।
चन्द सूर होय पायड़ा[2] चढ़सी सन्त सुजान॥
साधु सती औ सूरमा इनकी बात अगाध।
आसा छोड़ैं देहकी तिनमें अधिका साध॥
साधु सती औ सूरमा इन पटतर कोइ नाहिं।
अगम पंथको पग धरैं डिगैं तो ठाहर नाहिं॥
साधु सती औ सूरमा कबहुं न फेरैं पीठ।
तीनो निकस जो बाहुरैं ताको मुंह मति दीठ॥
साधु सती औ सूरमा ज्ञानी औ गजदंत।
एते निकसत बाहुरै जो जुग जाहिं अनन्त॥
साधु सती औ सूरमा देइ न मोड़ै मूंह।
ये तीनो भागे बुरे साहेब जाकी सूह॥
सिर राखे सिर जात है सिर काटे सिर सोय।
जैसे बाती दीप को कटि उजियारा होय॥
धड़ से सीस उतारि के डारि देय ज्यों ढेल।
कोई सूरको सोहसी घर जाने का खेल॥

---

१ ताज़ियाना whip. २ रिकाब।

लड़ने को सबही चले सस्तर बांधि अनेक।
साहेब आगे आपुने जूझैगा कोइ एक॥
जूझैंगे सब कहैंगे अब कछु कहा न जाय।
भीड़ पड़े मनमलखरा लड़ै कि यौं भगि जाय॥
सूरा के मैदान में कायर फंदा आय।
ना भाजै न लड़ि सकै मनहीं मन पछिताय॥
कायर बहुत पमावहीं* बड़क न बोलै सूर।
सारी खलक यों जानहीं केहिके मोहड़े नूर॥
सूरा थोड़ा ही भला सत करि रोपै पग्ग।
घना मिला केहि काम का सावन का सा बग्ग॥
रनहिं धसा जो ऊबरा आगे गिरहनिवास।
घरै बधावा बाजिया और न दूजी आस॥
साईं सेति न पाइये बातन मिलै न कोय।
कबीर सौदा नाम का सिर बिन कबहुँ न होय॥
आपस्वारथी मेदिनी भक्तिस्वारथी दास।
कबीर नाम सुआरथी छोड़ी तनकी आस॥
ज्यों ज्यों गुरुगुन सांभलै त्यों त्यों लागै तीर।
लागे से भागै नहीं सोई साध सुधीर॥
उंचा तरुवर गगन को फल निरमल अति दूर।
अनेक सयाने पचि गये पंथहि मूए झूर॥
दूर भया तो क्या भया सतगुरु मेला सोय।
सिर सौंपे उन चरन में कारजसिद्धी होय॥
जेता तारा रैन का एता बैरी मुज्झ।
धड़ सूली सिर कांगुरे तउँ न बिसारूं तुज्झ॥
चौपड़ मांड़ो चौहटे अरध उरध बाजार।
सतगुरु सेती खेलता कबहुं न आवै हार॥

---

* पमाना—to boast

जो हारों तो सेव गुरु जो जीतो तो दांव ।
सत्त नाम से खेलता जो सिर जाव तो जाव ॥
खोजी को डर बहुत है पल पल पड़ै बिजोग ।
प्रन राखत जो तन गिरै सो तन साहेबजोग ॥
अगिनि आंच सहना सुगम सुगम खड़ग की धार ।
नेह निभावन एक रस महा कठिन ब्योहार ॥
नेह निभाए हीं बनै सोचे बनै न आन ।
तन दे मन दे सीस दे नेह न दीजै जान ॥
भाव भाल का सुरति सर धरि धीरज कर तान ।
मनकी मूठ जहां मँडी चोट तहां हीं जान ॥
मेरे संसय कछु नहीं लागा गुरु से हेत ।
काम क्रोध से जूझना चौड़े माड़ा खेत ॥
कायर भया न छूटिहौ कछु सूरता स माय ।
भरम भाल का दूर करि सुमिरन सील मजाय ॥
कोने परा न छूटि हौ सुनु रे जीव अबूझ ।
कबिरा मँड़ मैदान में करि इन्द्रिन सों जूझ ॥
बांका गढ़ बांका मता बांकी गढ़ की पौल ।
काछि कबीरा नीकला जमसिर घाली रौल ॥
बांकी तेग कबीर की अनी पड़ै दुइ टूक ।
मारा मीर महाबली ऐसी मूठ अचूक ॥
कबीर तोड़ा मानगढ़ पकड़े पांचो स्वान ।
ज्ञान कुल्हाड़ा कर्मबन काटि किया मैदान ॥
कबीर तोड़ा पांच गढ़ मारे पांच गनीम ।
सीस नवाया धनी को साजी बड़ी मुहीम ॥
कबीर पांचो मारिये जा मारे सुख होय ।
भला भली सब कोइ कहै बुरा न कहसी कोय ॥
ऐसी मार कबीर की मुवा न दीसै कोय ।
कह कबीर सोइ ऊबरे धड़ पर सीस न होय ॥

सूरा सार संभालिया पहिरा सहज सँजोग।
ज्ञानगजंदा चढ़ि चला खेत पड़न का जोग॥
सीतलता संजोय लै सूर चढ़े संग्राम।
अबकी भाज न सरत है सिर साहेब के काम॥
सूरा नाम धराय के अब का डरपै बीर।
मँडि रहना मैदान में सन्मुख सहना तीर॥
तीर तुपक से जो लड़ै सो तो सूर न होय।
माया तजि भक्ती करै सूर कहावै सोय॥
कबीर सोई सूरमा मन से मांड़ै जूझ।
पांचो इन्द्री पकरि के दूरि करै सब दूझ॥
कबीर सोई सूरमा जाके पांचो हाथ।
जाके पांचो बस नहीं तेहि गुरु संग न साथ॥
कबीर रन में पैठिके पीछे रहै न सूर।
सांई से सन्मुख भया रह सो सदा हजूर॥
जाय पूछु वा घायलै दिवस पीर निसि जागि।
बाहनहारा जानिहै कै जानै जेहि लागि॥
कबीर हीरा बनि जिया महंगे मोल अपार।
हाड़ गला माटी मिली सिर काटे ब्यवहार॥
भागे भली न होयगी कहां धरोगे पांव।
सिर सौंपो सीधे लड़ो काहे करे कुदाव॥
सूर सिलाह न पहिरई जब रन बाजा तूर।
माथा काटै धड़ लड़ै तब जानी जे सूर॥
जोग से तौ जौहर भला घड़ी एक का काम।
आठ पहरका जूझना बिन खांड़े संग्राम॥
तीर तुपक बरछी बहै बिगसि जायगा चाम।
सूरा के मैदान में कायर का क्या काम॥
सूरा के मैदान में कायर का क्या काम।
सूरा से सूरा मिलैं तब पूरा संग्राम॥

बिना पांव का पंथ है मंझि सहर अस्थान ।
बिकट बाट औघट घना कोइ पहुंचै संत सुज्ञान ॥
पंज समाना जब लिया तब रन धसिया सूर ।
दिल सौंपा सिर ऊबरा मुजरा धनी हजूर ॥
रन धंसिया ते ऊबरा पाया गेह निवास ।
घरे बधावा बाजिया औ जीवन की आस ॥
जबलग धड़ पर सीस है सूर कहावै कोय ।
माथा टूटै धर लड़ै कमँद[१] कहावै सोय ॥
सूरा तो सांचै मते सहै जो सन्मुख धार ।
कायर अनी चुभाय कै पाछे झँखै अपार ॥
भाजि कहां लौं जाइये भय भारी घर दूर ।
बहुरि कबीरा खेत रहु दल आया भरपूर ॥
सार बहै लोहा झरै टूटै जिरह जंजीर ।
अबिनासी की फौज में मांड़ा दास कबीर ॥
ज्ञान कमाना लौ गुना तन तरकस मन तीर ।
भलका बहे है सार का मारै हदफ[२] कबीर ॥
कठिन कमान कबीर की पड़ी रहै मैदान ।
केते जोधा पचि गये कोइ खैंचे संत सुजान ॥
घटो बढ़ो जानै नहीं मन में राखै जोत ।
गाड़र लड़ै गयन्द सा देखो उलटो रीत ॥
धुजा फरक्कै सुन्न में बाजै अनहदतूर ।
तकिया है मैदान में पहुंचैगा कोइ सूर ॥
नामरसायन प्रेमरस पीवत बहुत रसाल ।
कबीर पीवन कठिन है मांगै सीस कलाल ॥
कायर भागा पीठ दै सूर रहा रन मांहि ।
पटा लिखाया गुरू पै खरा खजीना खाहिं ॥

---

१ कबंध । २ هدف target

# चेतावनी का अंग ।

कबीर गर्व न कीजिये काल गहे कर केस ।
न जानौ किन मारिहै क्या घर क्या परदेस ॥
आज काल के बीच में जंगल ह्वैगा बास ।
ऊपर ऊपर हल फिरै ढोर चरैंगे घास ॥
हाड़ जरै ज्यों लाकड़ी केस जरै ज्यों घास ।
सब जग जरता देखिकरि भये कबीर उदास ॥
झूठे सुख को सुख कहैं मानत हैं मनमोद ।
जगत चबेना कालका कुछ मुख में कुछ गोद ॥
कुसल कुसलहीं पूंछते जग में रहा न कोय ।
जरा मुई ना भय मुआ कुसल कहां से होय ॥
पानी केरा बुदबुदा अस मानुष की जाति ।
देखत ही छिप जायगा ज्यों तारा परभात ॥
निधड़क बैठा नाम बिनु चेति न करै पुकार ।
यह तन जलका बुदबुदा बिनसत नाहीं बार ॥
रात गंवाई सोयकरि दिवस गँवायो खाय ।
हीरा जन्म अमोल था कौड़ो बदले जाय ॥
कै खाना कै सोवना और न कोई चीत ।
सतगुरु सब्द बिसारिया आदि अन्त का मीत ॥
यहि औसर चेत्यां नहीं पसु ज्यों पाली देह ।
सत्त नाम जान्यो नहीं अन्त पड़ै मुख खेह ॥
लूटि सकै तो लूटि ले सत्तनामभंडार ।
काल कंठ ते पकड़ है रोकै दसो दुआर ॥
आछे दिन पाछे गये गुरु से किया न हेत ।
अब पछतावा क्या करै जब चिड़िया चुग गई खेत ॥
आज कहै कल्ह भजूंगा काल्ह कहै फिर काल ।
आज काल के करतहीं औसर जासी चाल ॥

काल्ह करै सो आज कर सबहि साज तेरे साथ ।
काल्ह काल्ह तू क्या करै काल्ह काल के हाथ ॥
काल्ह करै सो आज कर आज करै सो अब्ब ।
पल में परलै होयगी बहुरि करैगा कब्ब ॥
पाव पलक की सुधि नहीं करै काल्ह का साज ।
काल अचानक मारसी ज्यों तीतर को बाज ॥
पाव पलक तो दूर है मो पै कह्यो न जाय ।
ना जानू क्या होयगा पाव बिपल के माय ॥
कबीर नौबत आपनी दिन दस लेहु बजाय ।
यह पुर पट्टन यह गली बहुरि न देखौ आय ॥
जिनके नौबत बाजती मंगल बँधते बार ।
एकै सतगुरु नाम बिन गये जनम सब हार ॥
पांचो नौबत बाजतो होत छतीसो राग ।
सो मन्दिर खाली पड़ा बैठन लागे काग ॥
ढोल दमामा गड़गड़ी सहनाई अरु भेरि ।
अवसर चले बजाइके है कोई लावै फेरि ॥
कबोर थोड़ा जीवना मांड़ै बहुत मँड़ान ।
सबहि उभा* में लगि रहा राव रंक सुलतान ॥
इक दिन ऐसा होयगा सब से पड़ै बिछोहि ।
राजा राना छत्रपति क्यों नहि सावध होहि ॥
ऊजड़ खेड़े ठीकरी गढ़ि गढ़ि गये कुम्हार ।
रावन सरिखा चलि गया लंका का सरदार ॥
ऊंचा महल चुनावते करते होड़महोड़ ।
सुबरनकली ढलावते गये पलक में छोड़ ॥
कहा चुनावै मेड़ियां लंबी भीति उसारि ।
घर तो साढ़े तीन हथ घना तो पौने चारि ॥

---

* उभय=दुविधा ।

पांच तत्व का पूतला मानुष धरिया नाम ।
दिना चार के कारने फिरि फिरि रोके ठाम ॥
कबीर गर्व न कीजिये देहीं देखि सुरंग ।
बिछुरे पै मेला नहीं ज्यों केचलि तजै भुजंग ॥
कबीर गर्व न कीजिये अस जोबन की आस ।
टेसू फूला दिवस दस खंखर भया पलास ॥
कबीर गर्व न कीजिये ऊंचा देखि अवास ।
काल्ह परों भुइं लेटना ऊपर जमसी घास ॥
कबीर गर्व न कीजिये चाम लपेटे हाड़ ।
हयबर ऊपर छत्र तर तौ भी देवैं गाड़ ॥
पकी खेती देखकर गर्वै कहा किसान ।
अजहूं झोला बहुत है घर आवै तब जान ॥
जेहि घट प्रेम न प्रीतिरस पुनि रसना नहि नाम ।
ते नरपशु संसार में उपजि खये बेकाम ॥
ऐसा यह संसार है जैसा सेमर फूल ।
दिन दस के व्यवहार में झूंठे रंग न भूल ॥
कबीर धूल सकेलि के पुड़ी जो बांधी एह ।
दिवस चार का पेखना अन्त खेह का खेह ॥
पांच पहर धंधे गया तीन पहर रहे सोय ।
एको घड़ी न हरि भजे मुक्ति कहां ते होय ॥
कबीर मन्दिर लाखका जड़िया हीरा लाल ।
दिवस चार का पेखना बिनसि जायगा काल ॥
सपने सोया मानवा खोल देखि जो नैन ।
जीव परा बहु लूट में ना कछु लेन न देन ॥
मारोगे मरि जाहुगे कोई न लेगा नाम ।
ऊजड़ जाइ बसाहुगे छोड़िके बसता गाम ॥
घर रखवाला बाहरा चिड़िया खाया खेत ।
आधा परधा ऊबरै चेत सकै तो चेत ॥

कबीर जो दिन आज है सो दिन नाहीं काल ।
चेत सकै तो चेतियो मीच रही है ख्याल ॥
माटी कहै कुम्हार को तूं क्या रूंदै मोहिं ।
इक दिन ऐसा होयगा मैं रूंदूंगी तोहिं ॥
जिन गुरु की चोरी करी गये नाम गुन भूल ।
ते विधना गादुर रचे रहे उरधमुख झूल ॥
सत्त नाम जाना नहीं लागी मोटी खोरि ।
काया हांडी काठ की ना यह चढ़ै बहोरि ॥
सत्त नाम जाना नहीं हुआ बहुत अकाज ।
बूड़ैगा रे बापुरा बड़े बड़ी की लाज ॥
सत्त नाम जाना नहीं चूके अबकी घात ।
माटी मलत कुम्हार ज्यों घनी सहै सिर लात ॥
कबीर या संसार में घना मनुष मतिहीन ।
सत्त नाम जाना नहीं आये टापा दीन ॥
आया अनआया हुआ जो राता संसार ।
पड़ा भुलावे गाफिला गये कुबुद्धी हार ॥
कहा कियो हम आइके कहा करैंगे जाइ ।
इतके भये न उतके चाले मूल गँवाइ ॥
कबीर गुरु की भक्ति बिन धृग जीवन संसार ।
धूंआ कासा धौरहर जात न लागे बार ॥
जगतहिं में हम राचिया झूंठे कुल की लाज ।
तन छीजै कुल बिनसिहै चढ़े न नामजहाज ॥
यह तन कांचा कुम्भ है लिये फिरै था साथ ।
टपका लागा फुट गया कछु नहिं आया हाथ ॥
पानी कासा बुदबुदा देखत गया बिलाय ।
ऐसे जिवड़ा जायगा दिन दस ठोली लाय ॥
कबीर यह तन जात है सकै तो ठौर लगाव ।
कै सेवा करु साधकी कै गुरु के गुन गाव ॥

कायामंजन क्या करै कपड़ा धोयमधोय ।
उज्जल होय न छूटसी सुख नींदड़ी न सोय ॥
मोर तोर की जेवरी बटि बांधा संसार ।
दास कबीरा क्यों बँधै जाके नामअधार ॥
जिन जाना निज गेह को सो क्यों जोड़ै मित्त ।
जैसे पर घर पाहुना रहै उठाये चित्त ॥
दुर्लभ मानुष जन्म है देह न बारम्बार ।
तरवर ज्यों पत्ता झड़ै बहुरि न लागै डार ॥
आये हैं सो जायँगे राजा रंक फकीर ।
एक सिंघासन चढ़ि चले इक बांधे जात जँजीर ॥
जो जानहु जिव आपना करहु जीव को सार ।
जियरा ऐसा पहुना मिलै न दूजी बार ॥
बनजारा का बैल ज्यों टाँडा[1] उतर्‌यो आय ।
एकन कों दूना भया इक चला मूल गँवाय ॥
कबीर यह तन जात है सकै तो राख बहोर ।
खाली हाथों वे गये जिनके लाख करोर ॥
आस पास जोधा खड़े सबी बजावैं गाल ।
मंझ महल से ले चला ऐसा काल कराल ॥
हांको परबत फाटते समुदर घूंट भगाय ।
ते मुनिबर धरती गले क्या कोई गर्ब कराय ॥
या दुनिया में आइके छांड़ि देइ तू ऐंठ ।
लेना होय सो लेइले उठी जात है पैंठ ॥
यह दुनिया दुइ रोजकी मत कर या से हेत ।
गुरुचरनन से लागिये जो पूरन सुख देत ॥
तन सराय मन पाहरू मनसा उतरी आय ।
कोउ काहूका है नहीं सब देखा ठोंक बजाय ॥

१ वह हाट जहां बनजारे माल लाकर बेंचते हैं ।

मैं मैं बड़ी बलाय है सको तो निकसो भाग ।
कहैं कबीर कबलगि रहै रुई लपेटी आग ॥
कबीर आप ठगाइये और न ठगिये कोय ।
आप ठगे सुख ऊपजै और ठगे दुख होय ॥
मौत बिसारी बावरे अचरज कीया कौन ।
तन माटी मिलि जायगा ज्यों आटे में नोन ॥
जनम मरम दुख याद कर कूड़े काम निवार ।
जिन जिन पंथों चालना सोई पंथ सम्हार ॥
कबीर खेत किसान का मिरगों खाया झाड़ ।
खेत बिचारा क्या करै जो धनी करै नहिं बाड़ ॥
बासर सुख ना रैन सुख ना सुख सपने मांहि ।
जे नर बिछुड़े नाम से तिनको धूप न छांहि ॥
कबीर सोता क्या करै क्यों नहिं देखै जाग ।
जाके संग से बीछुड़ा वाही के संग लाग ॥
कबीर सोता क्या करै उठि के जपो दयार* ।
एक दिना है सोवना लम्बे पांव पसार ॥
कबीर सोता क्या करै सोते होय अकाज ।
ब्रह्मा का आसन डिगा सुनी काल की गाज ॥
अपने पहरे जागिये ना पड़ि रहिये सोय ।
ना जानौ छिन एक में किसका पहरा होय ॥
चकवी बिछुड़ी रैन की आनि मिलै परभात ।
जे नर बिछुरे नाम से दिवस मिलै नहिं रात ॥
दीन गवांयो दुनी सँग दुनी न चाली साथ ।
पांव कुल्हाड़ी मारिया मूरख अपने हाथ ॥
कुल खोये कुल ऊबरै कुल राखे कुल जाय ।
नाम अकुल को मेंटिया सब कुल गया बिलाय ॥

---

* दयाल

दुनियां के धोखे मुवा चाला कुल की कानि ।
तब क्या कुल की लाज है जब ले धरै मसान ॥
कुलकरनी के कारने हंसा गया बिगोय ।
तब क्या कुल की लाज है चार पांच का होय ॥
उज्जल पहिरे कापड़े पान सुपारी खाँहि ।
सो इक गुरु की भक्ति बिन बांधे जमपुर जांहि ॥
मलमल खास्सा पहिरते खाते नागर पान ।
ते भी होते मानवी करते बहुत गुमान ॥
गोफन माँहीं पौढ़ते परिमल अंग लगाय ।
ते सुपने दीसैं नहीं देखन गये बिलाय ॥
मेरा संगी कोइ नहीं सबै स्वारथी लोय ।
मम परतीति न ऊपजै जिव विश्वास न होय ॥
कबीर बेड़ा जरजरा फूटे छेद हजार ।
हरुए हरुए तरि गये बूड़े जिन सिर भार ॥
डागल ऊपर दौड़ना सुखनींदड़ी न सोय ।
पुन्नो पाया दिवसड़ा ओछी ठौर न खोय ॥
मैं भंवरा तोहि बरजिया, बन बन बास न लेय ।
अटकैगा कहुं बेल से तड़पि तड़पि जिय देय ॥
बाड़ी के बिच भँवर था कलियां लेता बास ।
सो तो भँवरा उड़ि गया तजि बाड़ी की आस ॥
दुनियां सेती दोसती होय भजन में भंग ।
एकाएकी गुरूसों कै साधन कौ संग ॥
भय बिनु भाव न ऊपजै भय बिनु होय न प्रीति ।
जब हिरदे से भय गया मिटी सकल रसरीति ॥
भय से भक्ति करै सबै भय से पूजा होय ।
भय पारस है जीव को निर्भय होय न कोय ॥
डर करनी डर परम गुरु डर पारस डर सार ।
डरत रहै सो ऊबरै गाफिल खावै मार ॥

खलक मिला खाली हुआ बहुत किया बकवाद ।
बांझ हिलावै पालना तामें कौन सवाद ॥
यह जग कोठी काठ की चहुं दिसि लागी आगि ।
भीतर रहा सो जरिमुआ साधू उबरे भागि ॥
यहि बिरियां तो फिर नहीं मन में देख बिचार ।
आया लाभ के कारने जनमजुआ मत हार ॥
बैल गढ़ंता नर गढ़ा चूका सींग अरु पोंछ ।
एकहि गुरु के नाम बिन धिक दाढ़ी धिक मोंछ ॥
कहै कबीर पुकारि के चेतै नांही कोय ।
अबकी बेरियां चेतत है सो साहेब का होय ॥

## शब्द का अंग

कबीर सब्द शरीर में बिन गुन बाजै तांत ।
बाहर भीतर रमि रहा ताते छूटी भ्रांत ॥
जो जन खोजी सब्द का धन्य सन्त है सोय ।
कह कबीर सब्दै गहे कबहूँ न जाय बिगोय ॥
सब्द सब्द बहु अंतरा सब्द सारका तीर ।
सब्द सब्द का खोजना सब्द सब्द का पीर ॥
सब्द सब्द बहु अंतरा सार सब्द चित देय ।
जा सब्दै साहेब मिलै सोई सब्द गहि लेय ॥
सब्द सब्द सब कोइ कहै वो तो सब्द विदेह ।
जिभ्या पर आवै नहीं निरखि परखि करिदेह ॥
एक सब्द सुखरास है एक सब्द दुखरास ।
एक सब्द बंधन कटै एक सब्द गलफांस ॥
सब्द सब्द सब कोइ कहै सब्द के हाथ न पांव ।
एक सब्द औषधि करै एक सब्द करै घाव ॥
सीखे सुनै बिचारि ले ताहि सब्द सुख देय ।
बिना समझ सब्दै गहै कछू न लाहा लेय ॥

सब्द हमारा आदि का पल पल करिये याद ।
अन्त फलैगी माहि* की बाहर की सब बाद ॥
सब्दहि मारे मरि गये सब्दहि तजिया राज ।
जिन जिन सब्द पिछानियां सरिया तिनका काज ॥
सब्द गुरू को कीजियें बहुतक गुरू लबार ।
अपने अपने लोभ को ठौर ठौर बटमार ॥
सब्द हमार हम सब्द के सब्दहि लेय परक्ख ।
जो तू चाहै मुक्ति को अब मत जाय सरक्क ॥
सब्द हमार हम सब्द के सब्द ब्रम्ह का कूप ।
जो चाहै दीदार को परख सब्द का रूप ॥
एक सब्द गुरुदेव का जाका अनँत बिचार।
पंडित थाके मुनिजना बेद न पावै पार ॥
सब्द बिना स्रुति आँधरी कहो कहां को जाय ।
द्वार न पावै सब्द का फिरि फिरि भटका खाय ॥
यही बड़ाई सब्द की जैसे चुम्बक भाय ।
बिना सब्द नहिं ऊबरै केता करै उपाय ॥
सही टेक है तासु की जाके सतगुरु टेक ।
टेक निबाहै देह भरि रहै सब्द मिलि एक ॥
काल फिरै सिर ऊपरै जीवहिं नजिर न आइ ।
कह कबीर गुरु सब्द गहि जम से जीव बचाइ ॥
ऐसा मारा सब्द का मुआ न दीसै कोय ।
कह कबीर सो ऊबरै धड़ पर सीस न होय ॥
सब्द बराबर धन नहीं कोई जानै बोल ।
हीरा तो दामों मिलै सब्दहिं मोल न तोल ॥
सब्द दुराया ना दुरै कहौं जो ढोल बजाय ।
जो जन होवै जौहरी लेहै सीस गढ़ाय ॥

---

* मध्य—अन्तर

सब्द पाय स्रुति राखहीं सो पहुँचै दरबार ।
कह कबीर तंह देखई बैठे पुरुष हमार ॥
और दारू सब करी पै सुभाव की नांहि ।
सो दारू सतगुरु करी रहै सब्द के मांहि ॥
सब्द उपदेस जो मैं कहूं जो कोइ मानै संत ।
कहैं कबीर बिचारि कै ताहि मिलाओ कंत ॥
मता हमारा मंत्र हैं हमसा होय सो लेय ।
सब्द हमारा कल्पतरु जो चाहै सो देय ॥
रैन समानी भानु में भानु अकासे मांहि ।
अकास समाना सब्द में सब्द परे कछु नांहि ॥
सब्द कहां से उठत है कहँ को जाइ समाय ।
हाथ पांव वाके नहीं कैसे पकरा जाय ॥
सहस कँवल ते उठत है सुन्नहि जाय समाय ।
हात पांव वाके नहीं स्रुति से पकरा जाय ॥
सब्द कहां से आइया कहां सब्द का भाव ।
कहां सब्द का सीस है कहां सब्द का पाव ॥
सब्द ब्रह्मँड ते आइया मध्य सब्द का भाव ।
ज्ञान सब्द का सीस हैं अज्ञान सब्द का पाव ॥
सीतल सब्द उचारिये अहं आनिये नांहि ।
तेरा प्रीतम तुज्झ में सत्रू भी तुझ मांहि ॥
सब्द भेद तब जानिये रहै सब्द के मांहि ॥
सब्दे सब्द प्रगट भया दूजा दीखै नांहि ॥
सोई सब्द निज सार है जो गुरु दिया बताय ।
बलिहारी वा गुरू की सिष्य बिगोय न जाय ॥
वह मोती मत जानियो पुहै पोत के साथ ।
यह तो मोती सब्द का बेधि रहा सब गात ॥
बलिहारी वह दूध की जिसमें निकसत घीव ।
आधी साखि कबीर की चार बेद को जीव ॥

सब्द अहै गाहक नहीं वस्तु गरूआ मोल ।
बिना दाम को मानवा फिरता डांवा डोल ॥
रैनितिमिरि नासत भयो जबहीं भान उगाय ।
सार सब्द के जानते कर्म भर्म मिटिजाय ॥
जंत्र मंत्र सब झूंठ है मत भरमो जग कोय ।
सार सब्द जाने बिना कागा हंस न होय ॥
सत्त सब्द निज जानि के जिन कीन्हा परतीत ।
कागकुमति तजि हंस ह्वै चले सो भवजल जीति ॥
सब्दखोज मन बसि करै सहज जोग है एहि ।
सत्त सब्द निज सार है यह तो झूठी देहि ॥
सार सब्द जाने बिना जिव परलै में जाय ।
काया माया थिर नहीं सब्द लेहु अरथाय ॥
भर्म फन्द जग फंदिया जप तप पूजा ध्यान ।
जेहिं सब्द तें मुक्ति है सो न परै पहिचान ॥
सतजुग त्रेता द्वापरा यहि कलिजुग अनुमान ।
सार सब्द इक सांच है और झूठ सब ज्ञान ॥
पृथ्वी अपहूं तेज नहिं नहीं बायु आकास ।
अनल पच्छ तहँ ह्वै रहै सत्त सब्द परकास ॥

## सांच का अंग

सांच बराबर तप नहीं झूठ बराबर पाप ।
जाके हिरदै सांच है ता हिरदे गुरु आप ॥
सांई से सांचा रहौ साँई सांच सुहाय ।
भावै लम्बे केस रख भावै घोट मुड़ाय ॥
साँचे स्राप न लागई सांचे काल न खाय ।
साँचे को साँचा मिलै सांचे मांहि समाय ॥
सांचै सौदा कीजिये अपने जिव में जानि ।
सांचै हीरा पाइये झूठै मूलहुं हानि ॥

जो तू सांचा बानियां सांची हाट लगाय ।
अन्दर झाड़ू देइ के कूड़ा दूरि बहाय ॥
तेरे अन्दर सांच जो बाहर कछु न बनाव ।
जाननहारा जानि है अन्तर गति का भाव ॥
जाकी सांची सुरित है ताको सांचा खेल ।
आठ पहर चौसठ घड़ी सांई सेती मेल ॥
सांच बिना सुमिरन नहीं भय बिन भक्ति न होय ।
पारस में परदा रहै कंचन केहि बिधि होय ॥
अब तो हम कंचन भये तब हम होते कांच ।
सतगुरु की किरपा भई दिल अपने का सांच ॥
कंचन केवल हरिभजन दूजा कांचकथीर ।
झूठ जाल जंजाल तजि पकड़ा सांच कबीर ॥
प्रेम प्रीति का चोलना पहिरि कबीरा नाच ।
तन मन तापर वारहूँ जो कोइ बोलै सांच ॥
सांच सब्द हिरदै गहा अलख पुरुष भरपूर ।
प्रेम प्रीति का चोलना पहिरे दास हजूर ॥
साधू ऐसा चाहिये सांची कहै बनाय ।
कै टूटै कै फिरि जुरै कहे बिन भरम न जाय ॥
जिन नर सांच पिछानियां करता केवल सार ।
सो प्रानी काहे चलै झूठे कुल की लार ॥
कबीर लज्जा लोक की बोलै नाहीं सांच ।
जानि बूझि कंचन तजै क्यों तू पकरै काँच ॥
झूठ बात नहि बोलिये जब लगि पार बसाय ।
अहो कबीरा सांच गहु आवागवन नसाय ॥
सांचे कोइ न पतीजई झूठे जग पतियाय ।
गली गली गोरस फिरै मदिरा बैठि बिकाय ॥
सांच कहूं तो मारिहैं झूठे जग पतियाय ।
ये जग काली कूकरी जो छेड़ै तो खाय ॥

साँचे को साँचा मिलै अधिका बढ़ै सनेह ।
झूठे को साँचा मिलै तड़दे टूटै नेह ॥
जाके बोलीबन्ध नहिं साँच नहीं मन माँहि ।
ताके संग न चालिये छांड़ै पैंड़े माँहि ॥
कबीर पूंजी साहु की तू मत खोवै ख्वार ।
खरी बिगूंचन होयगी लेखा देतीबार ॥
लेखा देना सहज है जो दिल साँचा होय ।
साँई के दरबार में पला न पकरै कोय ॥
जो तेरे दिल साँच है बाहर नाहिं जनाव ।
जाननहारा जानहीं अन्तरगति का भाव ॥
साँच सुनै अरु सत कहै सत्तनाम की आस ।
सत्तनाम को जान करि जग से रहै उदास ॥
साँच हुआ तो क्या हुआ जो नाम न साँचा जान ।
साँचा ह्वै साँचे मिलै तब साँचै माहिं समान ॥
साँचा सब्द कबीर का हिरदय देख बिचार ।
चित दै समझत है नहीं मोहिं कहत भये जुग चारि ॥

## बिचार का अंग

आगि कहै दाझै नहीं पाव न दीजै माहँ ।
जो पै भेद न जानई नाम कहा तौ काह ॥
कबीर सोचि बिचारिया दूजा कोई नाहिं ।
आप परे जब चीन्हिया उलटि समाना माहिं ॥
पानीकेरा पूतला राखा पवन संचार ।
नाना बानी बोलता जोति धरी करतार ॥
आधी साखी सिर कटै जोरे बिचारा जाय ।
मनहिं प्रतीत ना ऊपजै राति दिवस भरि गाय ॥
एक सब्द में सब कहा सबही अर्थ बिचार ।
भजिये निर्गुन नाम को तजिये विषय बिकार ॥

बोली तो अनमोल है जो कोई जानै बोल ।
हियेतराजू तोल के तब मुख बाहर खोल ॥
सहज तराजू आन करि सब रस देखा तोल ।
सब रस माहीं जीभरस जो कोइ जानै बोल ॥
ज्यों आवै त्यों ही कहै बोलै नाहिं संभारि ।
हतै पराई आतमा जीभ लेइ तरवारि ॥
बोलै बोल बिचारि कै बैठै ठौर संभारि ।
कहै कबीर वा दास की कबहुं न आवै हारि ॥
बोली हमरी पलटिया या तन याही देस ।
खारी सोँ मीठी करी सतगुरु के उपदेस ॥
कबीर उलटे ज्ञान का कैसे करूं बिचार ।
थिर बैठे मारग कटै चला चली नहिं पार ॥
जो कछु करै बिचारि के पाप पुन्य तें न्यार ।
कह कबीर इह जानि कै जाय पुरुष दरबार ॥
आचारी सब जग मिला बिचारी मिला न कोय ।
कोटि अचारी वारिये इक बिचारि जो होय ॥

## बिवेक का अंग ।

फूटी आँखि बिबेक की लखै न संत असंत ।
जाके संग दस बीस हैं ताको नाम महंत ॥
साधू मेरे सब बड़े अपनी अपनी ठौर ।
सब्दबिबेकी पारखी सो माथे का मौर ॥
जब लग नाहिं बिबेक मन तब लग लगै न तीर ।
भवसागर नाहीं तरै सतगुरु कहैं कबीर ॥
गुरपसु नरपसु नारिपसु बेदपसू संसार ।
मानुष सोई जानिये जाहि बिबेक बिचार ॥
प्रगटै प्रेम विवेक दल अभय निसान बजाय ।
ब्रह्म ज्ञान उर आवताँ यह सुनि मोह दुराय ॥

कर बन्दगी विबेक की भेष धरै सब कोय ।
वा बन्दगी बहि जान दै जहं सब्द बिबेक न होय ॥
कहै कबीर पुकारि के कोइ सन्त बिवेकी होय ।
जामें सब्द विवेक है छत्रधनी है सोय ॥
जीव जन्तु जलहर बसै गये विवेक जो भूल ।
जल के जलचर यों कहैं हम उड़गन सम तूल ॥
सत्तनाम सब कोइ कहैं कहिबे मांहि बिबेक ।
एक अनेकै फिरि मिलै एक समाता एक ॥
समझा समझा एक है अनसमझा सब एक ।
समझा सोई जानिये जाके हृदय बिबेक ॥

॥ इति ॥



# SRI RAIDAS

The saint Raidás, one of the famous disciples of Swami Rámánand, was a *chamár* by caste and as remarked by my esteemed friend P. Shyambihari Misra, in the Second Triennial Report of the Search for Hindi Manuscripts, "it is very creditable to the Vaishnava sect to have embraced in its fold and assigned honourable position to persons of such castes as *Dom* (Nabha) and *Chamár* Raidas."

According to the Sant Bani Series, his father was Raghu and his mother was Ghurbinia. He was initiated by Swami Ramanand while yet a child and given the name Ravidas subsequently changed to Raidas. It may be noted here that Raidás's hymns appear in the Adi Granth Sahib and there he is called Ravidás.

One of his disciples was a Rani of Chittor. Some believe that this Rani was the famous Mira Bai. In the *Bhaktamál* however she is Jhali whereas Mira was *Merti*, of the family of *Merta* Rathors.

Raidas is said to have died at the age of 120 years.

We have not been able to find out the dates of his birth and death but he flourished in the middle of the fifteenth century of the Christian era or the beginning of the sixteenth century of the Vikrama era.

Raidas's principal works are *Raidás ji ki Báni* and *Raidás ji ke pad*. The following extracts are taken from the Adi Granth Sahib.

# रविदास ( रैदास )

मेरी संगति पोच सोच दिन राती ।
मेरी कर्म कुटिलता जन्म कुभांती ॥
राम गुससैयां जीय के जीवन ।
मोहि न बिसारेहु मैं जन तेरा ॥ रहाउ ॥
मेरी हरहु बिपति जन करहु सुभाई ।
चरण न छाड़ौं शरीर कल जाई ॥
कहु रविदास परो तेरी सामा ॥१॥
बेगि मिलहु जन करि न बिलँबा ॥

बेगमपुरा[१] शहर को नाउं ।
दुख अंदोहु[२] नहीं तेहि ठांउ ॥
ना तसवीस[३] खिराज[४] न माल ।
खौफ[५] न खता[६] न तरस[७] जुवाल[८] ॥
अब मोहि खूब वतनगह[९] पाई ।
जहां खैर सदा मेरे भाई ॥
काइम[१०] दाइम[११] सदा पतिशाही ।
दोम[१२] न सेम[१३] एक सो आही ॥

---

१—بےغمپورہ the town of no sorrows. २—اندوہ grief. ३—تشویش anxiety ४—خراج revenue. ५—خوف fear. ६—خطا mistake-fault. ७ - ترس fear. ८—زوال decline. ९ - وطن گہہ home. १०—قائم established. ११ دائم for ever. १२—دوم second. १३—سوم third.

आबादान[१] सदा मशहूर ।
ऊहाँ गनी[२] बसहि मामूर[३] ॥
त्यों त्यों सैल करहि जो भावै ।
महरम[४] महलन को अटकावै ॥
कहि रविदास खलास[५] चमारा ।
जो हमसहरी[६] सो मीतु हमारा ॥ २ ॥
घट अवघट डूगर घना इकनिर्गुण बैल हमार ।
रमैये सो इक बिनती मेरी पूंजी राखु मुरारि ॥
को बनजारो रामको मेरा टांडा लदा जाइरे ॥ रहाउ ॥
हौं बनजारो राम को सहज करौ व्यापार ॥
मैं रामनाम धन लादा बिषु लादी संसार ॥
उर वार पार के दानिया लिख लेहु आलपताल ।
मोहियम दंड न लागई तजि ले सब जंजाल ॥
जैसा रंग कुसुम्म का तैसां इहु संसार ।
मेरे रमैये रंग मजीठ का कहु रविदास चमार ॥३॥
कूप परो जैसे दादरा कछु देश बिदेश न बूझ ।
ऐसे मेरा मन बिषय विमोहिया कछु वरा पार न सूझ ॥
सगल भुवन के नायका इकु छिन दरश दिखाय ।
मलिन भई मति माधवा तेरी गति लखी न जाइ ।
करहु कृपा भ्रम चूकइ मोरि सुमरत देहु समझाइ ॥
योगी मर पावहिं नही तुव गुण कथन अपार ।
प्रेम भक्ति के कारणै कहु रविदास चमार ॥ ४ ॥
सत युग सत त्रेता भगति द्वापर पूजा चार ।
तीनों युग तीनों दृढ़े कलि केवल नाम अधार ॥

---

१—آبادان papulated. २—غنی rich, independent. ३—معمور prosperous. ४—محرم ladies. ५—خلاص pur. ६—هم شهري fellow-townsman.

पार कैसे पाइबो रे ।
मो सों कोउ न कहै समुझाइ ।
जाते आवागवन बिलाइ ॥ रहाउ ॥
बहुबिधि धर्म निरूपियै करता दीसै सब लोइ ।
कवन कर्म ते छूटियै जिहि साधे सब सिधि होइ ॥
कर्म अकर्म बिचारियै शंका सुनि वेद पुरान ।
संशय सद हिरदै बसै कौन हरे अभिमान ॥
बाहर उदक पखारियै घट भीतर बिबिध बिकार ।
शुद्ध कवन पर होइ शुच कुंजरबिधिब्योहार ॥
रवि प्रकाश रजनी यथा गति जानत सब संसार ।
पारस मानो तांबो छुये कनक होत नहिं बार ॥
परम परस गुरु मेटियै पूरबलिखितलिलाट ।
उनमन मन मनही मिले खुलत न बजरकपाट ॥
भक्ति युक्ति मति संति करी भ्रमबंधन काटि विकार ।
सोई बसि रसि मन मिले गुन निर्गुन एक बिचार ॥
अनेक यत्न निग्रह किये टारो न टरै भ्रमफांस ।
प्रेम भक्ति नहि ऊपजै ताते रविदास उदास ॥
मृग मीन भृग पंतग कुंजर एक दोषबिनाश ।
पंच दोष असाध जामहि ताकी केतक आश ॥ ४ ॥
माधव अविधा हित कीन ।
बिवेकदीप मलीन ॥ रहाउ ॥
त्रिगदयोनि अचेतसंभव पुन्न पाप अशोच ।
मानुषाअवतार दुल्लभ तिही संगति पोच ॥
जीव जंतु जहाँ जहाँ लग करम के बस जाइ ।
कालफाँन अबद्ध लागे कछु न चलै उपाइ ॥
रविदास दास उदास भ्रमतपन तपु गुरुज्ञान ।
भमत जनभयहरन परमानंद करहु निदान ॥ ५ ॥

संत तुही तन संगति प्रान ।
सतगुरु ज्ञान जानै संत देवादेव
संत की संगति संतकथारस
संतत प्रेम माझै दीजै देवादेव ॥ रहाउ ॥
संत आचरण संत को मारग संत का ओलग ओलगनि ।
और इक मागौ भगतिचिंतामनि ॥
जनि लखावहु असंत पापी सन ।
रविदास भनै जो जानै सो जान ॥ ६ ॥
संत अनतहि अंतर नाहीं ॥
तुम चंदन हम इरँड बापुरे संग तुम्हारे बासा ।
नीच रूख ते ऊँच भये हैं गंध सुगंधनिवासा ॥
माधव सतसंगति सरन तुम्हारी ।
हम औगुन तुम उपकारी ॥
तुम मखतूल सुपेद सपीअल हम बपुरे जस कीरा ।
सतसंगति मिलि रहियै माधव जैसे मधुपमखीरा ॥
जाती ओछी, पांती ओछी, ओछा जनमु हमारा ।
राजा राम की सेव न कीनी कहि रविदास चमारा ॥ ७ ॥
कहा भयो जौ तन भयो छुन छुन ।
प्रेम जाइ तौ डरपै तेरो जन ॥
तुझहि चरनअरबिंद भवन मन ।
पान करत पायो अमेय धन ॥
सम्पति विपति पटल मायाघन,।
ता महि मगन होत न तेरो जन ॥
प्रेम की जेवरी बांध्यो तेरो जन ।
कहि रविदास छूटिबो कौन गुन ॥ ८ ॥
हरि हरि हरि हरि हरि हरि हरे ।
हरि सुमरत जन गये निस्तरि तरे ॥
हरि के नाम कबीरउजागर ।

जनम जनम के काटे कागर ॥
निमत नामदेव दूध पिआया ।
तो जग जनम संकट नहिं आया ॥
जन रविदास रामरंगराता ।
गुरुपरसादि नरक नहिं जाता ॥ ९ ॥
माटी को पुतरा कैसे नचतु है ।
देखै देखै सुनै बोलै दौरयो फिरतु है ॥
जब कछु पावै तब गरब करतु है ।
माया गई तब रोवन लगतु है ॥
मन बच क्रम रसकसहि लुभाना ।
बिनसि गया जाइ कहूँ समाना ॥
कह रविदास बाजी जगु भाई ।
बाजीगर सों मोहि प्रीति बनिआई ॥ १० ॥
दूधत बछरै थनहु बिटारयो ।
फूलभँवरि जल मीन बिगास्यो ॥
भाई गोबिंदपूजा कहा लै चरावौ ।
अवरन फूल अनूपम पावौ ॥
मलयागिर पर रहै भुअंगा ।
बिषु अमृत बसहि इक संगा ॥
धूप दीप नैबेदहि बासा ।
कैसे पूज करहि तेरी दासा ॥
तन मन अर्पौ पूज करावौ ।
गुरुपरसाद निरंजन पावौ ॥
पूजा अरचा आहि न तोरी ।
कहि रविदास कवन गति मोरी ॥ ११ ॥
जब हम होते तब तू नाहीं अब तू ही मैं नाहीं ।
अनल अगम जैसे लहरि पयोदधि जल केवल जल माहीं ॥

माधव क्या कहियै भ्रम ऐसा ।
जैसा मानियै होइ न तैसा ॥ रहाउ ॥
नरपति एक सिंहासन सोया सपने भया भिखारी ।
अछुतराज बिछुरत दुख पाया सो गति भई हमारी ॥
राज भुअंग प्रसंग जैसे है अब कछु मर्म जनाया ।
अनेक टक जैसे भूले परे अब कहते कहन न आया ॥
सर्वे एक अनेकै स्वामी सब घट भोगै सोई ।
कहि रविदास हाथ पै नेरे सहजे होय सु होई ॥
जो हम बांधे मोहफांस हमे प्रेमबंधनि तुम बांधे ।
अपने छूटन को यत्न करहु हम छूटे तुम आराधे ॥ १२ ॥

माधव जानत जैसी तैसी ।
अब कहा करहुगे ऐसी ॥ रहाउ ॥

मीन पकरि फांक्यो अरु काट्यो राँधि कियो बहु बानी ।
खंड खंड कर भोजन कीनो तऊ न बिसरयो पानी ॥
आपन ब्यापै नहीं किसी को भावन को हरि राजा ।
मोहपटल सब जगत बियाप्यो भगत नहीं संतापा ॥
कहि रविदास भगति इक बाढ़ी अब यह कासों कहियै ।
जा कारन हम तुम आराधे सो दुख अजहूं सहियै ॥ १३ ॥
दुर्लभ जन्म पुन्य फल पायो बृथा जात अविवेकै ।
राज इन्द्र सम सरि गृह आसन बिनु हरिभगति कहहु किहि लेखै ॥
न बिचार्‍यो राजाराम को रसु जिहि रस आनरस बिसरि जाहीं,
जानि अजान भये हम बावर शोच अशोच दिवस जाहीं ।
इंद्री सबल निबल बिवेक बुधि परमारथ प्रवेश नाहीं ॥
कहियत आन आचरियत आन कछु समुझ न परै अपर माया ।
कहि रविदास उदास दासमति परिहरि कोप करहु दाया ॥
सुखसागर सुरतरु चिंतामनि कामधेनु बस जाके ।
चारि पदारथ अष्टदशासिधि नवनिधि करतल ताके ॥ १४ ॥

हरि हरि हरि न जपहिं रसना ।
और सब त्याग बचन रचना ॥
नाना अख्यान पुरान वेद बिधि चौंतिस अत्तर माहीं ।
व्यास बिचारि कह्यो परमारथ रामनाम सरि नाहीं ॥
सहज समाधि उपाधि रहत पुनि बड़े भागि लवलागी ।
कहि रविदास प्रकास हृदै धरि जन्ममरनभय भागी ॥ १५ ॥
जो तुम गिरिवर तो हम मोरा ।
जो तुम चंद जो हम भये हैं चकोरा ॥
माधव तुम न तोरहु तो हम नहिं तोरहिं ।
तुम सों तोरि कौन सों जोरहिं ॥
जो तुम दियना तो हम बाती ।
जो तुम तीरथ तो हम जाती ॥
सांची प्रीति हम तुम सों जोरी ।
तुम सों जोरि और सँग तोरी ॥
जहँ जहँ जाउँ तहां तेरी सेवा ।
तुम सों ठाकुर और न देवा ॥
तुम्हरे भजन कटहि यमफांसा ।
भगति हेत गावै रविदासा ॥ १६ ॥
जल की भीति पवन का थंभा रक्त बूंद का गारा ।
हाड़ मास नाड़ी को पिंजर पंखी बसै बिचारा ॥
प्रानी क्या मेरा क्या तेरा ।
जैसे तरवर पंछि बसेरा ॥
राखहु कंध उसारहु नीवां ।
साढ़े तीनि हाथ तेरी सीवां ॥
बांके बाल पाग सिर डेरी ।
इहु तन होइगो भसम की ढेरी ॥
ऊँचे मंदिर सुंदर नारी ।
रामनाम बिन बाजी हारी ॥

मेरी जाति कमीनी पांति कमीनी ओछा जन्म हमारा ।
तुम शरनागति राजा रामचँद कहि रविदास चमारा ॥१७॥

चमरट्ठा गांठि न जाई,
लोग गढ़ावैं पनहीं ॥
लोग गांठि गाँठि खरा बिगूचा ।
हौं बिन गांठे जाइ पहूंचा ॥
रविदास जपै रामनामा ।
मोहि यम सों नाहीं कामा ॥ १८ ॥

हम सरि दीन दयाल न तुम सरि अब पतियार क्या कीजै ।
बचनी तोर मोर मन मा जन कौ पूरन दीजै ॥

हौं बलि बलि जाँउ रमय्या,
कारन कौन अबोल ॥ रहाउ ॥

बहुत जन्म बिछुरे थे माधव इहु जन्म तुम्हरे लेखे ।
कहि रविदास आस लगि जीवौ चिरभयो दर्शन देखे ॥ १९ ॥
चित्त सुमरन करौ नयन अवलोकनो श्रवन बानी सुयश पूर राखौ ।
मन सुमधुकरकरौ चरन हिरदे धरौ रसन अमृत रामनाम भाखौ ॥

मेरी प्रीति गोविंद सों जिनि घटै ।
मैं तो मोल मँहगी लई जीय सटै ॥ रहाउ ॥
साधसंगति बिना भाव नहिं ऊपजै,
भाव बिन भगति नही होइ तेरी ॥
कहै रविदास इक वती हरिसों ।
पैज राखहु राजाराम मेरी ॥ २० ॥
नाथ कछू ना जानौ ।
मन माया के हाथ बिकानौ ॥
तुम कहियत हौ जगत गुरुस्वामी ।
हम कहियत कलियुग के कामी ॥
इन पंचन मेरो मन जु बिगारयो ।
पल पल हरि ते अंतर पारयो ॥

जहं देखौ तहं दुख की राशी ।
अजौं न पत्याइ निगम भये साखी ॥
गोतमनारि उमापति स्वामी ।
शीश धरनि सहसभगगामी ॥
इन दूतन खल बधकरि मारयो ।
बड़ो निलज अजहूं नहिं हारयो ॥
कर रविदास कहा कैसे कीजै ।
बिन रघुनाथ सरन काकी लीजै ॥ २१ ॥
शह की सार सुहागिन जानै ।
तजि अभिमान सुख रलिया मानै ॥
तन मन देइ न अंतर राखै ।
अवरा देखि न सुनै अभाखै ॥
सो कत जानै पीर पराई ।
जाके अंतर दरद न पाई ॥
दुखी दुहागिन दुइपख हीनी ।
जिन नाह निरंतर भगति न कीनी ॥
पुर सलात का पंथ दुहेला ।
संग न साथी गवन अकेला ॥
दुखिया दरदवंदु दरिआया ।
बहुत पियास जो आब न पाया ॥
कहि रविदास सरनि प्रभु तेरी ।
ज्यों जानहु त्यों करु गति मेरी ॥ २२ ॥
जो दिन आवहिँ सो दिन जाहीं ।
करना कूच रहिनि थिरु नाहीं ॥
संग चलत है हम भी चलना ।
दूरि गवन सिर ऊपर मरना ॥
क्या तू सोया जागइ जाना ।
तै जीवन जगि सचु करि जाना ॥

जिन जिउ दिया सु रिजक अंबरावै ।
सब घट भीतर हाट चलावै ॥
करि बंदगी छांड़ि मैं मेरा ।
हिरदै नाम सम्हारि सवेरा ॥
जन्म सिरानो पंथ न संवारा ।
सांझ परी दस दिशि अंधियारा ॥
कहि रविदास निदान दिवाने ।
चेतसि नहिं दुनिया फनखाने ॥ २३ ॥
ऊंचे मंदर शाल रसोई ।
एक घरी पुनि रहनि न होई ॥
इहु तन ऐसा जैसे घास की टाटी ।
जलि गयो घास रलि गई माटी ॥ रहाउ ॥
भाई बंध कुटंब सहेरा ।
ओइ भी लागे काढु सबेरा ॥
घर की नारि उरहि तन लागी ।
वह तो भूत भूत करि भागी ।
कहि रविदास सबै जग लूटे ।
हम तो एक राम कहि छूटे ॥
दारिद देखि सब कोइ हँसै ऐसी दशा हमारी ।
अष्टदशासिधि करतलै सब कृपा तुम्हारी ॥
तूं जानत मैं कछु नहीं भवखण्डन राम ।
सकल जीव सरनागती प्रभु पूरनकाम ॥
जो तेरी सरनागति को नाहीं भार ।
ऊँच नीच तुम ते तरे आलम संसार ॥
कहि रविदास अकथ कथा बहु काह करीजै ।
जैसा तू तैसा तुही क्या उपमा दीजै ॥ २४ ॥
जेहि कुल साधु वैष्णव होइ ।
बर्न अबर्न रंक नहीं ईसुरबिमलबास जानियै जग सोइ ॥

ब्राह्मन बैस सूद अरु छत्री डोम चँडार मलेच्छ न सोइ ।
होइ पुनीत भगवंतभजन ते आप तरै तारै कुल दोइ ॥
धन्य सो गाऊँ धन्य सो ठाऊँ धन्य पुनीत कुटंब सब लोइ ।
जिन पिया साररस तजे आनरस होइ रसमगन डारे विष खोइ ॥
पंडित सूर छत्रपति राजा भगत बराबर और न कोइ ।
जैसे पुरइन पात रहैं जल समीप मीन रविदास जन्मे जग ओइ ॥ २६ ॥

मुकुंद मुकुंद जपहु संसार ।
बिन मुकुंद तन होइ उहार ॥
सोई मुकुंद मुकति का दाता ।
सोई मुकुंद हमारा पितु माता ॥
जीवत मुकुंदे मरत मुकुंदे ।
ताके सेवक को सदा अनंदे ॥
मुकुंद मुकुंद हमारे प्रानं ।
जपि मुकंद मस्तक नीशानं ॥
सेव मुकंद करै बैरागी ।
सोइ मुकंद दुर्बल धन लाधी ॥
एक मुकंद करै उपकार ।
हमरा कहा करै संसार ॥
मेटी जाति हुए दरबारि ।
तुही मुकंद योग युग तारि ॥
उपज्यो ज्ञान हुआ परकास ।
कर किरपा लीने करि दास ॥
कहु रविदास अब तृष्णा चूकी ।
जपि मुकंद सेवा ताहू की ॥ २७ ॥
जे बहु अठसठि तीरथ नावै ।
जे बहु द्वादश शिला पुजावै ॥
जे बहु कूप तटा देवावै ।
करै निंद सब बिरथा जावै ॥

साधका निंदक कैसे तरै ।
सर पर जानहु नरक ही परै ॥ रहाउ ॥
जे बहु ग्रहन करै कुल खेति ।
अर्पे नारि सिंगार समेति ॥
सगली सिमृति श्रवननि सुनै ।
करै निंद कवनै नहिं गुनै ॥
जे बहु अनेकै प्रसाद करावै ।
भूमि दान शोभा मंडप पावै ॥
अपन बिगारि विराना सांडै ।
करै निंद बहु योनी हांडै ॥
निंदा कहा करहु संसारा ।
निंदक का परगट पाहारा ।
निंदक शोधि साधि बीचारा ।
कहु रविदास पापी नरक सिधारा ॥ २७ ॥
पढ़िये गुनियै नाम सब सुनियै,
अनुभवभाउ न दरसै ।
लोहा कंचन हिरन होइ कैसे,
जौ पारसहि न परसै ॥
देवा, संशय गाँठि न छूटै ।
काम क्रोध माया मद मत्सर
इन पांचहु मिलि लूटै ॥
हम बड़ कवि कुलीन हम पंडित,
हम योगी सन्यासी ।
ज्ञानी गुनी शूर हम दाता,
इह बुधि कबहिं न नासी ॥
कहु रविदास सबै नहिं समझसि,
भूलि परे जैसे बौरे ।
मोहि अधार नाम नारायन ,

जीवन प्रान धन मोरे ॥ २८ ॥
ऐसी लाल तुम बिन कौन करै।
गरीबनिवाज गुसैयाँ मेरे माथे छत्र धरै ॥
जाको छूति जगत की लागै तापर तुही ढरै।
नीचहु ऊंच करे मेरा गोबिंद काहू ते न डरै ॥
नामदेव कबीर तिरलोचन सधना सैन तरै।
कहि रविदास सुनहु रे संतो हरिते सबै सरै ॥ २८ ॥
सुखसागर सुरतरु चिंतामनि,
कामधेनु बसि जाके रे।
चारि पदारथ अष्ट महासिधि,
नवनिधि करतल ताके रे।
हरि हरि हरि न जपसि रसना।
और सब छांड़ि बचनरचना ॥ रहाउ ॥
नानाख्यान पुरान बेद बिधि,
चौतिस अक्षर माहीं।
व्यास बिचारि कह्यो परमारथ,
रामनाम सरि नाहीं ॥
सहज समाधि उपाधि रहत होइ
बड़े भागि लव लागी।
कहि रविदास उदास दासमति,
जन्म मरन भय भागी ॥ २९ ॥
षटकर्म कुल संयुक्त है,
हरि भगति हिरदै नाहिँ।
चरनारबिंद न कथा भावै,
सुपच तुल्य समाहिँ ॥
रे चित चेति चेत अचेत,
काहे न बालमीकहि देखि।
किसू जाति ते किहि पदहि अमरयो,

रामभगतिबिशेषि ॥
श्वान शत्रुअजात सबते,
कृष्ण लावै हेतु ।
लोग बपुरा क्या सराहै,
तीन लोक प्रवेश ॥
अजामिल पिंगला लुभतु,
कुंजर गये हरि के पास ।
ऐसे दुर्मति निस्तरे तू,
क्यों न तरहि रविदास ॥ ३० ॥
बिन देखे उपजै नहिं आसा ।
जो दीसै सो होइ बिनासा ॥
बर्न सहित जो जापै नाम ।
सो योगी केवल निहकाम ॥
परचै राम रवै जौ कोई ।
पारस परसै दुबिधा न होई ॥ रहाउ ॥
सो मुनिमन की दुबिधा खाइ ।
बिनु द्वारे त्रैलोक समाइ ॥
मन का सुभाव सब कोई करै ।
कर्ता होइ सु अनभै रहै ॥
फल कारन फूली बन राई ।
फल लागा तब फूल बिलाई ॥
ज्ञानै कारन कर्म अभ्यास ।
ज्ञान भया तहँ कर्मह नास ॥
घृत कारन दधि मथै सयान ।
जीवनमुक्त सदा निर्वान ॥
कहि रविदास परम बैराग ।
हृदै राम किन जपसि अभाग ॥ ३१ ॥
तुझहि सुझंता कछू नाहिं ।

पहिरावा देखे ऊबि जाहिं ।
गर्बवती का नाही ठाउँ ।
तेरी गर्दन ऊपरि लवै काउ ॥
तू क्या गर्बहि बावली ।
जैसे भादों खूंबराज तू ताते खरी उतावली ॥
जैसे कुरंग नहीं पायो भेदु ।
तन सुगंध ढूंढै परदेशु ॥
अपत न काजो करे बिचारु ।
तिसु न हीय कंकर करे खुआर ॥
पुत्र कलत्र का करहि अहंकारु ।
ठाकुर लेखा मंगनहारु ॥
फेड़े का दुख सहै जीउ ।
पाछे किसहि पुकारहि पीउ पीउ ।
साधू की जो लेहि ओट ।
तेरे मिटहि पाप सब कोटि कोटि ।
कहि रविदास जो जपहि नाम ।
तेहि जाति न जन्म न योनि काम ॥ ३२ ॥
नागर जना मेरी जाति विख्यात चंमार ।
हिरदै राम गोबिंद गुन सार ॥
सुरसरीसलिलकृत वारुनी रे,
संत जन करत नहीं पान ।
सुरा अपवित्र करि मानियै रे,
जैसे कागरा करत बिचार ॥
भगति भाग उत लिखियै,
तिहि उपरे पूजिये करि नमस्कार ॥
मेरी जाति कुटंबो ढलाढोर ढोवंता,
नितहि बनारसी आस पासा ।
अब विप्र परधान तेहि करिहिं डंडौत,

तेरे नाम शरनाइ रविदास दासान दासा ॥
हरि जपत तेऊ जना पद्म कैलासपति ,
तासु सम तुल्य नहीं आन कोऊ ।
एक ही एक अनेक ह्वै बिस्तरयो ।
आन रे आन भर पूरि सोऊ ॥
जा को भागवत लेखियै अवर नहिं पेखियै ,
तास की जाति आछोप छीपा ।
ब्यास महि लेखियै सनक महि पेखियै ,
नाम की नाम ना सपतदीपा ॥
जाकै ईदि बकरीदि कुल गऊ रे बध्र करहिं ,
मानियहिं शेख सहीद पीरा ।
जाकै बाप वैसी करी पूत ऐसी ,
सरी तिहू रे लोक परसिध कबीरा ॥
जाके कुटंब के ढेढ़ सब ढोर ढोवंत ,
फिरहि अजहु बनारसी आस पासा ।
आचार सहित विप्र करहि डंडवत ,
तिन तनै रबिदास दासानुदासा ॥

---

## फुटकर पद

अब मैं हारयो रे भाई ।
थकित भयो सब हाल चाल ते,
लोक न बेद बड़ाई ॥
थकित भयो गायन अरु नाचन,
थाकी सेवा पूजा ।
काम क्रोध ते देह थकित भई,
कहौं कहाँ लौं दूजा ॥

राम न जानहुँ भगत कहाऊँ ।
चरन पखारूं न देवा ।
जोइ जोइ करौं उलटि मोहि बाँधैं,
तातैं निकट न भेवा ॥
पहिले ज्ञान क किया चाँदना
पाछे दिया बुझाई ।
सुन्न सहज मैं दोऊ त्यागे,
राम न कहुँ दुखदाई ॥
दूर बसे षट कर्म सकल अरु,
दूरऊ कीन्हे सेऊ ।
ज्ञान ध्यान दूर दोउ कीन्हे,
दूरिउ छाँड़े तेऊ ॥
पाँचो थकित भये हैं जहँ तहँ,
जहाँ तहाँ थिति पाई ।
जा कारन मैं दौरो फिरतो,
सो अब घट में आई ॥
पांचो मेरी सखी सहेली,
तिन निधि दई दिखाई ।
अब मन फूलि भयो जग महियाँ,
आप में उलटि समाई ॥
चलत चलत मेरो निज मन थाक्यो,
अब मो से चलो न जाई ।
साईं सहज मिलौ सोइ सनमुख,
कह रैदास बड़ाई ॥ १ ॥
अखिल खिलै नहिं का कहि पंडित,
कोई न कहै समुझाई ।
अबरन बरन रूप नहिं जाके,
कहँ लौ लाइ समाई ।

चंद सूर नहि रात दिवस नहिं,
धरनि अकास न भाई ।
करम अकरम नहिं सुभ आसुभ नहिं,
का कहि देव बड़ाई ॥
सीत बायु ऊसन नहिं सरबत,
काम कुटिल नहिं होई ।
जोग न भोग क्रिया नहिं जाके,
कहौं नाम सत सोई॥
निरंजन निराकार निरलेपी,
निरबिकार निसासी ।
काम कुटिल ताही कहि गावैं,
हर हर आवै हाँसी ॥
गंगनधूर धूप नहिं जाके,
पवन पूर नहिं पानी ।
गुन निर्गुन कहियत नहिं जाके,
कहौ तुम बात सयानी ।
याही सों तुम जोग कहत हौ,
जब लग आस की पासी ।
छूटै तबहिं जब मिलै एकही,
भन रैदास उदासी ॥ २ ॥
ऐसी भगति न होइ रे भाई ।
रामनाम बिन जो कुछ करिये,
सो सब भरम कहाई ॥
भगति न रस दान, भगति न कथै ज्ञान,
भगति न बन में गुफा खुदाई ।
भगति न ऐसी हाँसी भगति न आसी पासी,
भगति न यह सब कुलकान गंवाई ॥
भगति न इन्द्री बाँधा भगति न जोग साधा,

कौन कर्म अब कीजै ।
नानक हारि पर्यो शरनागत
अभयदान प्रभु दीजै ॥ १५ ॥
मन रे सांचा गहो विचारा ।
रामनाम बिन मिथ्या मानो,
सगरो इहु संसारा ॥
जाको योगी खोजत हारे.
पायो नहि तिह पारा ।
सो स्वामी तुव निकट पछानो,
रूप रेख ते न्यारा ॥
पावन नाम जगत मैं हरि को,
कबहूँ नाहिं संभारा ।
नानक सरन पर्यो जगबंधन
राखहु बिरद तुहारा ॥ १६ ॥
प्रानी नारायन सुधि लेह ।
छिन छिन औधि घटै निसि बासर,
बृथा जात है देह ॥
तरुनापो बिषयन सों खोयो,
बालापन अज्ञाना ।
बिरध भयो अजहूँ नहिं समुझै
कौन कुमति उरझाना ॥
मानसजनम दियो जेहि ठाकुर,
सो तैं क्यों बिसरायो ।
मुकुति होत नर जाके सिमिरे
निमिष न ताको गायो ॥
माया को मद कहा करत है
संग न काहू जाई ।
नानक कहत चेत चिंतामनि,

ह्वै है अंत सहाई ॥ १७ ॥
हरि को नाम सदा सुखदाई ।
जाको सिमिरि अजामल उधरयो
गनिका हू गति पाई ॥
पंचाली को राजसभा में
रामनाम सुधि आई ।
ताको दुःख हरयो करुणामय
अपनी पैज बढ़ाई ॥
जिहि नर जस किरपानिधि गायो
ताको भयो सहाई ।
कहु नानक मै इही भरोसे
गही आन सरनाई ॥ १८ ॥
माई मैं मन को मान न त्याग्यों ।
माया के मद जनम सिरायो,
रामभजन नहिं लाग्यों ॥
यम को डंड परयो सिर ऊपर
तब सोवत ते जाग्यों ।
कहा होत अबके पछिताये;
छूटत नाहिन भाग्यों ॥
इह चिंता उपजी घट में जब,
गुरुचरनन अनुराग्यों ।
सुफल जन्म नानक तब हूआ,
जो प्रभुजस में पाग्यों ॥ १९ ॥
हरि बिन तेरो कौन सहाई ।
काकी मात पिता सुत बनिता,
को काहू को भाई ॥
धन धरनी अरु सम्पति सगरी,
जो मान्यो अपनाई ।

तन छूटै कछु संग न चालै,
कहा ताहि लपटाई ।
दीनदयाल सदा दुखभंजन,
तासों रुचि न बढ़ाई ।
नानक कहत सकल जग मिथ्या,
ज्यों सुपना रैनाई ॥२०॥
कहा मन बिषया सों लपटाही ।
या जग में कोउ रहन न पावै,
इक आवै इक जाही ॥
काको तन धन सम्पति काकी,
कासों नेहु लगाही ।
जो दीसै सो सगल बिनासै,
ज्यों बादर की छांही ॥
तजि अभिमान सरन संतन गहु,
मुकति होहि छिन माही ।
जन नानक भगवन्त भजन बिन,
सुख सुपने भी नाहीं ॥ २१ ॥
जगत में झूंठी देखी प्रीति ।
अपने ही सुख सों सब लागे,
क्या दारा क्या मीत ॥
मेरो मेरो सबै कहत हैं,
हित सों बांध्यो चीत ।
अंतकाल संगी नहिं कोऊ,
इह अचरज है रीत ॥
मन मूरख अजहूँ नहि समझत,
सिख दै हारयो नीत ।
नानक भवजलपार परै जो,
गावै प्रभु के गीत ॥ २२ ॥

सलोक

गुन गोबिंद गायो नहीं जन्मु अकारथ कीन्ह ।
कहु नानक हरि भजु मना जिहि बिधि जल के मीन ॥
बिषयन सों काहे रच्यो निमिष न होहि उदास ।
कहु नानक भजु हरि मना परै न यम को फांस ॥
तरुनापो योंही गयो लियो जरा तनु जीत ।
कहु नानक भज हरि मना औधि जातु है बीत ॥
बिरध भयो सूझै नहीं काल पहुँच्यो आन ।
कहु नानक नर बावरे क्यों न भजै भगवान ॥
धन दारा संपति सगल जिन अपुनी करि मानि ।
इनमैं कछु संगी नहीं नानक साची जानि ॥
पतितउधारन भयहरन हरि अनाथ के नाथ ।
कहु नानक तिह जानियै सदा बसत तुम साथ ॥
तन धन जेहि तो को दियो तासों नेहु न कीन ।
कहु नानक नर बावरे अब क्यों डोलत दीन ॥
तन धन संपै सुख दियो अरु जेहि नीके धाम ।
कहु नानके सुनु रे मना सिमरत काहे न राम ॥
सब सुखदाता रामु है दूसर नाहिन कोइ ।
कहु नानक सुन रे मना तिहि सुमिरत गति होइ ॥
जिहि सिमरत गति पाइयै तिहि भजु रे तैं मीत ।
कहु नानक सुन रे मना औध घटत है नीत ॥
पांच तत्तु को तनु रच्यो जानहु चतुर सुजान ।
जिहिते उपजा नानका लीन ताहि मै मान ॥
घट घट में हरिजू बसैं संतन कह्यो पुकार ।
कहु नानक तिहि भजु मना भवनिधि उतरहि पार ।
सुख दुख जिह परसै नहीं लोभ मोह अभिमान ।
कहु नानक सुन रे मना सो मूरति भगवान ॥
अस्तुति निंदा नाहि जेहि कंचन लोह समान ।

कहु नानक सुन रे मना मुकति ताहि ते जान ॥
हर्ष सोग जाके नहीं बैरी मीत समान ।
कहु नानक सुन रे मना मुकति ताहि तै जान ॥
भय काहू को देत नहिं नहिं भय मानत आन ।
कहु नानक सुन रे मना ज्ञानी ताहि बखान ॥
जिहि बिषया सगली तजी लियो वेष बैराग ।
कहु नानक सुन रे मना तिह नर माथे भाग ॥
जिहि माया ममता तजी सबते भयो उदास ।
कहु नानक सुन रे मना तिह घटि ब्रह्मनिवास ॥
जिह प्रानी हौं मै तजी करता राम पछान ।
कहु नानक वह मुकत नर इह मन सांची मान ॥
भयनासनि दुरमतिहरन कलमा हरि को नाम ।
निसि दिन जो नानक भजै सफल होहि तिह काम ॥
जिह्वा गुन गोबिंद भजहु कर्न सुनहु हरिनाम ।
कहु नानक सुन रे मना परहि न यम केधाम ॥
जो प्रानी ममता तजै लोभ मोह अहँकार ।
कहु नानक आपन तरै औरन लेत उधार ॥
ज्यों सुपना अरु पेखना ऐसे जग को जान ।
इनमैं कछु सांचो नहीं नानक बिनु भगवान ॥
निश दिन मायाकारने प्रानी डोलत नीत ।
कोटिन मै नानक कोऊ नारायन जिहि चीत ॥
जैसे जलते बुदबुदा उपजै बिनसै नीत ।
जग रचना तैसे रची कहु नानक सुन मीत ॥
प्रानी कछू न चेतई मद माया के अंध ।
कहु नानक बिनु हरिभजन परत ताहि यमफंध ॥
जौ सुख को चाहै सदा सरन राम की लेह ।
कहु नानक सुन रे मना दुरलभ मानुषदेह ॥
माया कारन धावही मूरख लोग अजान ।

कहु नानक बिनु हरिभजन बिरथा जन्म सिरान ॥
जो प्रानी निशिदिन भजै रूप राम तिह जानु ।
हरिजन हरि अंतर नहीं नानक सांची मानु ॥
मन माया मै फंदि रह्यो बिसरयो गोविंद नाम ।
कहु नानक बिन हरिभजन जीवन कौने काम ॥
प्रानी राम न चेतई मद माया कै अंध ।
कहु नानक हरिभजन बिनु परत ताहि यमफंध ॥
सुख मैं बहु संगी भये दुख मै संगि न कोइ ।
कहु नानक हरि भजु मना अंत सहाई होइ ॥
जन्म जन्म भरमत फिरयो मिटयो न यम को त्रास ।
कहु नानक हरि भजु मना निरभय पावहि बास ॥
जतन बहुत मैं करि रह्यो मिटयो न मन को मान ।
दुरमति सों नानक फंध्यो राखि लेहु भगवान ॥
बाल जुवानी बिरध फुनि तीनि अवस्था जानि ।
कहु नानक हरिभजन बिनु बिरथा सबही मान ॥
करना हुतो सु ना कियो परयो लोभ कै फंध ।
नानक समयो रमि गयो अब क्यों रोवत अंध ॥
मन माया में रमि रहयो निकसत नाहिन मीत ।
नानक मूरति चित्र ज्यों छांड़त नाहिन भीत ॥
नर चाहत कछु और , औरै की औरै भई ।
चितवत रहयो ठगौर, नानक फाँसी गल परी ॥
जतन बहुत सुख के किये दुख को कियोन कोइ ।
कहु नानक सुन रे मना हरि भावै सो होइ ॥
भगत भिखारी फिरतु है सब को दाता राम ।
कहु नानक मन सिमरु तिहि पूरन होवहि काम ॥
झूठो मान कहा करै जग सुपने ज्यों जान ।
इन में कछु तेरो नहीं नानक कह्यो बखान ॥
गर्ब करतु है देह को बिनसै छिन में मीत ।

जिहि प्रानी हरिजस कह्यो नानक तिहि जगु जीत ॥
जिह घट सिमरन राम को सो नर मुकता जानु ।
तिहि नर हरि अंतर नहीं नानक सांची मानु ॥
एक भगति भगवान, जिहि प्रानी के नाहिं मन ।
जैसे सूकर स्वान, नानक मानो ताहि तन ॥
स्वामी को गृह ज्यों सदा श्वान तजत नहिं नित्त ।
नानक इह बिधि हरि भजौ इक मन दै इक चित्त ॥
तीरथ व्रत अरु दान करि मन में धरै गुमान ।
नानक निहफल जात तिहि ज्यों कुंजरइस्नान ॥
सिर कम्प्यौ पग डगमगै नैन जोति ते हीन ।
कहु नानक इह बिध भई तऊ न हरिरसलीन ॥
निज करि देख्यो जगत में कोउ काहू को नाहि ।
नानक थिरु हरिभगति है तिहि राखो मन माहिं ॥
जग रचना सब झूठ है जानि लेहु रे मीत ।
कहि नानक थिरु ना रहै ज्यों बालू की भीत ॥
राम गयो रावन गयो जाको बहु परिवार ।
कहि नानक थिरु कछु नहीं सपने ज्यों संसार ॥
चिंता ताकी कीजिये जो अनहोनी होइ ।
यह मारग संसार को नानक थिरु नहि कोइ ॥
जो उपज्यौ सो बिनसि है परों आजु कै काल ।
नानक हरिगुन गाइ ले छांड़ि सकल जंजाल ॥
बल छूट्यो बंधन पर्यो कछू न होत उपाइ ।
कहि नानक अब ओट हरि गज ज्यों होहु सहाइ ॥
बल हौवै बंधन छुटै सब किछु होत उपाइ ।
सब किछु तुमरे हाथ में तुमही होत सहाइ ॥
संग सखा सब तजि गये कोऊ न निबह्यो साथ ।
कहि नानक यहि विपत मै टेक एक रघुनाथ ॥
रामनाम उर में गह्यो जाके सम नहिं कोइ ।
जिह सिमरत संकट मिटै दरशु तुहारो होइ ॥

# 9. GURU GOVIND SINGH.

"Gurú Govind Singh was the tenth and the last Gurú of the Sikhs. He became the acknowledged head of Sikhs and it was he who, partly to avenge his father's death and partly because he was ambitious of power, awakened his followers to a new life. He aroused the latent energies of the people and directed them into a political channel. He took advantage on the one hand of the declining Moghul Empire and on the other hand of the oppressed condition of the Hindus and working on the imagination of the latter, infused a fresh spirit into them. The ground had already been prepared for the purpose and the magic touch of Gurú Govind's hand transformed the band of innocent Sikhs into a full pledged military organisation. He established the ceremony of initiation. He made it a rule that all Sikhs should abstain from smoking, should wear turbans and should keep the following five things with them—(a) The long hair, (b) a comb, (c) a sword, (d) an iron bracelet, (e) a knickerbocker.* He exhorted his followers to worship one God, to revere Gurú Nanak and his successors and to respect the *Adigranth*. He enforced on them the desirability of keeping their hair unshorn and to name themselves Singhs after the fashion of the Rajputs, to wear arms and to be ready to fight when required. He established a Military Theocracy which later on

* Five केश, कंघा, कृपाण, कड़ा, कछ। कछ is more like "shorts" than a knickerbocker.

became a strong engine for fighting against Moghul tyranny and succeeded in chalking out a short-lived empire in the Punjab and a little beyond the frontiers of the Punjab. It was the constructive genius of Gurú Govind Singh that gave to the Sikh Church a complete military transformation and organised a disbanded set of disciples or Sikhs into one theocratic army of adventurers, fighters and marauders. He established two or three forts of his own at strategic points and brought under control a few of the neighbouring hill chiefs and made them his own allies to fight against the declining power of the Moghuls. His influence as a great religious leader brought him innumerable followers and his secure military points served as a base for his military designs against the then Imperial Government of Delhi. Guru Govind Singh was a born warrior and a statesman and combined with these his deep scholarship and knowledge of Hinduism gave him enormous power over his devoted followers. He was in fact the creator of the 'Khalsa' and you find the present day Sikhs to be what Govind Singh had made them. He introduced the new form of salutation "Khalsa is the Lord's, Victory to Him." Sikh or Singhs as they came to be called now became a political menace and there came to be adopted (as Governments would do under the circumstances) a policy of repression and suppression and of extermination. The cost paid by Guru Govind Singh was enormous. Four of his sons had to be sacrified and became martyrs and thousands of his long-haired followers were selected for torture and were put to death. But as was natural, the blood of the martyrs served as a cement for the Sikh Church ; the Singhs became more

and more united. The greater the persecution, the larger they grew in numbers and the greater was their zeal and fervour. A weak vanquished people were filled with a longing to liberate themselves from the tyranny of an alien rule and were actuated to become freed people. (The word Khalsa means the liberated one). Foundations were therefore laid for the birth of a virile and a living community, distinguishable from amongst their fellow brethren the Hindus. The people who rallied round the banner of Gurú Govind Singh must have been hardy, daring and religious-minded and these qualities have been inherited by the present day Sikhs." (Hindustan Review, April 1919 The Sikhs by Sirdar Pritam Singh M. A.)

In the note on Tegbahádur it has been remarked that in the course of his journey to the eastern provinces he left his mother and his pregnant wife in Patna. Here, Govind Rai was born on the 7th day of the bright half of Poh 1723 V. E. The family remained in Patna for some time when they went back to Anandpur, only shortly before Tegbahádur's fateful journey to Delhi. On the death of Tegbahádur, Govind Rai became the tenth guru at the age of nine years.

As a child Govind Rai was fond of martial exercises and shortly after his accession to the guruship began to make preparations for a life of military defence. He formed a regular army and had a big drum constructed. The hill Rajas aided by Muhammadan mercenaries made war on Govind Singh but were completely defeated. He then formed the *Khálsá*. The method adopted is very interesting and we give it in extract from Macauliffe's Sikh Religion Vol. V. p. 91.

"The Guru invited all his Sikhs to attend the great Baisakhi fair at Anandpur without shaving or cutting their hair. On finding them assembled he ordered a carpet to be spread on a raised mound which he indicated and that an adjacent spot should be screened off with *qanáts* or tent walls. When this was done, the Guru ordered a confidential Sikh to go at midnight, tie five goats in the enclosure, and let no one know what he had done. The goats were duly tied, and separate orders were given to the Guru's orderlies not to go within the tent walls.

"Next morning the Guru rose a watch before day, performed his devotions, and put on his arms and uniform. He then proclaimed that there should be a great open-air gathering. When all were seated he drew his sword, and asked if there was any one of his beloved Sikhs ready to lay down his life for him. No reply was given. All grew pale on hearing such a proposal. The Guru asked a second time, but with the same result. A third time he spoke in a louder voice, "If there be any true Sikh of mine, let him give me his head as an offering and proof of his faith." Daya Ram, a Sikh of Lahore, rose and said, "O true king, my head is at thy service." The Guru took his arm, led him within the enclosure, and gave him a seat. He then cut off a goat's head with one stroke of his sword, went forth and showed the dripping weapon to the multitude. The Guru again asked, 'Is there any other true Sikh who will bestow his head on me?' The crowd now felt quite convinced that the Guru was in earnest, and that he had killed Daya Ram, so no one replied. At the third time of asking, Dharam Das of Delhi answered, 'O great king, take

my head.' The Guru, assumed an angry mein, took Dharm Das within the enclosure, seated him near Daya Ram, and killed another goat. The Guru then looking very fierce came forth and said, 'Is there any other Sikh who will offer me his head ? I am in great need of Sikh's heads.' On this, some remarked that the Guru had lost his reason, others went to Guru's mother to complain, and said that he had undergone a complete change, and was no longer responsible for his actions. They instanced his sacrificing two Sikhs with apparently no object. His mother was advised to depose him and confer the Guruship on his eldest son. She sent a messenger for him, but he was too intent on his own purpose at the time to receive messengers of any description. He called out for a third Sikh ready to offer him his life, whereupon Muhakam Chand of Dwarka offered himself as a sacrifice. Upon this the Guru handed him into the enclosure and killed a third goat. He then came forth showing his dripping sword as before. When the Guru called for a fourth Sikh for sacrifice, the Sikhs began to think that he was going to kill them all. Some ran away and many hung down their heads. Sahib Chand a resident of Bidar clasped his hands in an attitude of supplication, and said he placed his head at Guru's disposal. The Guru took him behind the tent walls and killed a fourth goat. When he came back as before, asked for a fifth Sikh who was willing to lay down his life for him. On this there was a general flight of the remaining Sikhs, and only those who were very staunch in their faith ventured to stay. Himmat of Jagannath answered the Guru's last call, and said he might take his life also. The Guru then took him

inside the enclosure and killed the remaining goat.

"The Gurú was now ready to sacrifice his own life for the five Sikhs who showed such devotion to him. He clad them in splendid raiment, so that they shone like the sun, and thus addressed them: 'My brethren, you are in my form and I am in yours. He who thinketh there is any difference between us erreth exceedingly. Then seating the five Sikhs near him, he proclaimed to the whole assembly:—'In the time of Gurú Nanak, there was found one devout Sikh, namely Gurú Angad. In my time there are found five Sikhs totally devoted to the Gurú. These shall lay anew the foundation of Sikhism, and the true religion shall become current and famous through the world.' The people became astonished at the Gurú's expedient, and fell at the feet of five devoted Sikhs saying 'Hail to the Sikh religion! You, brethren, have established it on a permanent basis. Had we offered our heads like you we too should be blest.'

"The Gurú again asked his Sikhs: 'Since the time of Baba Nanak *charanpahul* hath been customary. Men drank the water in which the Gurús had washed their feet, a custom which led to great humility: but the Khalsa can now only be maintained as a nation by bravery and skill in arms. Therefore I now institute the custom of baptism by water stirred with a dagger, and change my followers from Sikhs to Singhs or lions. They who accept the nectar of pahul shall be changed before your very eyes from jackals into lions, and shall obtain empire in this world and bliss hereafter.'

"The increasing power of Gobind Singh filled the neighbouring hill Rajas with fear and even roused the suspicion of the Delhi Government. An army was therefore sent under Saiyad Khan to subdue Govind Singh. Saiyad Khan played false and joined the Gurú. Another army was then sent under Wazir Khan. Wazir laid seige to Anandpur. The seige was protracted and in the end Gobind Singh was compelled to leave the town. His mother and his two sons, the other two having fallen in battle, went to Sirhind where they took refuge in a Brahman's house. The treacherous Brahman robbed the mother of her wealth and betrayed them to the local Muhammadan Governor. The tragic story of the children's death is well known, how the two heroic youths were asked on the penalty of death to embrace the Muhammadan faith how they nobly refused to fall away from the faith of their father and how they were at last cruelly buried alive under a wall.

"Gobind Singh was pursued by the imperial troops. In the meantime Aurangzeb died and his son Bahadur Shah applied to Govind Singh for help. The assistance was readily given and earned the gratitude of Bahadur Shah. Govind Singh was appointed á *Panj Hazari* and marched with the Emperor on an expedition to the Deccan. On reaching Nander on the banks of the Godavari he was stabbed by one Gulkhan a grandson of Paindakhan, in revenge for the death of the latter at the hands of Guru Hargovind."

Guru Govind Singh was a great patron of learning and had fifty two scholars and poets in his court.

He had the *Mahábhárat*, the *Bhágwat* and the *Chandi* translated into Hindi. These works were collected in a book called the *Daswí Badshahí ká Granth*. A biographer of Guru Govind Singh is of opinion that most of his works were destroyed or lost.

The accompanying extracts are taken from the *Panjgranthi* and the Swaiyas are transliterated from the scholarly edition of Bhai Jodh Singh M.A., Professor of Divinity, Khalsa College.

---

# गुरु गोबिन्दसिंह

## बिनती।

चौपाई

हमरी करो हाथ दै रच्छा।
पूरण होइ चित्त की इच्छा॥
तव चरनन मन रहै हमारा।
अपना जान करो प्रतिपारा॥
हमरे दुष्ट सबै तुम घावहु।
आप हाथ दै मोहि बचावहु॥
सुखी बसै मोरो परवारा।
सेवक सिक्ख सबै करतारा॥
मो रच्छा निज कर दे करिये।
सब बैरन को आज सँघरिये॥
पूरण होइ हमारी आसा।
तोर भजन की रहै पियासा॥
तुमहिं छांड़ि कोइ अवर न ध्याओं।
जो बर चाहों सो तुम ते पाओं॥
सेवक सिक्ख हमारे तारिय।
चुन चुन शत्रु हमारे मारिय॥
आप हाथ दै मुझे उबारिय।
मरणकाल का त्रास निबारिय॥
हो जो सदा हमारे पच्छा।
श्रीअसिधुजजू करियहु रच्छा॥
राख लेहु मोहि राखनहारे।
साहिब संतसहाय पियारे॥

दीनबन्धु दुष्टन के हंता ।
तुम हो पुरी चतरदसकन्ता ॥
काल पाय ब्रह्मावपु धरा ।
काल पाय शिवजी अवतरा ॥
काल पाय कर बिष्णुप्रकाशा ।
सकल काल का किया तमाशा ॥
जवन काल जोगी शिव कियौ ।
बेद राज ब्रह्मा जु थियो ॥
जवन काल सब लोग सँवारा ।
नमस्कार है ताहि हमारा ॥
जवन काल सब जगत बनायो ।
देव दैत जच्छन उपजायो ॥
आदि अन्त एकै अवतारा ।
सोई गुरु समझिये हमारा ॥
नमस्कार तिस ही को हमारी ।
सकल प्रजा जिन आप सँवारी ॥
सेवकन को शिव गुन सुख दियो ।
शत्रुन को पल मों बध कियो ॥
घट घट के अंतर की जानत ।
भले बुरे की पीर पछानत ॥
चींटी ते कुंचर अस्थूला ।
सब पर कृपादृष्टि कर फूला ॥
संतन दुख पाये ते दुखी ।
सुख पाये साधन के सुखी ॥
एक एक की पीर पछानै ।
घट घट के पट पट की जानै ॥
जब उदकरष करा करतारा ।
प्रजा धरत तब देह अपारा ॥

जब आकरख करत हो कबहूं ।
तुम में मिलत देहधर सबहूं ॥
जेते बदन सृष्टि सब धारै ।
आप आपनी बूझ उचारै ॥
तुम सबही ते रहत निरालम ।
जानत बेदभेद अर आलम ॥
निरंकार निबिकार निलंब ।
आद अनील अनादि असंभ ॥
ताका मूड़ उचारत भेदा ।
जाका भेव न पावत बेदा ॥
ताको करि पाहन अनमानत ।
महामूढ़ कछु भेद न जानत ॥
महादेव को कहत सदाशिव ।
निरंकार का चीन्हत नहि भिव ॥
आप आपनी बुधि है जेती ।
बरनत भिन्न भिन्न तुहि तेती ॥
तुमरा लखा न जाय पसारा ।
किह बिधि सजा प्रथम संसारा ॥
एकै रूप अनूप सरूपा ।
रंक भयो राव कहीं भूपा ॥
अंडज जेरज सेतज कीनी ।
उतभज खान बहुर रच दीनी ॥
कहूं फूल राजा ह्वै बैठा ।
कहूं सिमिट भयो संकर इकैठा ॥
सगरी सृष्टि दिखाय अचंभव ।
आदि जुगादि स्वरूप स्वयंभव ॥
अब रच्छा मेरी तुम करो ।
सिख्य उबार असिख्य संघरो ॥

दुष्ट जिते उठवत उतपाता ।
सकल मलेच्छ करो रणघाता ॥
जे असिधुज तव सरणी परे ।
तिनके दुष्ट दुखत ह्वै मरे ॥
पुरुष जवन पग परै तुहारे ।
तिन के तुम संकट सब टारे ॥
जो कुलि को इकबार धियै है ।
ताके काल निकट नहि ऐहै ॥
रच्छा होइ ताहि सब काला ।
दुष्ट अरिष्ट टरे ततकाला ॥
कृपादृष्टि सन जाहि निहरिहो ।
ताके ताप तनिक महँ हरिहो ॥
रिद्ध सिद्ध अरिमों सब होई ।
दुष्ट छांह छ्वै सकै न कोई ॥
एकबार जिन तुम्है संभारा ।
काल फांस ते ताहि उबारा ॥
जिन नर नाम तिहारो कहा ।
दारिद दुष्ट दोष ते रहा ॥
खड़गकेतु मैं सरण तिहारी ।
आप हाथ दै लेहु उबारी ॥
सरब ठौर मों होहु सहाई ।
दुष्टदोष ते लेहु बचाई ॥
कृपा करी हम पर जगमाता ।
ग्रंथ करा पूरण शुभराता ॥
किलविष सकल देहको हरता ।
दुष्ट दोषियन को छै करता ॥
श्रीअसिधुज जब भये दयाला ।
पूरण करा ग्रंथ ततकाला ॥

मनबांछत फल पावे सोई ।
दुख न तिसै बियापत कोई ॥

अडिल

सुनै गुंग जो याहि सु रसना पावई ।
सुनै मूढ़ चितलाय चतुरता आवई ॥
दुःख दरिद्र भौ निकट न तिन नर के रहै ।
हो जो याकी एकबार चौपई को कहै ॥
सम्बत सतरह सहस भणीजै ।
अर्ध सहस फुन तीन कहीजै ॥
भादव सुदी अष्टमी रविवारा ।
तीर सतुद्रव* ग्रंथ सुधारा ॥

अफजू दोहरा

दास जान कर दास पर कीजै कृपा अपार ।
आप हाथ दै राख मोंहि मन क्रम बचन विचार ॥

चौपई

मै न गनेसहि प्रथम मनाऊं ।
किशन बिशन कबहूं नहिं ध्याऊं ।
कान सुने पहिचान न तिन सों ।
लिव लागी मोरी पग इन सो ॥
महाकाल रखवार हमारो ।
महालोह मैं किंकर थारो ॥
अपना जान करो रखवारा ।
बांह गहे की लाज बिचारा ॥
अपना जान मुझे प्रतिपरिये ।
चुन चुन शत्रु हमारे मरिये ॥
देग तेग जग में दोउ चलै ।
राख आप मोंहि अउर न दलै ॥

---

* Sutlej.

तुम मम सदा करहु प्रतिपारा ।
तुम साहिब मैं दास तिहारा ॥
जान आपना मुझे निवाजा ।
आप करो हमरे सब काजा ॥
तुम हो सब राजन के राजा ।
आपे आप गरीब नेवाजा ॥
दास जानकर कृपा करो मोहि ।
हार परा मैं आन द्वार तोहि ॥
अपना जान करो प्रतिपारा ।
तुम साहिब मैं किंकर थारा ॥
दास जान दै हाथ उबारो ।
हमरे सब बैरियन संहारो ॥
प्रथम धरो भगवत को ध्याना ।
बहुर करों कबिता बिधि नाना ॥
कृशन यथा मति चरित उचारो ।
चूक होय कबि लेहु सुधारो ॥

कबिबाच दोहरा

जो निज प्रभु मोसो कहा सो कहि हों जग मांहि ।
जो तिह प्रभु को ध्याइहैं अन्त स्वरग को जांहि ॥
हरि हरिजन दुइ एक है बिब बिचार कछु नाहिं ।
जलते उपज तरंग ज्यों जलही मांहि समाहिं ॥
जब आयस प्रभु को भयो जनम धरा जग आय ।
अब मैं कथा सँछेप ते सबहू कहत सुनाय ॥

कविबाच दोहरा

ठाढ़ भयों मैं जोर कर बचम कहा सिर नाइ ।
पंथ चलै तब जगत में जब तुम करहु सहाइ ॥
अकाल पुरुष की देह मों कोटिक बिष्णु महेश ।
कोट इन्द्र ब्रह्मा किते रवि ससि कोट जलेस ॥

जे जे तुमरे ध्यान को नित उठि ध्यैहैं सन्त ।
अन्त लहैंगे मुकुतफल पावहिंगे भगवन्त ॥

सोरठा

रुद्रभगत जग मांहि सुख के दिवस सदा भरे ।
मरें फिर आवहिं जांहि फल कुछ लहत न मुक्ति को ।

सवैया

धन्य जीयो तेहि को जग में मुखते हरि चित्त में जुद्ध बिचारै ।
देह अनित्त न नित्त रहै जस नाव चढ़ै भव सागर तारै ।
धीरज धाम बनाइ इहै तन बुद्धि सुदीपक ज्यों उजियारै ।
ज्ञानह की बढ़नी मनो हाथ लै कातरता कतवार बुहारै ॥

दोहा

दसम कथा भागवत की भाषा करी बनाय ।
अवर बासना नांहि कछु धर्मजुद्ध के चाय ॥

चौपई

जो यह कथा सुनै अर गावै ।
दूख पाप तेहि निकट न आवै ॥
विशनभगत कीए फल होई ।
आधि व्याधि छ्वै सकै न कोई ॥
संवत सतरह सहस पचावन ।
हाड़ वदी पिरथम सुखदावन ॥
तव प्रसदि कर ग्रंथ सुधारा ।
भूल परी लहु लेहु सुधारा ॥

दोहा

नेत्रतुंग के चरण तर सतुद्रव तीर तरंग ।
स्रीभगवत पूरन कियो रघुबरकथा प्रसंग ॥
साध असाध जान्यो नहीं बाद सुबाद बिबाद ।
ग्रंथ सगल पूरन कियो भगवतकृपाप्रसाद ॥

सवैया

पाय गहे जबते तुमरे तबते कोउ आंखि तरे नहिं आन्यो ।
राम रहीम पुरान कुरान अनेक कहे हम एक न मान्यो ।
सिम्रित सास्तर बेद् सबै बहु भेद् कहे हम एक न जान्यो ।
स्रीअसिपानि कृपा तुमरी कर मैं न कह्यो सब तोहि बखान्यो ॥

दोहा

सगल द्वार को छांड़के गह्यो तुम्हारो द्वार ।
बांह गहे की लाज अस गोबिन्ददास तुहार ॥

---

# स्री वाहिगुरजी की फतेह

## श्रीमुखवाक्य बाद्शाही १०

सवैया

[ १ ]

जागत जोति जपै निस वासर एक बिना मन नेक न आनै ।
पूरन प्रेम प्रतीति सजै ब्रत गोर[1] मढ़ी मठ भूल न मानै ।
तीरथ दान दया तप संयम एक बिना नहि एक पछानै ।
पूरन जोति जगै घट में तब खालस ताहि निखालस[2] जानै ॥

[ २ ]

संत सदैव सरूप सतब्रत आदि अनादि अगाधि अजैहै ।
दान दया दम संयम नेम जतब्रत सील सुबर्त अखै[3] है ।
आदि अनील,[4] अनादि अनाहद् आप बिअंत[5] अद्वेष अभै है ।
रूप, अरूप, अरेख जरार्दन[6] दीनदयालु कृपालु भयै है ॥

[ ३ ]

आदि अद्वेष अभेष महाप्रभु संतसरूप सुजोत प्रकासी ।

---

1 Grave. 2 Vulgar for خالص. 3 अक्षय. 4 Hindus paint their God blue in the colour of the sky (the Infinite). 5 अनंत. 6 जरार्दन or जरा+आर्त+न.

पूर रहै सबही घट के पटतंत समाधि सुभाव प्रनासी ।
आदि युगादि जगादि तुही प्रभु फैल रह्यो सब अंतरबासी ।
दीनदयालु कृपालु कृपा कर आदि अयोनि अजै अविनासी ॥

[ ४ ]

आदि अभेद अछेद सदा प्रभु वेद कतेबन[1] भेद न पाये ।
दीन दयालु कृपालु कृपानिधि सत्त सदैव सबै घट छाये ।
सेस सुरेस गनेस, महेसर, गाह फिरे श्रुति थाह न पाये ।
रेम न मन्द अगूढ़ इसो प्रभु तैं केहि (मूढ़) कहो बिसराये ॥

[ ५ ]

अच्युत आदि अनील अनाहद, संत सरूप सदैव बखाने ।
आदि अयोनि, अजाधि जराबिनु, पर्मपुनीत परंपर भाने ।
सिद्ध स्वभू परसिद्ध सबै जग एकही ठौर अनेक बखाने ।
रे मन रंक कलंक बिना हरि तैं केहि कारण ते न पछाने ॥

[ ६ ]

अच्छर[2] आदि अनील अनाहद, सन्त सदैव तुही करतारा ।
जीव जिते जल मे थल मे सब के सद पेट को पोखनहारा ।
वेद पुरान कुरान दुहू मिलि भांति अनेक बिचार बिचारा ।
और जहान निदान कछू नहिँ ए सुबहान[3] तुही सरदारा ॥

[ ७ ]

आदि, अगाध, अछेद, अभेद, अलेख, अजेय, अनाहद जाना ।
भूत भविष्य भवान तुही सबहूँ सब ठौरन में अनुमाना ।
देव अदेव, महीधर, नारद, सारद संत सदैव पछाना ।
दीनदयालु कृपानिधि के कछु भेद पुरान कुरान न जाना ॥

[ ८ ]

संत सदैव, सरूप सदा इत वेद कतेब तुही उपजायो ।
देव अदेवन देव महीधर भूत भवान, वही ठहरायो ।

1 *Kiteb,* the Quran, the Old Testament, the New Testament and the Psalms. 2 अक्षर, Imperishable. 3 Arabic سبحان

आदि जुगादि अनील अनाहद, लोक अलोक बिलोकन पायो ।
रे मन मूढ़ अगूढ़ इसो प्रभु तोहि कहो किह आन सुनायो ॥

[ ९ ]

देव अदेव महीधर नागन[1] सिद्ध प्रसिद्ध बड़े तप कीने ।
बेद पुरान कुरान सबै गुन गाय थके पर जाय न चीने ।
भूमि अकास पतार दिसा विदिसा जेहि सों सबके चित चीने ।
पूर रही महि मे महिमा मन तैं केहि आन मुझै कहि दीने ॥

[ १० ]

वेद कतेब न भेद लह्यो, तेहि, सिद्ध समाधि सबै कर हारे ।
सिम्रिति, सास्तर वेद सबै बहु भांति पुरान बिचार बिचारे ।
आदि अनादि अगाध कथा ध्रुव से प्रहलाद अजामिल तारे ।
नाम उचारि तरी गनिका सोइ नाम अधार बिचार हमारे ॥

[ ११ ]

आदि अनादि अगाध सदा प्रभु सिद्धसरूप सबै पहिचान्यो ।
गंध्रब जच्छ[2] महीधर, नागन, भूमि अकास चहूँ चक जान्यो ।
लोक अलोक दिसा विदिसा, अरु देव अदेव दूहूं प्रभु मान्यो ।
चित्त अज्ञानि सुजान स्वयंभव कौन की कान निधान भुलान्यो ॥

[ १२ ]

काहू लै ठोक बँधे उर ठाकुर काहू महेस को पेस[3] बखान्यो ।
काहू कह्यो हरिमंदिर में हरि काहू मसीत के बीच प्रमान्यो ।
काहु ने राम कह्यो क्रिसना कहि काहुं भने अवतारन मान्यो ।
फोकट धर्म बिसार सबै करतारहि को करता जिय जान्यो ॥

[ १३ ]

जो कहौ राम अयोनि अजै अति काहे को कौसल[4] कोष जयो जू ।
काल हूँ कान्ह कहैं जेहि को केहि कारन काल[5] ते दीन भयो जू ।

---

1 Inhabitants of Nága Loka. 2 यक्ष 3 The word seems to be ईस and in this sense it is translated by Bhai Jodh Singh. 4 Kaushalya-mother of Rama 5 कालयमन.

संत सरूप विवैर कहाय, सु क्यों पथ[1] को रथ हांक धयौ[2] जू ।
ताही को मान प्रभू करके जेहि को कोउ भेद न ले न लयो जू ॥

[ १४ ]

क्यों कहो कृष्ण कृपानिधि हैं केहि काज ते वद्धक[3] बान लगायो ।
और कुलीन[4] उधारत जो केहि ते अपने कुल नास करायो ।
आदि अयोनि कहाय कह्यो किमि देवकी के जठरंदर जायो ।
तात न मात कहैं जेहि के तेहि क्यों बसुदेवहिं बाप कहायो ॥

[ १५ ]

काहे को ईस महेसहि भाषत काहे दिजेस को ईस बखान्यो ।
है न रघेस,[5] जदेस,[6] रमापति, तै जिनको बिस्वनाथ पछान्यो ।
एक को छांड़ि अनेक भजै सुकदेव परासर ब्यास झुठान्यो ।
फोकट धर्म भजै सब ही हम एक ही को बिध नेक प्रमान्यो ॥

[ १६ ]

कोऊ दिजेस को मानत है और कोउ महेस को ईस बतैहै ।
कोऊ कहै बिसनो बिसनायक[7] जाहि भजे अघओघ कटै है ।
बार हजार बिचार अरे जड़, अंत समै सब ही तज जैहै ।
ताही को ध्यान प्रमान हिये जोउ था अब है अर आगेहू ह्वैहै ॥

[ १७ ]

कोटिक इन्द्र करे जेहि के कई कोटि उपिन्द्र बनाय खवायो[8] ।
दानव देव फुनीन्द धराधर पच्छ पसू नहिं जात गनायो ।
आज लगे तप साधत है शिवहू ब्रहमा कछु पार न पायो ।
बेद कतेब न भेद लख्यो जेहि सोउ गुरू गुरु मोहि बतायो ॥

[ १८ ]

ध्यान लगाय ठग्यो सब लोगन सीस जटा नख हाथ बढ़ाये ।
लाय बिभूत फिरयो मुख ऊपर देव अदेव सबै डहकाये[9] ।

---

1 पार्थ-Arjuna. 2 Ran away. 3 बधिक who killed Krishna. 4 कुलन families. 5 रघुपति 6 यदुपति. 7 विश्वनायक. 8 खपायो. 9 Duped.

लोभ के लागे फिर्यो घरही घर जोग के न्यास[1] सबै बिसराये ।
लाज गई कछु काज सर्यो नहि प्रेम बिना प्रभु ध्यान न आये ॥

[ १६ ]

काहे को डिंभ करै मन मूरख डिंभ करे अपनी पत खैहै ।
काहे को लोग ठगैं ठग लोगन लोक गयो परलोक गवैहैं ।
दीनदयाल की ठौर जहां तिहिं ठौर बिषै तोहि ठौर न ऐहै ।
चेतरे चेत अचेत महा जड़ भेष के कीन्हे अलेख न पैहै ॥

[ २० ]

काहे को पूजत पाहन को कछु पाहन में परमेसुर नाहीं ।
ताही को पूज प्रभू करके जेहिं पूजतही अघऊघ मिटाहीं ।
आधि बियाधि के बंधन जेतक नाम के लेत सबै छुटि जाहीं ।
ताही को ध्यान प्रमान सदा, यहि फोकट धर्म करे फल नाहीं ॥

[ २१ ]

फोकट धर्म भयो फलहीन जू पूज सिला जुग कोटि गँवाई ।
सिद्धि कहां सिल के परसे बलबृद्धि घटी नव निद्धि न पाई ।
आजही आज समो जु बित्यो नहि काज सर्यो कछु लाज न आई ।
श्रीभगवंत भज्यो न अरे जड़ ऐसेही ऐसे सु बैस गंवाई ॥

[ २२ ]

जो जुग तैं करहै तपसा कछु तोहि प्रसन्न न पाहन कैहै ।
हाथ उठाउ भली विधि सों जड़ तोहे कधू बरदान न दैहै ।
कौन भरोस भयो यहि को कहु भीर परी नहि आन बचैहै ।
जान रे जान अजान हठी यहि फोकट धर्म सु भर्म गवैहै ॥

[ २३ ]

जाल बँधे सब ही मृतु के कोउ राम रसूल न बांचन पाये ।
दानव देव फनिंद धराधर भूत भविष्य उपाय मिटाये ।
अंत मरे पछुताय प्रथी पर जे जग में अवतार कहाये ।
रे मन लोल[2] इकेल ही काल के लागत काहि न पायन धाये ॥

---

1 Resignation. 2 चंचल.

[ २४ ]

काल ही पाय भये ब्रहमा गहि दंड कमंडल भूमि भ्रमान्यो ।
काल ही पाय सदा शिवजू सब देस विदेस भया हम जान्यो ।
काल ही पाय भयो मिट ग्यो जग याही ते ताहि सकै पहिचान्यो ।
वेद कतेब के भेद सबै तब केवल काल कृपानिधि मान्यो ॥

[ २५ ]

काल गयो इन कामन सों जड़ काल कृपाल हिये न चितारयो ।
लाज को छाड़ निलाज अरे तज काज अकाज के काज सँवारयो ।
बाजि बने गजराज बड़े खर को चढ़बो चित बीच बिचारयो ।
श्रीभगवंत भज्यो न अरे जड़ लाज ही लाज सों काज बिगारयो ॥

[ २६ ]

वेद कतेब पढ़े बहुते दिन भेद कछू तिनको नहिं पायो ।
पूजत ठौर अनेक फिरयो पर एक कबै हिय में न बसायो ।
पाहन को असथालय[1] को सिर न्यात फिरयो कछु हाथ न आयो ।
रे मन मूढ़ अगूढ़ प्रभू तज आपन हूढ़[2] कहां उरझायो ॥

[ २७ ]

जो जोगियान के जाय उठास्रम गोरख को तिन्ह जाय जपावैं ।
जाय सन्यासिन के तिंह को कहिं दत्तही[3] सत्त है मंत्र दृढ़ावैं ।
जो कोउ जाय तुरुकन में महिदीन के दीन तिसै गहि लावैं ।
आपहि बीच गनै करता करतार को भेद न कोउ बतावैं ॥

[ २८ ]

जो जोगियान को जाप कहैं सब जोगिन को गुहि माल उठै दे ।
जो पर भाज सन्यासिन के कहैं दत्त[3] के नाम पै धाम लुटै दे ।
जोकर कोउ मसंदन से कहैं सर्व दरव्य ले मोंहि अबै दे ।
लेउ ही लेउ कहै सब को नर कोउ न ब्रह्म बताय हमैं दे ॥

[ २९ ]

जो कर सेव मसंदन की कहिं आन प्रसाद सबै मोहि दीजै ।

---

1 अस्थि + आलय a repository of bones-a grave. 2 Dependence. 3 Dattatreya-founder of a sect of Sannyasis.

जो कछु माल तवालय सो अबहीं उठ भेंट हमारी ही कीजै।
मेरेही ध्यान धरो निस बासर भूल के और को नाम न लीजै।
दीने के नाम सुने भज रातरि लीने बिना नहिं नेक प्रसीजै॥

[ ३० ]

आंखिन भीतर तेल को डार सु लोगन नीर बहाय दिखावैं।
जो धनवान लखैं निज सेवक ताहि परोस प्रसाद जिमावैं।
जो धनहीन लखैं तेहि देत न माँगन जात मुखौ न दिखावैं।
लूटत हैं पशु लोगन को कबहूँ न प्रमेसुर के गुन गावैं॥

[ ३१ ]

आंखन मीच रहै बक की जिमि लोगन एक प्रपंच दिखायो।
न्यात फिरयो सिर बद्धक ज्यों अस ध्यान विलोक बिड़ाल लगायो।
लाग फिरयो धनआस जितै तिन लोक गयो परलोक गँवायो।
श्रीभगवंत भज्यो न अरे जड़, धाम के काम कहां उरझायो॥

[ ३२ ]

फोकट कर्म दृढ़ात कहां इन लोगन को कोइ काम न ऐहै।
भाजत का धन हेत अरे यम किंकर ते नहि भाजन पैहै।
पुत्र कलत्र न मित्र सबै उहँ शिष्य सखा कोउ साखि न दैहै।
चेत रे चेत अचेत महापशु, अंत की बार अकेलोही जैहै॥

[ ३३ ]

तो तन त्यागतही सुन रे जड़ प्रेत बखानि त्रिया भज जैहै।
पुत्र कलत्र सुमित्र सखा यहि बेग निकारहु आयसु दैहै।
भौन भँडार धरा गढ़ जेतक छाँड़त प्रान बिगान कहै है।
चेत रे चेत अचेत महापशु अंत की बार अकेलोही जैहै॥



# 10. SWÁMÍ DÁDÚ DAYÁL.

Swámí Dádú Dayál, founder of Dádú Panthí sect was born at Ahmedabad on Phagun Sudí 8, 1601 V. E. His father was Lodi Ram a Nágar Brahman and not a Mochí as is generally believed in this part of country. He remained here till the age of eighteen and spent the next six years of his life in visiting various parts of Central India. At the age of twenty-five he removed to Sámbhar and thence to Amber, then capital of Jeypur State. Dádú stayed here for fourteen years after which he went over to Naráná, now a station on the Rajputana Malwa Railway between Phulera and Ajmer and here on Jyestha Badi 8, 1660 V.E., he breathed his last.

Naráná is still considered the chief seat of Dádú Panth, and has a temple, inhabited by Sadhús of the order. I have not been able to collect further incidents of his life but they are said to be very interesting. Dádú was exceedingly kindhearted and secured for himself the surname of Dayál. Mahamahopádhyáya Pandit Sudhákar Dwivedí says that Dádú was a desciple of Kamál, son of Kabír Dás.*

Dádú is believed by the natives of Rajputana to be the greatest religious preacher of modern times.

---

* This may not be true yet Dádu had a very high regard for these saints. Vide Rai Sahib P Chandika Prasad's Edition of स्वामी दादू दयाल की अनभै वाणी पृ० ३७७

अमृत नाम रसायन पीया। ता थैं अमर कबीरा कीया॥
राम राम कहि राम समाना। जन रैदास मिले भगवाना॥

He advocates Bhakti to Rama and the absolute necessity of a knowledge of Atma.

He wrote Sákhís as well as Padas in Hindi, Marwari, Gujrati, Marathi, Punjabi, and even Persian. The greater part of his writings, however, is in Brijbháshá slightly tinged with Rajputani idiom and pronunciation. The following extracts are taken from the excellent edition of Swámí Dádú Dayál kí Baní, by Rai Sahib Pandit Chandrika Prasad Tripathi, with the kind permission of the editor.

# श्री स्वामी दादूदयालजी की अनभै बाणी।

## साषी

### गुरदेव का अंग

सतगुरु समर्थाई

दादू नमो नमो निरंजनं नमस्कार गुरदेवतः ।
बन्दन सर्वसाधवा, प्रणामं पारंगतः ॥
परब्रह्म परापरं, सो मम देव निरंजनम् ।
निराकारं निर्मलम् तस्य दादू बन्दनम् ॥

दादू सतगुरु अंजन बाहि[1] करि नैनपटल सब षोले ।
बहरे कानौं सुणने लागे गूंगे मुख सौं बोले ॥
सतगुर दाता जीव का, श्रवन सीस कर नैन ।
तन मन सौंज[2] सँवारि सब मुष रसना अरु बैन ॥
रामनाम उपदेस करि, अगम गवन यहु सैन ।
दादू सतगुर सब दिया, आप मिलाये ऐन[3] ॥
सतगुर कीया फेरि करि मनका औरै रूप ।
दादू पंचौं पलटि करि कैसे भये अनूप ॥
साचा सतगुर जे मिलै सब साज सँवारै ।
दादू नाव चढ़ाइकरि, ले पार उतारै ॥
दादू सतगुर पसु मांणस करै मांणस थैं सिध सोइ ।
दादू सिध थैं देवता देव निरंजन होइ ॥
दादू काढ़े काल मुषि अंधे लोचन देइ ।
दादू ऐसा गुर मिल्या, जीव ब्रह्म करि लेइ ॥

१. Throw away. २. आचार. ३. प्रतयक्ष तद्रूप.

दादू काढ़े काल मुषि श्रवनहु सबद सुनाइ ।
दादू ऐसा गुर मिल्या, मृतक लिये जिलाइ ॥
दादू काढ़े काल मुषि गूंगे लिये बुलाइ ।
दादू ऐसा गुर मिल्या सुष मैं रहे समाइ ॥
दादू काढ़े काल मुषि मिहरि दया करि आइ ।
दादू ऐसा गुरु मिल्या महिमा कही न जाइ ॥
सतगुरु काढ़े केस गहि डूबत इहि संसार ।
दादू नाव चढ़ाइ करि कीये पैली पार ॥
भौसागर मैं डूबतां सतगुरु काढ़े आइ ।
दादू षेवट गुर मिल्या लीये नाव चढ़ाइ ॥
दादू उस गुरदेवकी, मैं बलिहारी जाँउ ।
जहं आसण अमर अलेष था ले राषे उस ठांउँ ॥

करनी विना कथनी

सबद दूध घृत रामरस, मथि करि काढ़ै कोइ ।
दादू गुरगोबिन्द बिन घटि घटि समझि न होइ ॥
सबद दूध घृत रामरस कोइ साध बिलोवनहार ।
दादू अमृत काढ़ि ले गुरमुषि गहै बिचार ॥
घीव दूध में रमि रह्या व्यापक सबही ठौर ।
दादू बकना बहुत हैं मथि काढ़ैं ते और ॥
कामधेनि घटि घीव है दिन दिन दुरबल होइ ।
गोरू ज्ञान न ऊपजै मथि नहिं षाया सोइ ॥

मनइन्द्रियनिग्रह

दादू पंचौं ये परमोधि ले, इनहीं कौं उपदेश ।
यहु मन अपणा हाथि कर तौ चेला सब देस ॥
अमर भये गुरज्ञान सौं केते इहि कलि मांहि ।
दादू गुर के ज्ञान बिन केते मरि मरि जांहि ॥
औषदि षाइ न पछि रहै, बिषम व्याधि क्यों जाइ ।
दादू रोगी बावरा, दोष बैद कौं लाइ ॥

बैद् बिथा कहै देषि करि, रोगी रहै रिसाइ ।
मन माहैं लीये रहै, दादू ब्याधि न जाइ ॥
दादू बैद बिचारा क्या करै रोगी रहै न सांच ।
षाटा मीठा चरपरा, मांगै मेरा बाच ॥

गुरू उपदेस

दुर्लभ दरसन साध का दुर्लभ गुरउपदेस ।
दुर्लभ करिबा कठिन है, दुर्लभ परस अलेष ॥
दादू अबिचल मंत्र, अमर मंत्र, अषै मंत्र,
अभै मंत्र, राममंत्र निजसार ।
सजीवन मंत्र, सबीरज मंत्र, सुन्दर मंत्र,
सिरोमणि मंत्र, निर्मल मंत्र निराकार ॥
अलष मंत्र, अकल मंत्र, अगाध मंत्र,
अपार मंत्र, अनन्त मंत्रराया ।
नूर मंत्र तेज मंत्र, जोति मंत्र
प्रकास मंत्र परममंत्र पाया ॥
उपदेस दष्या ( दादू गुरराया ) ॥
दादू सबही गुर किये, पसु पंषी बनराइ ।
तीन लोग गुण पंच सौं, सबही मांहि षुदाइ ॥
जे पहिली सतिगुर कह्या, सो नैनहुं देष्या आइ ।
अरस परस मिलि एक रस दादू रहे समाइ ॥

## सुमिरण को अंग

नाम चिन्तावणी

रामनाम गुरसबद सौं रे मन पेलि भरम ।
निहकरमी सौं मन मिल्या, दादू काटि करम ॥
एक राम के नांव बिन जीव की जलनि न जाइ ।
दादू केते पचि मुये, करि करि बहुत उपाइ ॥
दादू एक राम की टेक गहि, दूजा सहज सुभाइ ।
रामनाम छांड़ै नहीं, दूजा आवै जाइ ॥

नाम अगाधता

दादू राम अगाध है, परिमित नाहीं पार।
अबरण बरण न जांणिये, दादू नांइअधार॥
दादू राम अगाध है अबिगत लषै न कोइ।
निर्गुण सगुण का कहै नांइ बिलम्ब न होइ॥
दादू राम अगाध है, बेहद लष्या न जाइ।
आदि अन्त नहिं जाणिये नांव निरंतर गाइ॥

सुमिरणनाममहिमा माहात्म

दादू रामनाम निज मोहनी, जिनि मोहे करतार।
सुरनर संकर मुनिजना ब्रह्मा सिष्टि बिचार॥
दादू रामनाम निज औषदी, काटै कोटि बिकार।
बिषमब्याधि थैं ऊबरै, काया कंचन सार॥
दादू निर्बिकार निज नांव लै, जीवन इहै उपाइ।
दादू कृतम काल है, ताकै निकटि न जाइ॥

सुमिरण नाम चितावणी

जेता पाप सब जग करै तेता नांव बिसारैं होइ।
दादू राम संभालिये तौ एता डारै धोइ॥
दादू जबहीं राम बिसारिये तबहीं मोटी मार।
षंड षंड करि नाषिये, बीज पड़ै तिहिं बार॥
दादू जबहीं राम बिसारिये, तबहीं झंपै[1] काल।
सिर ऊपरि करवत[2] बहै आइ पड़ै जमजाल॥
दादू जबहीं राम बिसारिये, तबहीं कंध[3] बिनास।
पग पग परलै पिंड परै प्राणी जाय निरास॥
दादू जबहीं राम बिसारिये तबहीं हांना[4] होइ।
प्राण पिंड सर्वस गया, सुषी न देष्या कोइ॥

---

१. झपटै. २ आरा. ३. शरीर. ४. हानि.

## बिरह का अंग

### करनी बिना कथनी

दादू अष्यर[1] प्रेम का कोई पढ़ैगा एक ।
दादू पुस्तक प्रेम बिन, केते पढ़ैं अनेक ॥
दादू पाती प्रेम की, बिरला बांचै कोइ ।
बेद पुरान पुस्तक पढ़ै प्रेम बिना क्या होइ ॥

## परचा को अंग

### परचै जज्ञासउपदेस

ज्ञान लहर जहां थैं उठै बाणी का परकास ।
अनभै जहां थैं ऊपजै सबदैं किया निवास ॥
सो घर सदा बिचार का, तहां निरंजनबास ।
तहं तू दादू षोजि ले ब्रह्म जीव के पास ॥
जहं तन मन का मूल है, उपजै ओंकार ।
अनहद सेझा[2] सबद का, आतम करै बिचार ॥
भावभगति लै ऊपजै, सो ठाहर निज सार ।
तहं दादू निधि पाइये निरंतर निर्धार ॥
एक ठौर सूझै सदा, निकटि निरंतर ठांउ ।
तहां निरंजन पूरि ले अजरावर तिहिं नांउ ॥
साधू जन क्रिला[3] करैं, सदा सुखी तिहिं गांवँ ।
चलु दादू उस ठौर की मैं बलिहारी जांवँ ॥
दादू पसु[4] पिरंनि[5] के, पेहीं[6] मंझि कलूब[7] ।
बैठो आहे बिचमें, पाण[8] जौ महबूब ॥
नैनहुवाला निरषि करि, दादू घालै हाथ ।
तबहीं पावै रामधन, निकटि निरंजन नाथ ॥
नैनहु बिन सूझै नहीं भूला कतहूं जाइ ।
दादू धन पावै नहीं, आया मूल गँवाइ ॥

---

१. अक्षर. २. झरना. ३. क्रीड़ा. ४. देख. ५ परमेश्वर.
६. पीव. ७. قلب heart. ८. आप.

उभै असमाव

दादू मिहीं महल बारीक है गांउँ न ठांउं न नांउं।
तासो मन लागा रहै, मैं बलिहारी जांउं ॥
दादू षेल्या चाहै प्रेमरस, आलम अंगि लगाइ।
दूजे को ठाहर नहीं पुहपु न गंध समाइ ॥
नांही ह्वै करि नाउ ले कुछ न कहाई रे।
साहिबजी की सेज पर, दादू जाई रे ॥
जहां राम तहं मैं नहीं, मैं तहं नाहीं राम।
दादू महल बारीक है, द्वै को नाहीं ठाम ॥
मैं नांही तहं मैं गया, एकै दूसर नांहि।
नांही कौं ठाहर घणी, दादू निज घर मांहि ॥
मैं नांही तहं मैं गया आगे एक अलाव ।
दादू ऐसी बंदगी दूजा नांहीं आव ॥
दादू आपा जब लगे, तब लग दूजा होइ।
जब यहु आपा मिटि गया, तब दूजा नांहीं कोइ ॥
दादू मैं नांही तब एक है, मैं आई तब दोइ।
मैं तैं पड़दा मिटि गया तब ज्यूं था त्यूंही होइ ॥
दादू है को भै घणा, नांहीं को कछु नांहि।
दादू नांहीं होइ रह अपणे साहिब मांहि ॥

करता कामधेन

कामधेन दुहि पीजिये, अकल अनूपम एक।
दादू पीवै प्रेमसौं निर्मल धार अनेक ॥
कामधेन दुहि पीजिये, ताकूं लखै न कोइ।
दादू पीवै प्यास सौं, महारस मीठा सोइ ॥
कामधेन दुहि पीजिये अलष रूप आनन्द।
दादू पीवै हेत सौं सुषमन लागा बन्द ॥
कामधेन दुहि पीजिये, अगम अगोचर जाइ।
दादू पीवै प्रीति सूं तेज पुंज की गाइ ॥

कामधेन करतार है अमृत सरवै सोइ ।
दादू बछुरा दूध कौं पीवै तो सुष होइ ॥
ऐसी एकै गाइ है, दूझै बारह मास ।
सो सदा हमारे संग है दादू आतम पास ।

परचै जिज्ञास उपदेस ।

दादू मुझहीं मांहै मैं रहूं, मैं मेरा घरबार ।
मुझही मांहै मैं बसूं, आप कहै करतार ॥
दादू मैं ही मेरा अरस[1] मैं, मैं ही मेरा थान ।
मैं हीं मेरो ठौर मैं आप कहै रहिमान ॥
दादू मैं ही मेरे आसरे, मैं मेरे आधार ।
मेरे तकिये मैं रहूं कहै सिरजनहार ॥
दादू मैं ही मेरी जाति मैं, मैं ही मेरा अंग ।
मैं हीं मेरा जीव मैं, आप कहै परसंग ॥
दादू सबै दिसा सो सारिषा, सबै दिसा मुषबैन ।
सबै दिसा श्रवणहु सुणै, सबै दिसा कर नैन ॥
सबै दिसा पग सीस हैं, सबै दिसा मन चैन ।
सबै दिसा सनमुख रहै, सबै दिसा अंग ऐन ॥
बिन श्रवणहु सब कुछ सुनै, बिन नैनहु सब देषै ।
बिन रसना मुष सब कछु बोलै यहु दादू अचरज पेषै ॥
सब अंग सबही ठौर सब, सर्बंगी सब सार ।
कहै गहै देषै सुनै दादू सब दीदार ॥
कहै सब ढौर गहै सब ठौर,
रहै सब ठौर जोति प्रवानै ।
नैन सब ठौर, बैन सब ठौर,
ऐन सब ठौर सोई भल जानै ॥
सीस सब ठौर श्रवण सब ठौर,
चरण सब ठौर कोई यह मानै ।

१. عرس highest heaven.

अंग सब ठौर संग सब ठौर,
सबै सब ठौर, दादू ध्यानै ॥
तेज ही कहणा, तेज ही गहणा,
तेज ही रहणा सारे ।
तेज ही बैना तेज ही नैना,
तेज ही ऐन हमारे ॥
तेज ही मेला तेज ही षेला
तेज अकेला तेज ही तेज संवारे ।
तेज ही लेवै, तेज ही देवै,
तेज ही षेवै, तेज ही दादू तारे ॥
नूरहि का घर नूरहि का घर,
नूरहि का बरु मेरा ।
नूरहि मेला, नूरहि षेला,
नूर अकेला, नूरहि मंझि बसेरा ॥
नूरहि का अंग नूरहि का संग,
नूरहि का रंग मेरा ।
नूरहि राता नूरहि माता,
नूरहि षाता दादू तेरा ॥

## मन को अंग

दादू यह मन बरजी बावरे घट में राखी घेरि ।
मनहस्ती माता बहै, अंकुस दे दे फेरि ॥
हस्ती छूटा मन फिरै, क्यूं ही बँध्या न जाइ ।
बहुत महावत पचि गये दादू कछु न बसाइ ॥
जहां थैं मन उठि चलै, फेरि तहां हीं राषि ।
तहं दादू लै लीन करि, साध कहैं गुर साषि ॥
थोरैं थोरैं हटकिये रहैगा ल्यौ लाइ ।
जब लागा उनमन सौं तब मन कहीं न जाइ ॥

आडा दे दे राम कौं दादू राषै मन ।
साषी दे अस्थिर करै, सोई साधूजन ॥
सोइ सूर जे मन गहै, निमष न चलने देइ ।
जबहीं दादू पग भरै, तबहीं पाकड़ि लेइ ॥
जेती लहरि समंद की तेते मनह मनोरथ मारि ।
बैसे सब संतोष करि, गहि आत्म एक बिचारि ॥
दादू जे मुष मांहै बोलता, श्रवणहुं सुनता आइ ।
नैनहुं मांहै देषता, सो अंतरि उरझाइ ॥
दादू चुम्बक देषिके, लोहा लागै आइ ।
यौं मन गुण इन्द्री एक सौं दादू लीजै लाइ ॥
मन का आसण जे जिव जाणैं, तौ ठौर ठौर सब सूझै ।
पंचौ आणि एक घरि राषै, तब अगम निगम सब बूझै ॥
बैठे सदा एक रस पीवै, निरबैरी कत झूझै ।
आत्मराम मिलै जब दादू, तब अंगि न लागै दूजै ॥
जब लग यहु मन थिर नहीं, तब लग परस न होइ ।
दादू मनवां थिर भया, सहजि मिलैगा सोइ ॥
दादू बिन अवलंबन क्यूं रहै, मन चंचल चलि जाइ ।
अस्थिर मनवां तौ रहै, सुमिरण सेती लाइ ॥
मन अस्थिर करि लीजै नाम ।
दादू कहै तहां ही राम ॥
हरि सुमिरण सौं हेत करि तब मन निहचल होइ ।
दादू बेध्या प्रेमरस, बीष न चालै सोइ ॥
जब अंतरि उभर्या एक सौं तब थाके सकल उपाइ ।
दादू निहचल थिर भया, तब चलि कहीं न जाइ ॥
दादू कउवा बोहिथ बैसि करि, मंझि समंदा जाइ ।
उड़ि उड़ि थाका देषि तब निहचल बैठा आइ ॥
यहु मन कागद की गुड़ी, उडि चढ़ी अकास ।
दादू भीगै प्रेमजल, तब आँइ रहै हम पास ॥

दादू षीला गारि[1]का, निहचल थिर न रहाइ।
दादू पग नहीं सांच के, भरमै दह दिस जाइ॥
तब सुख आनन्द आतमा, जे मन थिर मेरा होइ।
दादू निहचल राम सौं जे करि जाणैं कोइ॥
मन निर्मल थिर होत है, रामनाम आनन्द।
दादू दरसन पाइये, पूरण परमानन्द॥

## माया को अंग

माया।

सुपनै सब कुछ देषिये जागै तौ कछु नांहि।
ऐसा यहु संसार है समझि देषि मनि मांहि॥
दादू ज्यों कछु सुपिनै देषिये तैसा यहु संसार।
ऐसा आपा जानिये फूल्यो कहा गँवार॥
दादू जतन जतन करि राषिये दिढ़ गहि आतममूल।
दूजा दृष्टि न देषिये सबहीं सैंबल फूल॥
दादू नैनहुं भरि नहिं देषिये सब माया का रूप।
तहँ ले नैना राषिये जहँ है तत्त अनूप॥
हस्ती हयबर धन देषि करि फूल्यो अंग न माय।
भेरि दमामा एक दिन सबही छांड़े जाय॥
दादू माया बिहड़ै देषतां काया संगि न जाय।
कृतम बिहड़ै बावरे अजरावर ल्यो लाय॥
दादू माया का बल देषि करि आया अति अंहँकार।
अंध भया सिरजै नहीं का करिहै सिरजनहार॥

१– मिट्टी।

# सबद

मंगलाचरण

दादू नमो नमो निरंजनं नमस्कार गुरदेवतः ।
बन्दनं सर्वसाधवा, प्रणामं पारंगतः ॥
परब्रह्म परापरं, सो मम देव निरंजनम् ।
निराकारं निर्मलम् तस्य दादू बन्दनम् ॥

नमो नमो हरि नमो नमो ।
ताहि गुसाईं नमो नमो, अकल निरंजन नमो नमो ।
सकल बियापी जिहि जग कीन्हां, नाराइण निज नमो नमो ॥
जिन सिरजे जल सीस चरण कर, अविगत जीव दियौ ।
श्रवण संवारि नैन रसनां मुष ऐसो चित्र कियौ ॥
आप उपाइ किये जग जीवन सुरनर संकर साजे ।
पीर पैकंबर[1] सिध अरु साधिक अपनै नांइ निवाजे ॥
धरती अम्बर चन्द सूर जिन, पाणी पवन किये ।
भांणन[2] घड़न[3] पलक में केते सकल सवारि लिये ॥
आप अषंडित षंडित नांहीं सब समि पूरि रहे ।
दादू दीन ताहि नइ बंदति अगम अगाध कहे ॥

परमेश्वर महिमा

तुम बिन ऐसैं कौन करै ।
गरीबनेवाज गुसाइं मेरो माथैं मुकट धरै ॥
नीच ऊंच ले करै गुसाइं, टार्‌यो हूं न टरै ।
हस्तकवल की छाया राखै काहू थैं न डरै ॥
जाकी छोति जगत कौं लागै, तापरि तू हींढरै ।
अमर आप लै करै गुसाईं, मार्‌यो हूं न मरै ॥

---

१. پیغمبر - २. भंजन. ३. घटन.

नामदेव कबीर जुलाहो, जन रैदास तिरै ।
दादू बेगि बार नहिं लागै हरि सों सबै सरै ॥

उपदेस चितावणी

मन रे राम रटत क्यूं (न) रहिये ।
यहु तत बार बार क्यूं न कहिये ॥
जब लग जिभ्या बांणी ।
तौ लौं जपिले सारंगपांणीं ॥
जब पवना चलि जावै ।
तब प्राणी पछितावै ॥
जब लग श्रवण सुणीजै ।
तौ लौं साधसबद सुनि लीजै ॥
श्रवणौं सुरति जब जाई ।
ए तब का सुणिहै भाई ॥
जब लग नैनहु पेषै ।
तौ लौं चरनकंवल क्यूं न देषै ॥
जब नैनहु कछू न सूझै ।
ये तब मूरिष क्या बूझै ॥
जब लग तन मन नीका ।
तौ लौं जपिले जीवनि जीका ॥
जब दादू जीव आवै ।
तबि हरि के मनि भावै ॥

परचै बिनती

रामजी जिन भरमावै हमकौं ।
ताथैं करौं बीनती तुम्हकौं ॥
चरण तुम्हारे सबही देखौं, तप तीरथ ब्रत दाना ।
गंग जमुन पास पाइन के तहां देहु अस्नांना ॥
संग तुम्हारे सबही लागे, जोग जगि जे कीजे ।
साधन सकल एई सब मेरे, संग आपनौ दीजै ॥

पूजा पाती देवी देवल, सब देखौं तुम मांही ।
मोंको ओट आपणी दीजै चरणकंवल की छांही ॥
ये अरदास दास की सुणिये दूरि करौ भ्रम मेरा ।
दादू तुम्ह बिन और न जानै राषौ चरनौं नेरा ॥

बिरह बिनती ।

अल्ला तेरा ज़िकर फ़िकर करते हैं ।
आशिक़ मुश्ताक़ तेरे तर्स तर्स मरते हैं ॥
षलक षेश दिगर नेस बैठे दिन भरते हैं ।
दायम दरबार तेरे गैर महल डरते हैं ॥
तन शहीद मन शहीद रात दिवस लड़ते हैं ।
ग्यांन तेरा ध्यान तेरा इश्क आग जलते हैं ॥
जान तेरा जिंद तेरा पावों सिर धरते हैं ।
दादू दीवान तेरा ज़र षरीद घर के हैं ॥

भयभीत भयानक

डरिये रे डरिये परमेसुर थैं डरिये रे ।
लेषा लेवै भरि भरि देवै ताथैं बुरा न करिये रे ॥
सांचा लीजी सांचा दीजी सांचा सौदा कीजी रे ।
सांचा राषी झूठा नांषी बिष ना पीजी रे ॥
निर्मल गहिये निर्मल रहिये निर्मल कहिये रे ।
निर्मल लीजी निर्मल दीजी अनत न बहिये रे ॥
साहिब ठाया बनिजन आया जिन डहकावै रे ।
झूठ न भावै फेरि पठावै कीया पावै रे ॥
पंथ दुहेला जाइ अकेला भार न लीजी रे ।
दादू मेला होय सुहेला सो कुछ कीजी रे ॥

हित उपदेस ।

मनसा मन सबद सुरति पांचौं थिर कीजै ।
एक अंग सदा संग सहजै रस पीजै ॥

सकल रहित मूल गहित आपा नहिं जानै ।
अंतरगति निर्मल रति येकै मनि मानै ॥
हिरदै सुधि बिमल बुधि पूरण परकासै ।
रसनां निज नांऊ निरषि अंतर गति बासै ॥
आतम मति पूरण गति प्रेम भगति राता ।
मयन गलत अरस परस दादू रसिमाता ॥

बिनती ।

गोबिन्द के चरणों ही ल्यो लाऊं ।
जैसे चात्रिग बन में बोलै पीव पीव करि ध्याऊं ॥
सुरिजन मेरी रहु बीनती मैं बलि तेरे जांऊं ।
बिपति हमारी तोहिं सुनाऊं दे दरसन क्युं ही पाऊं ॥
जात दुष सुष उपजत तिनकौं तुम सरनागति आऊं ।
दादू कौं दया करि दीजै नांउ तुम्हारो गांऊं ॥

आरती

निराकार तेरी आरती बलि जांऊ अनंत भवन के राइ ॥
सुरनर सब सेवा करैं ब्रह्म विश्न महेस ।
देव तुम्हारा भेव न जानै पार न पावै सेस ॥
चंद सूर आरती करै नमो निरजंन देव ।
धरनि पवन आकास अराधै सबै तुम्हारी सेव ॥
सकल भवन सेवा करैं मुनिबर सिध समाध ।
दीन लीन ह्वै रहैं संत जन अबिगत के आराध ॥
जै जै जीवन राम हमारी भगति करै ल्यो लाइ ।
निराकार की आरती कीजै दादू बलि बलि जाइ ॥

# 11. SUNDAR DÁS.

Sundar Das is one of the "fifty-two disciples who spread Dadu Dayal's doctrines throughout Rajputana and Ajmer, each of them leaving a large collection of religious verses. Thus, the poems and hymnology of Garib Das are said to amount to 32,000 lines; Jaisa is stated to have composed 1,24,000 lines; Paryag Das, 48,000 lines; Rajab Ji, 72,000; Bakhna Ji, 20,000; lines; Sankar Das, 4,400; Baba Banwari Das, 12,000 lines; Sundar Das, 1,20,000 lines; and Madho Das, 68,000 lines."

Sundar Das was born at Deosa on Chait Sudi 9,1653 V.E. His father Parmanand was a Khandalwal Mahajan of Busar Gotra and his mother Sati was a daughter of a Khandalwal of the Sokia Gotra. A curious story is told about his birth. When Dadu was living in Amber, one of his Chelas, Jagga went out abegging and after the fashion of arrogant fakirs cried,

दे माई सूत ले माई पूत ।

"Give me cotton and take a son." The girl Sati was then on the spinning wheel. She took some thread and offered it to Jagga saying लो बाबा जी सूत, to which Jagga promptly replied हो माई तेरे पूत and went back to his house. Dadu found out by clairvoyance the promise made by Jagga and said "My friend you have been cheated. You have promised a son to one who was fated to be sonless." Jagga was alarmed and said "Save me, my lord !" Dadu replied,

"Alright! Go and tell her parents that at the time of their girl's marriage they must tell the relatives of her husband's family that the first son of the union will become a recluse in his childhood". In course of time Sati was married and the son was born to her.

In 1659 V. E. when Sundar was seven years old Dadu again visited Deosa. Parmanand and his wife brought the boy to him. Dadu on seeing him placed his hands on the child's head saying "Sundar! Have you come." It is also piously believed that the child was very beautiful and was called Sundar by Dadu.

At the age of eleven, Sundar Das went over to Benares to study Sanskrit literature. Here he remained for about nineteen years and in 1682 V. E. went back to Rajputana where he stayed with Prag Das in Fatehpur (Shekhawati). In Fatehpur, the Mahajans built for him a pucca house and a well which are still in existence. He visited various parts of India including Gujerat, Punjab and Kathiawar.

Sundar Das died at Sanganair on Kartik Sudi 8, 1746 V. E. His principle works are *Gyan Samudra*, *Sundar Bilas*, *Sawaiya*, *Sakhis* and *Padas*, and he wrote in Brijbhasha tinged with Rajputani. The foregoing notes as also the following extracts are taken from *Sundar Sar*, compiled by Purohit Hari Narain, B. A., with the kind permission of the publishers, the Kashi Nagri Pracharni Sabha.

# ज्ञानसमुद्रसार

### जिज्ञासुलक्षण—सवैया छन्द

जे गुरुभक्त विरक्त जगत सौं है जिनकै संतनि कौ भाव।
वै जज्ञास उदास रहत हैं गनत न कोऊ रंक न राव।
बाद बिवाद करत नहि कबहूँ वस्तु जानिबे कौ अति चाव।
सुन्दर जिनकी मति है ऐसी ते पैठहिंगे या दरियाव॥

### छप्पय छंद

सुत कलत्र निज देह आपु कौं बन्धन जानत।
छूटौं कौन उपाय इहै उर अन्तर आनत॥
जन्म मरन की शंक रहै निसि दिन मन माहीं।
चतुराशी के दुःख नहीं कछु बरने जाहीं॥
इहि भांति रहै सोचत सदा संतनि को पूंछत फिरै।
को है ऐसो सद्गुरु कहीं जो मेरौ कारज करै॥

### गुरुलक्षण—रोला छन्द

चित्त ब्रह्मलयलीन नित्य शीतलहि सुहिर्दय।
क्रोधरहित सब साधि साधुपद नाहिन निर्दय।
अहंकार नहिं लेश महान सबनि सुख दिज्जय।
शिष्य परष्य बिचारि जगत महिं सो गुरु किज्जय॥

### छप्पय छन्द

सदा प्रसन्न सुभाव प्रगट सर्वोपरि राजै।
तृप्त ज्ञान विज्ञान अचल कूटस्थ बिराजै॥
सुखनिधान सर्वज्ञ मान अपमान न जानै।
सारासार विवेक सकल मिथ्या भ्रम मानै॥

पुनि भिद्यंते हृदि ग्रंथि कौं छिद्यंते सब संशयं ।
कहि सुन्दर सो सद्गुरु सही चिदानन्दघन चिन्मयं ॥

पमंगम छन्द

शब्दब्रह्म परब्रह्म भली बिधि जानई ।
पंच तत्व गुन तीन मृषा करि मानई ॥
बुद्धिमंत सब संत कहैं गुरु सोइ रे ।
और ठौर शिष जाइ भ्रमै जिन कोइ रे ॥



# लघुग्रन्थावली

## नामाष्टक

मोहनी छन्द

आदि तूं अन्त तूं मध्य तूं व्योमवत् ।
वायु तूं तेज तूं नीर तूं भूमितत् ॥
पंचहू तत्व तूं देह तैं ही करे ।
हे हरे हे हरे हे हरे हे हरे ॥
च्यारि हू षानि के जीव तैं ही सृजे ।
जोनि ही जोनि के द्वार आये बृजे[1] ॥
ते सबैं दुःख मैं जे तुम्हैं बीसरे ।
ईश्वरे ईश्वरे ईश्वरे ईश्वरे ॥
जे कछू ऊपजे व्याधिहू आधवे ।
दूरि तूही करै सर्ब जे बाधवे ॥
बैद तूं औषदी सिद्ध तूं साधवे ।
माधवे माधवे माधवे माधवे ॥
ब्रह्म तूं विष्णु तूं रुद्र तूं बेष[2] जी ।
इंद्र तूं चंद्र तूं सूर तूं शेष जी ॥
धर्म तूं कर्म तूं काल तूं देशवे ।
केशवे केशवे केशवे केशवे ॥
देव मैं दैत्य मैं ऋष्य मैं यक्ष मैं ।
योग मैं यज्ञ मैं ध्यान मैं लक्ष मैं ॥
तीन हूं लोक मैं एक तू ही भजे ।
हे अजे हे अजे हे अजे हे अजे ॥

१ गये २ रूप

राव मैं रंक मैं साह मैं चौर मैं ।
कीर मैं काग मैं हंस मैं मौर मैं ॥
सिंह मैं, स्याल मैं, मच्छ मैं, कच्छये ।
अच्छये अच्छये अच्छये अच्छये ॥
बुद्धि मैं चित्त मैं पिंड मैं प्राण मैं ।
श्रोत्र मैं बैन मैं नैन मैं घ्राण मैं ॥
हाथ मैं पाव मैं सीस मैं सोहने ।
मोहने मोहने मोहने मोहने ॥
जन्म तैं मृत्यु तैं पुन्य तैं पाप तैं ।
हर्ष तैं शोक तैं शीत तैं ताप तैं ॥
राग तैं दोष तैं द्वंद तैं है परे ।
सुंदरे सुंदरे सुंदरे सुंदरे ॥



# सुन्दरविलास

## सांख्यज्ञान को अंग

मनहर छंद

प्रश्न

कैसे कै जगत यह रच्यो है जगतगुरु,
मौखौं कहो प्रथमहिं कौन तत्व कीनौं है।
प्रकृति कि पुरुष कि महतत्व अहंकार,
किधौं उपजायें सत रज तम तीनौं है।
किधौं व्योम वायु तेज आप कै अवनि कीन,
किधौं पंच विषय पसारि करि लीनो है।
किधौं दस इन्द्री किधौं अंतःकरन कीन,
सुन्दर कहत किधौं सकल बिहीनौं है॥

उत्तर

ब्रह्म ते पुरुष अरु प्रकृति प्रगट भई
प्रकृति ते महतत्व पुनि अहंकार है।
अहंकार हूं ते तीन गुन सत्व रज तम
तम हूँ तें महाभूत विषयपसार है।
रज हूं ते इन्द्री दस पृथक पृथक भई
सत्वहूं तें मन आदि देवता बिचार है।
ऐसे अनुक्रम करि शिष्य सौं कहत गुरु
सुंदर सकल यह मिथ्या भ्रमजार है॥

प्रश्न

मेरौ रूप भूमि है कि मेरौ रूप आप है कि,
मेरौ रूप तेज है कि मेरौ रूप पौन है।

मेरौ रूप व्योम है कि मेरौ रूप इंद्री है कि,
अन्तहकरण है कि बैठो है कि गौन है ।
मेरौ रूप त्रिगुण कि अहंकार महत्तत्व,
प्रकृति पुरुष किधौं बोलै है कि मौन है ।
मेरौ रूप स्थूल हैं कि शून्य आहि मेरौ रूप,
सुंदर पूछत गुरु मेरौ रूप कौन हैं ॥

उत्तर

तूं तो कछु भूमि नाहिं आप तेज वायु नाहिं,
व्योम पंच विषै नाहिं सो तो भ्रमकूप है ।
तूं तौ कछु इन्द्री अरु अंतहकरण नाहिं,
तीनों गुणऊ तूं नाहिं सोऊ छांह धूप है ।
तूं तौ अहंकार नाहिं पुनि महत्तत्व नाहिं,
प्रकृति पुरुष नाहिं तू तौ सु अनूप है ।
सुन्दर बिचारि ऐसे शिष्य सों कहत गुरु,
नाहिं नाहिं करतें रह सु तेरौ रूप है ॥
देहई नरकरूप दुःख कौ न वारपार,
देहई जू स्वर्गरूप भूठौ सुख मान्यौ है ॥
देहई कौ बंध मोक्ष, देहई अमोक्ष मोक्ष,
देहई के क्रियाकर्म सुभासुभ ठान्यौ है ।
देहई में और देह खुशी ह्वै बिलास करै,
ताही को समुझि बिन आतमा बखान्यौ है ।
दोऊ देह में अलिप्त दोऊ कौं प्रकाश कहैं,
सुंदर चेतनरूप न्यारौ करि जान्यौ है ॥

प्रश्नोत्तर

देह यह कौन को है देह पंचभूतनि कौं,
पंचभूत कौन तें हैं तामसाहंकार ते ।
अंहकार कौन तें हैं जासौं महत्तत्व कहैं,
महत्तत्व कौन हैं प्रकृति मंझार ते ।

सुंदर अदभुत रचना तेरी तूंही एक अनेक प्रकार ॥
तिल मैं तेल दूध मैं घृत है दार माहिं पावक पहिचानि ।
पुहपु माहि ज्यौं प्रगट वासना इच्छु माहिँ रस कहत बषानि ।
पोसत माँहि अफीम निरंतर बनस्पती मैं सहत प्रवानि ।
सुंदर भिन्न मिल्यो पुनि दीसत देह माहिं यौं आतम जानि ॥

## बिचार को अंग

मनहर छंद

देषै तौ बिचार करि सुनै तौ बिचार करि,
बोलै तौ बिचार करि करै तौ बिचार है ।
षाइ तौ बिचार करि पीवै तौ बिचार करि,
सोवै तौ बिचार करि तौही तौ उबार है ।
बैठै तौ बिचार करि ऊठै तौ बिचार करि,
चलै तौ बिचार करि सोइ सतसार है ।
देइ तौ बिचार करि लेइ तौ बिचार करि,
सुन्दर बिचार करि याही निरधार है ॥

इंदव छंद

एकही कूप के नीर ते सींचंत, इच्छु अफीमहि अंब अनारा ।
होत उहै जल स्वाद अनेकनि, मिष्ठ कटूक षटा अरु षारा ।
त्यौं ही उपाधिसंजोग ते आतम, दीसत आहि मिल्यौ सौ बिकारा ।
काढ़ि लिये जु बिचार विवस्वत, सुन्दर शुद्ध स्वरूप है न्यारा ॥
रुप परा कौ न जानि परै कछु, ऊठत है जिहिं मूल ते छानी ।
नाभि बिषै मिलि सप्त स्वरन्नि, पुरूष सँयोग पश्यंति बषानी ।
नादसँयोग हृदै पुनि कंठ जु, मध्यमा याही विचार तें जानी ।
अत्तर भेद लिये मुखद्वार सु, बोलत सुन्दर बैषरि बानी ॥
कर्मशुभाशुभ की रजनी पुनि, अर्द्ध तमोमय अर्द्ध उजारी ।
भक्ति सु तौ यह है अरुणोदय, अंत निसादिन संधि बिचारी ।
ज्ञानी सुभानसदोदित बासर, वेद पुरान कहैं जु पुकारी ।
सुन्दर तीन प्रभाव बषानत यौं निहचै समुभै बिधि सारी ॥

## ब्रह्म निःकलंक को अंग

मनहर छंद

जैसें जलजंतु जल ही में उतपन्न होहिं,
जलही में बिचरत जल के अधार हैं।
जलही में क्रीड़त बिबिध बिवहार होत,
काम क्रोध लोभ मोह जल में संहार हैं।
जल कौं न लागै कछु जीवन के रोग दोष,
उनही के क्रिया कर्म उनही की लार हैं।
तैसेही सुन्दर यह ब्रह्म मैं जगत सब,
ब्रह्म को न लागै कछु जगतबिकार हैं॥
स्वेदज जरायुज अंडज उद्‌भिज पुनि,
चारि षानि तिनके चौराशी लक्ष जंत हैं।
जलचर थलचर व्योमचर भिन्न भिन्न,
देह पंच भूतन की उपजी षपंत हैं।
शीत घाम पवन गगन मैं चलत आइ,
गगन अलिप्त जामैं मेघहू अंनत हैं।
तैसेही सुन्दर यह सृष्टि एक ब्रह्म माहिं,
ब्रह्म निःकलंक सदा जानत महंत हैं॥

## आत्मा अनुभव को अंग

इंदव छंद

है दिल में दिलदार सही अंखियां उलटी करि ताहि चितैये।
आब में षाक में बाद में आतश जान मैं सुन्दर जानि जनैये।
नूर में नूर है तेज में तेज है ज्योति में ज्योति मिलै मिलि जैये।
क्या कहिये कहतै न बनै कछु जो कहिये कहते ही लजैये॥
जासों कहूं सब में वह एक तौ सौं कह कैसौ है आंखि दिषैये।
जौ कहूं रूप न रेष तिसै कछु तौ सब झूठ के माने कहैये।
जौं कहूं सुन्दर नैनन मांझि तौ नैन हूं बैन गये पुनि हैये।
क्या कहिये कहतै न बनै कछु जो कहिये कहते ही लजैये॥

होत विनोद जु तौ अभिअंतर सो सुख आप मैं आपुहि पैये।
बाहिर कौं उमग्यौ पुनि आवत कंठ ते सुन्दर फेरि पठैये।
स्वाद निवेर निवेर्यो न जात मनो गुर गूंगे ही ज्यौं नित षैये।
क्या कहिये कहतै न बनै कछु जो कहिये कहतै ही लजैये॥
एक कि दोइ न एक न दोइ उहीं कि इहीं न उहीं न इहीं है।
शून्य कि थूल न शून्य न थूल जहीं कि तहीं न जहीं न तहीं है।
मूल कि डाल न मूल न डाल वहीं की महीं न वहीं न महीं हैं।
जीव कि ब्रह्म न जीव न ब्रह्म तो है कि नहीं कछु है न नहीं है॥
एक कहूँ तौ अनेक सौं दीषत एक अनेक नहीं कछु ऐसौ।
आदि कहूं तिहि अंतहु आवत आदि न अंत न मध्य सु कैसौ।
गोपि कहूं तौ अगोपि कहा यह गोपि अगोपि न ऊभौ न वैसौ।
जोई कहूँ सोई है नहीं सुन्दर है तौ सही परि जैसे को तैसौ॥

मनहर छंद

क्षिति भ्रम, जल भ्रम, पावक पवन भ्रम,
व्योम भ्रम तिनकौ शरीर भ्रम मानिये।
इंद्री दश तेऊ भ्रम, अंतहकरण भ्रम,
तिनहूं कै दैवता सु भ्रम ते बषानिये।
सत्व रज तम भ्रम, पुनि अहंकार भ्रम,
महत्तत्व प्रकृति पुरुष भ्रम भानिये।
जोई कछु कहिये सु सुन्दर सकल भ्रम,
अनुभौ किये तै एक आतमा ही जानिये॥

## निरसंशय को अंग

मनहर छंद

भावै देह छूटि जाहु काशी माहिं गंगातट,
भावै देह छूटि जाहु क्षेत्र मगहर मैं।
भावै देह छूटि जाहु बिप्र के सदन मध्य,
भावै देह छूटि जाहु स्वपच के घर मैं।

भावै देह छूटौ देश आरज अनारज मैं,
भावै देह छूटि जाहु वन मैं नगर मैं।
सुन्दर ज्ञानी के कछु संशै नहिं रह्यौ कोइ,
स्वर्ग नरक सब भाजि गयौ भरमैं॥

## अद्वैत ज्ञान को अंग

इंदव छंद

उत्तम मध्यम और शुभाशुभ भेद अभेद जहाँ लग जो है।
दीसत भिन्न तवो अरु दर्पन वस्तु बिचारत एकहि लोहै।
जो सुनिये अरु दृष्टि परै पुनि वा बिनु और कहो अब को है।
सुन्दर सुन्दर व्यापि रह्यो सब सुन्दर ही महिं सुन्दर सोहै॥
ज्यों बन एक अनेक भये द्रुम नाम अनंतिन जातिहु न्यारी।
वापि तड़ाग रु कूप नदी सब हैं जल एक सु देषौ निहारी।
पावक एक प्रकाश बहू विधि दीप चिराग मसालहु बारी।
सुन्दर ब्रह्म बिलास अषंडित षंडित भेद की बुद्धि सु टारी॥

मनहर छंद

तोही मैं जगत यह तूंही है जगत माँहि,
तो मैं अरु जगत मैं भिन्नता कहां रही।
भूमि ही ते भाजन अनेक भांति नाम रूप,
भाजन बिचारि देषैं उहै एक है मही।
जल मैं तरंग भई फेन बुद्बुदा अनेक,
सोऊ तौ विचारे एक वहै जल है सही।
महापुरुष जेते हैं सब कौ सिद्धांत एक,
सुन्दर खल्विदं ब्रह्म अंत बेद है कही॥
ब्रह्म मैं जगत यह ऐसी बिधि देषियत,
जैसी बिधि देषियत फूलरी महीर मैं।
जैसी बिधि गिलम दुलीचे मैं अनेक भांति,
जैसी बिधि देषियत चूनरी ऊ चीर मैं।

जैसी बित्रि कांगरे ऊ कोट पर देषियत,
जैसी बिधि देषियत बुदबुदा नीर मैं ॥
सुन्दर कहत लोक छत्रपर देषियत,
जैसी बिधि देषियत शीतला शरीर मैं ॥
ब्रह्म अरु माया जैसे शिव अरु शक्ति पुनि,
पुरुष प्रकृति दोऊ करि कै सुनाये हैं।
पति अरु पतनी ईश्वर अरु ईश्वरी ऊ,
नारायण लक्ष्मी द्वै बचन कहाये हैं।
जैसे कोऊ अर्द्धनारी नाटेस्वर रूप धरै,
एक बीज ही ते दोइ दालि नाम पाये हैं।
तैसे ही सुन्दर बस्तु ज्यौं है त्यौं ही एक रस,
उभय प्रकार होइ आप ही दिषाये हैं ॥

इंदव छंद

आदिहु तौ सोइ अंत रहै पुनि मध्य कहा कछु और कहावै।
कारण कारय नाम धरे युग कारय कारण मांहि समावै।
कारय देखि भयौ बिंचि विभ्रम कारण देखि विभ्रम्म बिलावै।
सुन्दर या निहचै अभिअंतर द्वैत गये फिरि द्वैत न आवै ॥

## जगत्मिथ्या को अंग

मनहर छंद

मृतिका समाइ रही भाजन के रूप मांहि,
मृतिका कौ नाम मिटि भाजनई गह्यौ है।
कनक समाइ त्यौं ही होइ रह्यो आभूषन,
कनक न कहै कोउ आभूषन कह्यो है।
बीजऊ समाइ करि बृक्ष होइ रह्यो पुनि,
बृक्षहू को देखियत बीज नहिं लह्यो है।
सुन्दर कहत यह योंही करि जानै सब,
ब्रह्मई जगत होइ ब्रह्म दूरि रह्यो है ॥

कहत है देह मांहि जीव आइ मिलि रह्यो,
कहां देह कहां जीव वृथा चौंकि पर्यो है।
बूड़वे के डर तें तिरन कौ उपाइ करैं,
ऐसे नांहि जानै यह मृगजल भर्यो है।
जेवरे कौ सांप जैसे सीप विषै रूपौ जानि,
और कौ औरइ देखि योंही भ्रम कर्यौ है।
सुंदर कहत यह एकई अखंड ब्रह्म,
ताहीकौ पलटि कैं जगत नाम धर्यौ है॥

# साषी

## उपदेशचितावनी को अंग

सुंदर मनुषादेह की महिमा कहिये काहि,
जाकौं बंछै देवता, तू क्यौं षोवै ताहि ॥१॥
सुंदर पच्छी बिरछ पर, लियो बसेरा आनि ।
राति रहे दिन उठि गये, त्यौं कुटंब सब जानि ॥२॥
सुंदर योंही देषते, औसर बीत्यौ जाइ ।
अंजुरी मांही नीर ज्यौं, किती बार ठहराइ ॥३॥

## कालचेतावनी को अंग

काल ग्रसत है बावरे, चेतत क्यों न अजान ।
सुंदर कायाकोट में, होय रह्यौ सुलतान ॥
जौ जौ मन मै कल्पना, सो सो कहिये काल ।
सुंदर तू निःकल्प हो, छांड़ि कल्पनाजाल ॥

## नारीपुरुषश्लेष को अंग

नारी पुरुष सनेह, अति, देखे जीवै सोइ ।
सुंदर नारी बीछुरे, आपु मृतक तब होइ ॥

## तृष्णा को अंग

पल पल छीजै देह यह, घटत घटत घट जाय ।
सुंदर तृष्णा ना घटै, दिन दिन नोतन थाय ॥

## मन को अंग

मन कौं राषत हटकि करि, सटकि चहूँ दिशि जाइ ।
सुंदर लटकि हलालची, गटकि बिषैफल षाइ ॥

झटकि तार कौं तोरि दे, भटकत सांझ रु भोर ।
पटकि सीस सुंदर कहै, फटकि जाइ ज्यौं चोर ॥
सुंदर यह मन चपल अति, ज्यौं पीपर कौ पान ।
बार बार चलिबो करै, हाथी को सौ कान ॥

## वचनविवेक को अंग

सुंदर तब ही बोलिये, समझि हिये मैं पैठि ।
कहिये बात विवेक की, नहितर चुप ह्वै बैठि ॥
सुंदर मौन गहे रहै, जानि सकै नहिं कोइ ।
बिन बोलै गुरवा कहै, बोलै हरवा होइ ॥

## साधु को अंग

संत समागम कीजिये, तजिये और उपाइ ।
सुंदर बहुते उद्धरे, सतसंगति में आइ ॥
सुंदर या सतसंग में, भेदाभेद न कोइ ।
जोई बैठे नाव मैं, सो पारंगत होइ ॥

## समर्थाई आश्चर्य को अंग

सुंदर समरथ राम कौ, करत न लागै बार ।
पर्वत सों राई करै, राई करै पहार ॥
जड़ चेतन संयोग करि, अद्भुत कीयौ ठाट ।
सुंदर समरथ रामजी, भिन्न भिन्न करि घाट ॥

## स्वरूपविस्मरण को अंग

सुंदर भूलो आप कौं, खोई अपनी ठौर ।
देह माँहि मिलि देह सों, भयौ और का और ॥
जा घट की उनहारि है, जैसौ दीसत आहि ।
सुंदर भूलौ आपहो, सो अब कहिये काहि ॥

## सांख्यज्ञान को अंग

पंच तत्व कौ देह जड़, सब गुन मिलि चौबीस ।
सुंदर चेतन आतमा, ताहि मिलैं पच्चीस ॥

छब्बीसों सु ब्रह्म हैं सुंदर साक्षीभूत ।
यों परमातम आतमा, यथा बाप के पूत ॥
जाकी सत्ता पाय करि, सबगुन ह्वै चैतन्य ।
सुंदर सोई आतमा, तुम जनि जानहु अन्य ॥
सूक्षम देह सथूलकौ, मिल्यौ करमसंयोग ।
सुंदर न्यारौ आत्मा, सुख दुख इनको भोग ॥

## बिचारको अंग

जैसे जल महिं कमल है, जल ते न्यारौ सोइ ।
सुंदर ब्रह्म बिचार करि, सबते न्यारौ होइ ॥

## अद्वैतज्ञानको अंग

सुंदर हू नंहि और कछु, तूं कछु और न होइ ।
जगत कहा कछु और है, एक अषंडित सोइ ॥
सुंदर हूँ नहि तू नहीं, जगत नहीं ब्रह्मंड ।
हूं पुनि तूं पुनि जगत पुनि, व्यापक ब्रह्म अषंड ॥
सुंदर मैं सुन्दर जगत, सुंदर है जग मांहि ।
जल सु तरंग तरंग जल, जल तरंग ह्वै नांहि ॥
आतम अरु परमातमा, कहन सुनन कौ दोइ ।
सुंदर तब ही मुक्ति है, जबहिं एकता होइ ॥
जगत जगत सब को कहै, जगत कहो किहि ठौर ।
सुन्दर यह तो ब्रह्म है, नाम धरयौ फिरि और ॥

# पद

---

## पद १

सोइ सोइ सब रैनि बिहानी ।
रतन जन्म की षबरि न जानी ॥ टेक ॥
पहिलै पहर मरम नहि पावा, मातपिता सौं मोह बधावा ।
खेलत खात हँस्या कछु रोया, बालापन ऐसैं ही षोया ॥१॥
दूजै पहर भया मतवाला, परधन परत्रिय देखि षुसाला ।
कामअंध कामिनि संग जाई, ऐसै ही जोबन गयौ सिराई ॥२॥
तीजै पहर गया तरनापा, पुत्र कलत्र का भया सँतापा ।
मेरै पीछै कैसा होई, घरि घरि फिरि हैं लरिका जोई ॥३॥
चौथे पहर जरा तन ब्यापी, हरि न भज्यौ इहि मूरख पापी ।
कहि समुझावे सुंदरदासा, रामबिमुख मरि गया निरासा ॥४॥

## पद २

है कोई योगी साधै पौना ।
मन थिर होई बिंद नहि डौलै,
जितेंद्री सुमिरै नहि कौना ॥टेक॥
यम अरु नेम धरै दृढ़ आसन, प्राणायाम करै मन मौना ।
प्रत्याहार धारणा ध्यानं, लै समाधि लावै ठिकठौना ॥१॥
इडा पिंगला सम करि राखै, सुषमन करै गगन दिशि गौना ।
अहनिशि ब्रह्मअगिन परजारै, सांपनि द्वार छांडि दै जौना ॥२॥
बहुदल षटदल दशदल षोजै, द्वादशदल तहां अनहद भौना ।
षोड़शदल अमृत रस पीवै, ऊपरि द्वै दल करै चतौना ॥३॥
चढ़ि आकाश अमरपद पावै, ताकौं काल कहे नहिं षौना ।
सुन्दरदास कहै सुनि अवधू , महाकठिन यह पंथ अलौना ॥४॥

पद ३

मुक्ति तो धोषेकी नीसानी।
सो कतहूं नहि ठौर ठिकाना जहाँ मुक्ति ठहरानी ॥ टेक ॥
को कहै मुक्ति व्योम के ऊपर को पाताल के मांहीं।
को कहै मुक्ति रहे पृथ्वी पर ढूंढ़े तो कहुं नाहीं ॥१॥
बचन बिचार न कीया किनहूँ सुनि सुनि सत उठि धाये।
गोंदंड़ा[1] ज्यौं मारग चालै आगे षोज बिलाये ॥२॥
जीवत कष्ट करै बहुतेरे, मुये मुक्ति कहै जाई
धोषै ही धोषै सब भूलै आगे ऊबाबाई ॥३॥
निज स्वरूप कौं जानि अखंडित ज्यौं का त्यौं ही रहिये।
सुंदर कछू ग्रहै नहिं त्यागै वहै मुक्तिपथ कहिये ॥४॥

पद ४

नटबट रच्यौ नटवै एक।
बहु प्रकार बनाइ बाजी किये रूप अनेक ॥टेक॥
चार षानी जीव तिनकी और औरे जाति।
एक एक समान नाहीं करी ऐसी भांति ॥१॥
देव भूत पिशाच राक्षस मनुष पशु अरु पंषि।
अगिन जलचर कीट कृमिकुल गनै कौन असंषि ॥ २ ॥
भिन्न भिन्न सुभाव कीये भिन्न भिन्न अहार।
भिन्न भिन्न हि युक्ति राषी भिन्न भिन्न बिहार ॥३॥
भिन्न बानी सकल जानी एक एक न मेल।
कहत सुंदर मांहि बैठा करै ऐसा षेल ॥४॥

पद ५

ऐसी भक्ति सुनहु सुखदाई।
तीन अवस्था में दिन बीतै,
सो सुख कह्यो न जाई ॥टेक॥
जाग्रत कथा कीरतन सुमिरन स्वप्नै ध्यान लै लावै।

---

१—गुबरौला

सुषु पतिप्रेम मगन अंतर गति सकल प्रपंच भुलावै ॥१॥
सोई भक्ति भक्त पुनि सोई सो भगवंत अनूपं ।
सो गुरु जिन उपदेश बतायो सुंदर तुरिय स्वरूपं ॥

पद ६

हम देषि बसंत कियो बिचार ।
यह माया खेलै अति अपार ॥टेक॥
यहु छिन छिन मांहि अनेक रंग ।
पुनि कहुं बिछुरै कहुं करै संग ॥
यहु गुन धरि बैठी कपट भाइ ।
यहु आपुहि जन्मै आपु खाइ ॥१॥
यहु कहुं कामिन कहुं भई कंत ।
यहु कहुं मारै कहुं दयावंत ॥
यहु कहुं जागै कहुं रही सोइ ।
यहु कहुँ हंसे कहुं उठै रोइ ॥२॥
यहु कहुँ पाती कहुं भई देव ।
पुनि कहुं युक्ति करि करै सेव ॥
यहु कहुं मालिन कहुं भई फूल ।
यहु कहुं सूछम ह्वै कहुं सथूल ॥३॥
यहु तीन लोक मैं रही पूरि ।
भागी कहां कोई जाइ दूरि ॥
जो प्रगटै सुंदर ज्ञान अंग ।
तो माया मृगजल रज्जु भुजंग ॥४॥

## 12. MALÚKDÁS.

Malúkdás's famous distich is repeated by every Hindu girl who teaches a parrot to speak,

अजगर करै न चाकरी, पंछी करै न काम।
दास मलूका यों कहैं, सब के दाता राम॥

and is the watchword of many a lazy man in this country. Malúkdás however was one of those men who did not consider the householder's life incompatible with that of a saint. He flourished in the reign of Aurangzeb. It is said that he lifted one of the emperor's ships which was sinking in the sea. Numerous other miracles are attributed to him.

Malúkdás was born in Kará in 1631 V.E. the year of the publication of the famous *Ramáyan* of Tulasidás and in the life of Tulasidas published in the Khadgavilas Press a miracle of Malúkdás is recorded in which he sent a bag of money from Kará to Allahabad by floating it in the Ganges.

He was also visited by the ninth Sikh Guru, Teg Bahadur,

The gaddis of his sect are still extent in Multan Patna, Nepal, Kabul and other places. His principal works as *Ratnakhán* and *Jnánbodh.*

He died in Jagannathpuri in 1739 V. E., and his shrine can still be seen close to the temple.

# मलूकदास की बानी।

## सतगुरु और निज रूप की महिमा

शब्द

नाम तुम्हारा निर्मला, निर्मोलक हीरा।
तू साहेब समरत्थ हम मलमूत्रकै कीरा॥
पाप न राखै देह में जब सुमिरन करिये।
एक अच्छर के कहत ही भौसागर तरिये॥
अधम उधारन सब कहैं प्रभु बिरद तुम्हारा।
सुनि सरनागत आइया तब पार उतारा॥
तुझ सा गरुवा औ धनी जा में बड़इ समाई।
जरत उबारे पांडवा ताती बाव न लाई॥
कोटिक औगुन जन करै प्रभु मनहिं न आनै।
कहत मलूकादास को अपना करि जानै॥

## भेद बानी

शब्द

मुरसिद मेरा दिल दरियाई, दिल गहि अन्दर खोजा।
जा अन्दर में सत्तर काबा मक्का तीसो रोजा॥
सातो तबक औलिया जा में भेद न होय जुदाई।
सम्स कमर ठाढ़े निमाज में दरसै जहां खोदाई॥
हवा हिरिस खुदी मै खोवा अनलहक्क तहं जानी।
बिन चिराग रोसन सब खाना तामे तख़्त सुभानी॥
बिना आब जहँ बहु गुल फूले अब्र बिना जहं बरसै।
हूर बिना सरोद सब बाजै चस्म बिना सब दरसै॥
ता दरगाह मुसल्ला डारे बैठा कादिर काजी।

न्याव करै सीने की जानै सब को राखै राजी ॥
जो देखै तो कमला होवै तब कमाल पद पावै ।
साहेब मिलि तब साहेब होवै ज्यों जलबूंद समावै ॥
तिसके पल दीदार किये ते नादिर होय फकीरा ।
मारै काल कलन्दर दिल सों दरदमंद धर धीरा ॥
ऐसा होय तब पीर कहावै मनी मान जब खोवै ।
तब मलूक रोसन-जमीर ह्वै पाँवँ पसारे सोवै ॥

## प्रेम

### शब्द १

तेरा मैं दीदार-दिवाना ।
घड़ी घड़ी तुझे देखा चाहूं सुन साहेब रहमाना ॥
हुआ अलमस्त खबर नहिं तन की पीया प्रेम पियाला ।
ठाढ़ होउं तो गिरि गिरि परता तेरे रंग मतवाला ॥
खड़ा रहूं दरबार तुम्हारे ज्यों घर का बंदाजादा ।
नेकी की कुलाह सिर दीये गले पैरहन साजा ॥
तौजी और निमाज न जानूं ना जानू धरि रोजा ।
बांग जिकिर तबहीं से बिसरी, जब से यह दिल खोजा ॥
कहै मलूक अब कजा न करि हौं दिलही सों दिल लाया ।
मक्का हज्ज हिये में देखा पूरा मुरसिद पाया ॥

### शब्द २

मेरा पीर निरंजना मैं खिजमतगार ।
तुहीं तुहीं निस दिन रटौं ठाढ़ा दरबार ॥
महल मियां का दिलहै में औ महजिद काया ।
छूरी देता ज्ञान की जब तैं लौ लाया ॥
तसबी फेरों प्रेम की हिया करौं नेवाज ।
जहं तहं फिरौं दिदार को उसही के काज ॥
कहै मलूक अलेख के अब हाथ बिकाना ।
नाहीं खबर वजूद की मैं फकीर दिवाना ॥

## चेतावनी

शब्द १

जा दिन का डर मानता सोइ बेला आई।
भक्ति न कीन्ही राम की ठकमूरी खाई॥
जिन के कारन पचि मुवा सब दुख की रासी।
रोइ रोइ जन्म गंवाइया परी मोह की फांसी॥
तन मन धन नहिं आपना नहिं सुत औ नारी।
बिछुरत बार न लागई जिय देखु बिचारी॥
मनुषजन्म दुर्लभ अहै बड़े पुन्न पाया।
सोऊ अकारथ खोइया नहिं ठौर लगाया॥
साध संगत कब करोगे यह औसर बीता।
कहै मलूका पांच में बैरी एक न जीता॥

शब्द २

बाबा मुरदे मूंड़ उठाया।
लागी अंग बाय दुनियां की रामनाम बिसराया॥
आये पहिरि करम की बेड़ी हाथ हाथ करि गाढ़ी।
फूले फिरैं जनु अमर भये हैं प्रीति बिषय सों बाढ़ी॥
काहू के मन चार पांच की कहू के मन बीस।
काहू के मन सात आठ की सब बांधे जगदीस॥
अब भये सौतिन हाथ केरे घर बीघा सौ कीन्ह।
मेरी मेरी कहि उमर गँवाई कबहुं राम ना चीन्ह॥
दिना चार के घोड़े सोड़े दिना चार के हाथी।
कहत मलूका दिना चार में बिछुरि जायँगे साथी॥

शब्द ३

सोते सोते जनम गंवाया।
माया मोह में सानि पड़ो सो रामनाम नहिं पाया॥
मीठी नींद सोये सुख अपने कबहूं नहिं अलसाने।
गाफिल हो के महल में सोये फिर पाछे पछताने॥

अजहूं उठो कहां तुम बैठे बिनती सुनो हमारी ।
चहूं ओर मैं आहट पाया बहुत भई भुइं भारी ॥
बन्दीछोर रहत घट भीतर खबर न काहू पाई ।
कहत मलूक राम के पहरा जागो मेरे भाई ॥

शब्द ४

अबधू याही करो बिचार ।
दस औतार कहां ते आये किन रे गढ़े करतार ॥
केहि उपदेस भये तुम जोगी केहि बिधि आतम जारा ।
केहि कारन तुम काया सताई केहि बिधि आतम मारा ॥
थोथे बांटि बांधि के भोंदू यहि बिधि जाव न पारा ।
ऋद्धि सिद्धि में बूड़ि मरोगे पकड़ो खेवनहारा ॥
अगल बगल का पैंड़ा पकड़ा दिन दिन चढ़ता भारा ।
कहत मलूक सुनो रे भोंदू अबिगत मूल बिसारा ॥

शब्द ५

नाम हमारा खाक है हम खाकी बन्दे ।
खाकहिं ते पैदा किये अति गाफिल गन्दे ॥
कबहुं न करते बन्दगी दुनियां में भूले ।
असमान को ताकते घोड़े चढ़ि फूले ॥
जोरू लड़के खुस किये साहिब बिसराया ।
राह नेकी की छोड़ि के बुरा अमल कमाया ॥
हर दम तिस को याद कर जिन वजूद सँवारा ।
सबै खाक दर खाक है कुछ समुझ गँवारा ॥
हाथी घोड़े खाक के खाक खानखानी ।
कहैं मलूक रहि जायगा औसाफ़ निसानी ॥

## उपदेश

शब्द १

अब तो अजपा जपु मन मेरे ।
सुर नर असुर टहलुवा जाके मुनि गंधर्व जाके चेरे ॥

दस औतार देखि मत भूलो ऐसे रूप घनेरे।
अलख पुरुष के हाथ बिकाने जब ते नैन निहारे॥
अबिगत अगम अगोचर अवधू संग फिरत हैं तेरे।
कह मलूक तू चेत अचेता काल न आवै नेरे॥

शब्द २

किरपा कर गुरु जगत बताई।
आपा खोजो भरम नसाई॥
आपा खोजे त्रिभुवन सूझै।
गुरुपरताप काल से जूझै॥
सब्दब्रह्म का करै बिचार।
सोई चलै जियत होइ छार॥
संतन की सेवा चित लावै।
पाहन पूजि न मन भरमावै॥
कामिनि कनक कलह का भंडा।
इन ठगनिन सारा जग डंडा॥
होत न हँसै मरत ना रोवै।
ताकौ रंड कबहु न बिगोवै॥
परम तत्व जो दृढ़ कर रहै।
माया मोह में कबहुं न बहै॥
गुरु के बचन करै परतीत।
सोई सिद्ध जाय जग जीत॥
सत संतोष हिये में राखै।
सो जन रामरसायन चाखै॥
काटे कटै न जारे जरै।
आधा नाम भजन करि तरै॥
न्यारे होय पिता औ माई।
अगिन बुझै सीतल होइ जाई॥
मनुवां मार करै नौखंड।

कबहुं न सहै देह का दंड ॥
गुरुगोबिन्द सार मत दीन्ह ।
भला भया जो आतम चीन्ह ॥
बड़े भाग से आतम जागा ।
कहत मलूक सकल भ्रम भागा ॥

शब्द ३

सब से लालच का मत खोटा ।
लालच ते बैपारी सिद्धी दिन दिन आवै टोटा ॥
हाथ पसारे आंधर जाता पानी परहि न भाई ।
मांगे ते मकु मीच भली अस जीने कौन बड़ाई ॥
मांगे ते जग नाक सिकोरै गोबिन्द भला न मानै ।
अनमांगे राम गले लगावै बिरला जन कोइ जानै ॥
जब लग जिवका लोभ न छूटै तब लग तजै न माया ।
घर घर द्वार फिरै माया के पूरा गुरु नहिं पाया ॥
यह मैं कही जे हरिरँगराते संसारी को नांही ।
संसारी तो लालचबंधा देस देसान्तर जांही ॥
जो मांगै सो कछू न पावै बिन मांगे हरि देता ।
कहै मलूक निकाम भजै जे ते आपन करि लेता ॥

शब्द ४

मनतें इतने भरम गँवावो ।
चलत बिदेस बिप्र जनि पूँछो दिनका दोष न लावो ॥
संझा होय करो तुम भोजन बिन दीपक के बारे ।
जौन कहैं असुरन की बेरियां मूढ़ दई के मारे ॥
आप भले तो सबहि भलो है बुरा न काहू कहिये ।
जाके मन कछु बसै बुराई तासों भागे रहिये ॥
लोक बेद का पैंड़ा औरहि इनकी कौन चलावै ।
आतम मारि पषानै पूजैं हिरदै दया न आवै ॥
रहो भरोसे एक राम के सूरे का मत लीजै ।

संकट पड़ै हरज नहिं मानो जियका लोभ न कीजै ॥
किरियाकरम अचार भरम है यही जगत का फंदा ।
माया जाल में बांधि अड़ाया क्या जानै नर अंधा ॥
यह संसार बड़ा भौसागर ताको देखि सकाना ।
सरन गये तोहिं अब क्या डर है कहत मलूक दिवाना ॥

शब्द ५

रस रे निर्गुण राग से गावै कोइ जाग्रत जोगी ।
अलग रहै संसार से सो (इस) रस का भोगी ॥
भरम करम सब छांड़ अनूठा यह मत पूरा ।
सहजै धुन लागी रहै बाजै अनहदतूरा ॥
लहरैं उठनी ज्ञान की बरसै रिम झिम मोती ।
गगनगुफा में बैठ के देखै जगमग जोती ॥
सिवनगरी आसन किया सुन ध्यान लगाया ।
तीनो दसा बिसार के चौथा पद पाया ॥
अनुभय उपजा भय गया हद तज बेहद लागा ।
घट उँजियारा होइ रहा जब आतम जागा ॥
सब रंग खेलै सम रहै दुबिधा मनहिं न आनै ।
कह मलूक सोइ रावला मेरे मन मानै ॥

## मिश्रित

शब्द १

सबहिन के हम सबै हमारे ।
जीव जंतु मोहि लगैं पियारे ॥
तीनो लोक हमारी माया ।
अंत कतहुं से कोइ नहिं लाया ॥
छत्तिस पवन हमारी जात ।
हमहीं दिन औ हमहीं रात ॥
हमहीं तरवर कीट पतंगा ।
हमहीं दुर्गा हमहीं गंगा ॥

हमहीं मुल्ला हमहीं काजी ।
तीरथ बरत हमारी बाजी ॥
हमहीं पंडित हमीं बैरागी ।
हमहीं सूम हमीं हैं त्यागी ॥
हमहीं देव और हमहीं दानौ ।
भावै जाको जैसा मानौ ॥
हमहीं चोर हमहीं बटपार ।
हम ऊंचे चढ़ि करैं पुकार ॥
हमहीं महावत हमहीं हाथी ।
हमहीं पाप पुन्न के साथी ॥
हमहीं अस्व हमहीं असवार ।
हमहीं दास हमहीं सरदार ॥
हमहीं सूरज हमहीं चन्दा ।
हमहीं भये नन्द के नन्दा ॥
हमहीं दसरथ हमहीं राम ।
हमरै क्रोध हमारै काम ॥
हमहीं रावन हमहीं कंस ।
हमहीं मारा आपन बंस ॥
हमहीं जियावैं हमहीं मारैं ।
हमहीं बोरैं हमहीं तारैं ॥
जहां तहां सब जोति हमारी ।
हमहीं पुरुष हमहीं हैं नारी ॥
ऐसी बिधि कोई लव लावै ।
सो अविगत से टहल करावै ॥
सहै कुसब्द औ सुमिरै नाव ।
सब जग देखै एकै भाव ॥
या पद का कोइ करै निबेरा ।
कह मलूक मैं ताका चेरा ॥

शब्द २

मन नहिं तौलै यार, करे तौलै बनियां ।
घाट बाट सोध लेइ सम रहै न कुनियां ।
बिसरै ना सुरति नांहि फेरि होय तनियां ॥
पांच औ पचीस चोर लूटिहैं दुकनियां ।
सुनहिं ना गोहार कोउ हाकिम है गनियां ॥
कहत मलूकदास तौले जब चार रास ।
साहेब मिल साहु होय मिलै तब दमनियां ॥

शब्द ३

दीनबन्धु दीनानाथ मेरी तन हेरिये ।
भाई नांहि बन्धु नांहि कुटुम्ब परिवार नांहि,
ऐसा कोई मित्र नांहि जाके ढिग जाइये ।
सोने की सलैया नांहि रूपे का रुपैया नांहि,
कौड़ी पैसा गाँठ नहीं जासे कछु लीजिये ॥
खेती नांहि बारी नांहि बनिज ब्योपार नांहि,
ऐसा कोई साहु नांहि जासों कछु मांगिये ।
कहत मलूकदास छोड़ दे पराई आस;
रामधनी पाइकै अब काकी सरन जाइये ॥

## कबित्त

परम दयाल रायरायाँ परसोतम जी,
ऐसो प्रभु छांड़ि और कौन के कहाइये ।
सीतल सुभाव जाके तामस को लेस नहीं,
मधुर बचन कहि राखै समुझाइये ।
भगतबछल गुनसागर कलानिधान;
जाको जसपांत नित बेदन में गाइये ।
कहत मलूक बल जाँउ ऐसे दरस की,
अधम उधार जाके देखे सुख पाइये ॥१॥
बीर रघुबीर पयगम्बर खुदाय मेरे,

कादिर करीम काजी माया मत खोई है।
राम मेरे प्रान रहमान मेरे दीनिमान,
भूल गयो भैया सब लोक लाज धोई है।
कहत मलूक मैं तो दुबिधा न जानौ दूजी,
जोई मेरे मन में है नैनन में सोई है।
हरि हजरत मोंहि माधव मुकुन्द की सौं,
छाँड़ि केशवराय मेरो दूसरो न कोई है ॥२॥
बार बार कर्ता हूं नसीहत मैं तेरे तईं,
काहे बे हरामखोर साईं तू बिसारा है।
जिसका नित नोन खात मुतलक भी ना डरात,
अच्छा तू वजूद पाय औरत से हारा है।
कौल से बेकौल हुआ किसी की न लेत दुआ,
दोजख के लिये दिल कौन कौन मारा है।
कहता मलूक अब तोबा कर साहब से,
छांड़ि दे कुराह जिन जारे पर जारा है ॥ ३ ॥
भील कद करी थी भलाई जिया आप जान,
फील कद हुआ था मुरीद कहु किसका।
गीध कद ज्ञान की किताब का किनारा छुआ,
व्याध और बधिक निसाफ कहु तिसका।
नागकद माला लैके बन्दगी करी थी बैठ,
मुझ को भी लगा था अजामिल का हिसका।
एते बदराहों की बदी करी थी माफजन,
मलूक अजाती पर एती करी रिस का ? ॥ ४ ॥

# 13. ANANYA.

Born 1710. A Kayastha of Senuhra in Dattia State. He was diwan of Raja Prithichand, son of Raja Dalpatrai of Dattia, a contemporary of Maharaja Chhatrasal of Panna and his *guru*. It is said that on one occasion he was displeased, left the court and went away to a secluded spot. Search was made for him and the Raja went in person to conciliate him. Ananya was lying on the ground with his legs stretched and did not pay any heed to the Raja. The Raja thereupon said पावँ पसारा कब से "When did you stretch your legs" to which the prompt reply was हाथ समेटा जब से "From the time that I have made up my mind not to take any thing from any body." He was invited by the Maharaja of Panna but refused to go. He was a sanyasi and a master of the Vedantic system of philosophy. He is also known as Akshara Ananya, and was the first to translate the *Durgasaptashati* in Hindi Verse. He is also the author of *Rájyog*, *Vijnanyog*, *Dhányog* and *Sidhhántbodha*, *Vivekadipiká*, *Brahmajnán*, *Ananyaprakásh* and other works.

# राजयोग

आतम ज्ञान सों ज्ञान वहै परमातम ध्यान सो ध्यान सुरेसुर।
वेदविधान विधान वहै सतपात्रहि दान सुदान धनेसुर॥
अन्तरभक्ति सो भक्ति वहै गति अन्तर की परखै परमेसुर।
बेद प्रमान अनन्य भनै यह भेद सुनौ प्रथिचंद नरेसुर॥

यह भेद सुनौ प्रथिचन्द राय।
फल चारहु को साधन उपाय॥
यह लोक साध लौकीक लोग।
खानहु कमान रुचि कामभोग॥
यह लोक सधै सुख पुत्र बाम।
परलोक नसै बस नरकधाम॥
परलोक सधै इक है अनित्त।
तप बर तीरथबर कष्ट नित्त॥
यह लोक न तिनको सुखबिलास।
परलोक साध सुख स्वर्गवास॥
परलोक लोक दोइ सधै जाय।
सोइ राजजोग सिद्धान्त आय॥
निज राजजोग ज्ञानी करन्त।
हठ मूढ़ धर्म साधन अनन्त॥
इक पवन खैंचि आसन्न जोर।
इक हाथ पांव कटि ग्रीव ओर॥
इक घाम सीत जल सहत अंग।
इक पांच अगिन तप देह भंग॥
इक लँघन वृत्ति जो पवन खात।
इक भ्रमत फिरत तीरथन जात॥

इक बिबिध पंथ काया कलेश ।
दुर्लभ कर पावनपद प्रवेश ॥
जैसे भुंजग बामी मँझार ।
इक खोदि काढ़ि काढ़त प्रचार ॥
हठ कर पकरै तो काटि खाय ।
हठधरमी तिनको पंथ राय ॥
इक ऊपर नहिं खोदन करन्त ।
पढ़ि मंत्र जंत्र पकरैं तुरन्त ॥
त्यों राजजोग सुख सहज मांहि ।
सिद्धान्त लहत तन कष्ट नांहि ॥
ऊपर बिलास बिलसै समस्त ।
निज ध्यान ज्ञान मनसा दुरस्त ॥
अपने कर कुछ नहिं रहै मान ।
सब ईश्वर ही को विभव जान ॥
धर त्रिकुटि वीच धुनि शब्द मूल ।
सोइ मनसा सुमिरन प्रेम फूल ॥
बैठे सबमें रहिये सुखेन ।
देखिये सब कुछ नहिं मूंद नैन ॥
करिये सब कुछ करने जो होय ।
मनसा सुमिरन धुनि सहज सोय ॥
बातें करिये जो चार उक्ति ।
कै अर्थ धर्म कै काम मुक्ति ॥
इन चारिहु में नहिं सधै एक ।
तो मित्था जनमें बिन बिबेक ॥
हांसी चवाव गिल्ला विवाद ।
का इन बातन में है सवाद ॥
कहिबो सुनिबो मतलब प्रमान ।
कर मनसा सुमिरन सुरत ध्यान ॥

बैठत उठंत चितवत चलंत ।
खातहु कमात सुमिरन करंत ॥
जो अंतर सुमिरन सहज आय ।
तो बाहर कर्म न लगे ताय ॥
जो मनसा गति यह कहत बेद ।
मति गति साधन यह ज्ञान भेद ॥
जो मति न सधै मन चर्म भोय ।
तौ टोप दिये नहिं मुक्त होय ॥
जो मति गति साधन सुरत ध्यान ॥
तो पाग न रोकत तत्वज्ञान ॥
यह मनहीं को साधन बिचार ।
नहिं बंधन सुत परवार नार ॥
का होत मुंड़ाये मूंड़ बार ।
का होत रखाये जटाभार ॥
का होत भामिनी तजे भोग ।
जौ लौं नहिं चित थिर जुरो जोग ॥
थिर चित्त करै सुमिरन मंझारि ।
ऊपर साधै सब लोक चार ॥
यह राजजोग सुख को निधान ।
सोई ज्ञान मंत्र जानों प्रमान ॥
राजन साधो यह राजजोग ।
अर्जुन जनक प्रथु आदि लोग ॥
सुख राज करौ बर भये सिद्ध ।
कोइ अतिथ भये इनमें प्रसिद्ध ॥
यह अतिथन ते हैं अति अनूप ।
सुन राजजोग सिद्धान्त भूप ॥
सुख मारग यह प्रथिचन्द राय ।
यहि सम न आहि दूजो उपाय ॥

यह राजजोग यहि भांति जान।
मनसा सुमिरन धुनि रूप ध्यान॥
जो यह न सधै धुनि ज्ञान गूढ़।
तो अजपा साधन स्वास रूढ़॥
जो यह न सधै अजपा उच्चार।
तो इष्टदेव धर ध्यान सार॥
जो ध्यान न आवै बिना देख।
तो प्रतिमा साधै इष्ट भेख॥
नित प्रतिमा पूजन दरस नित्त।
सोइ मूरति राखै ध्यान चित्त॥
यहि भांति ध्यान उर सकै आन।
यह ध्यान रहन नरनाह जान॥
जो ध्यान न सधै न लगै चित्त।
तो नेम सहित जप मंत्र नित्त॥
जो मंत्र न बिधि सों जपै राव।
तो पावन प्रभु को लेव नाव॥
तन सुद्ध होय मुख सुद्ध बानि।
मन सुद्ध होय सर्वज्ञ जानि॥
मन को सुभाव भनिबो अकत्थ।
तौ सुमिरन साधन ज्ञान गत्थ॥
मुख को स्वभाव बकबो नरेस।
त्यों नाम भजन चरचा सु देस॥
करि भक्ति भजन सुमिरत सुबुद्धि।
भेटो मन की भ्रमना कुबुद्धि॥
जित नित मनसा भ्रमवै अनन्त।
तित तित सुमिरन साधन सुनन्त॥
कुछ दिन साधन करते उपाय।
परि जात बहुरि मनसा सुभाय॥

मनसा सुमिरन धुनि ध्यान लीन ।
यह राजजोग जानहु प्रवीन ॥
जो राजजोग यह सधै राज ।
तो मन बांछित सब होय काज ॥
अरु कर्म लिप्त कबहूं न होत ।
जगजीवन मुक्त सो सदा उदोत ॥
यह ज्ञानभेद वर बेद साख ।
अच्छर अनिन सिद्धान्त भाख ॥

राजजोग सिद्धान्त यह जान राज प्रथिचन्द ।
यह सन मत नहिं दूसरो खोज शास्त्र स्वच्छन्द ॥
जो चाहौ संसार सुख वर सिद्धान्त प्रकास ।
तो साधो सर्वज्ञ यह राजजोग अनयास ॥

# 14. CHARANDÁS.

Charandás, the famous saint of Delhi, was born in 1763 V. E. in a village called Dehra in Alwar State. His father Murlidhar was of the Dhoonsar caste and it appears that his religious turn of mind instilled in the mind of his gifted son a spirit of that devotion to God which subsequently raised him to the dignity of a saint. After the death of his father, Charandás removed with his mother to Delhi where he lived to a good old age of 79.

He had 52 disciples and as many gaddis of the sect founded by him exist to this day.

Numerous miracles are attributed to him and the follower of his sect and his castemen piously believe that he was an incarnation of Krishna. Most of these miracles are described in a book called the *Mazharulmarfat* by Pannalal Bhargava. He is said to have received his spiritual instruction from Shukdeva and in some of hymns Shukdeva is added to that of Charandás.

# चरणदास की बानी

## अनहद शब्द महिमा

अनहद शब्द अपार दूर सूं दूर है ।
चेतन निर्मल शुद्ध देह भरपूर है ॥१॥
निः अच्छर है ताहि और निःकर्म है ।
परमातम तेहि मानि वही परब्रह्म है ॥२॥
याके कीने ध्यान होत है ब्रह्म हीं ।
धारै तेज अपार जाहि सब भर्महीं ॥३॥
वा पटतर कोइ नाहिं जो योंही जानिये ।
चांद सूर्य्य अरु सृष्टि के माहिं पिछानिये ॥४॥
याको छोड़ै नांहि सदा रहै लीनही ।
यही जो अनहदसार जानि परबीनही ॥५॥
यों जिव आतम जान जो अनहदलीन हो ।
सो परमातम होय जीवता जाय खो ॥६॥
ध्यानी को मन लीन होय अनहद सुनै ।
आप अनाहद होय बासना सब भुनै ॥७॥
पाप पुन्य छुटि जाँय दोऊ फल ना रहैं ।
होय परम कल्यान जो तिरगुन ना गहैं ॥८॥

## विनती और प्रार्थना

शब्द १

पतित उधारन बिरद तुम्हारो ।
जो यह बात सांच है हरिजू,
तौ तुम हमकूं पार उतारो ॥१॥
बालपने औ तरुन अवस्था,
और बुढ़ापे मांही ।

हमसे भई सभी तुम जानो,
तुमसे नेक छिपानी नाहीं ॥२॥
अनगिन पाप भये मनमाने,
नखसिख औगुन धारी।
हिरि फिरि कै तुम सरनै आयो,
अब तुमको है लाज हमारी ॥३॥
सुभ करमन को मारग छूटो,
आलस निद्रा घेरो।
एकहि बात भली बनिआई,
जगमें कहायो तेरो चेरो ॥४॥
दीनदयाल कृपाल बिसंभर,
श्रीसुकदेव गुसाईं।
जैसे और पतित जन तारे,
चरनदास की गहियो बाहीं ॥५॥

शब्द २

अबकी तारि देव बलबीर।
चूक मोसूं परी भारी कुबुधि के संग सीर ॥१॥
भौसागर की धार तीछन महा गंधीलो नीर।
काम क्रोध मद लोभ भंवर में चित न धरत अब धीर ॥२॥
मच्छ जहँ बलवंतपांचौ थाह गहिर गँभीर।
मोह पवन झकोर दारुन दूर पैलव तीर ॥३॥
नाव तो मंझधार भरमी हिये वाढ़ी पीर।
चरनदास कोइ नांहि संगी तुम विना हरि हीर ॥४॥

शब्द ३

अब जग फंद छोड़ाओ जी हूं चरनकँवल को चेरो।
पड़ो रहूँ दरबार तिहारे संतन माहिं बसेरो ॥१॥
बिना कामना करूं चाकरी आठों पहरे नेरो।
मन सब भक्ति कृपा कर दीजै यही मोहिं बहुतेरो ॥२॥

खानेजाद कदीमो कहियो तुही आसरो मेरो ।
झिड़क बिड़ारो तहूँ न छोड़ूं सेवा सुमिरन तेरो ॥३॥
काहू ओर आन देवन सूं रहो नहीं उरझेरो ।
जैसे राखो त्योंहीं रहहूं कर लीजे सुरझेरो ॥४॥
तेरो घर बिन कहूं न मेरो ठौर ठिकानो डेरो ।
मोसे पतित दीनको हरिजू तुमहीं करो निबेरो ॥५॥
गुरु सुकदेव दया करि मोको और तिहारी फेरो ।
चरनदास को सरनै राखौ यही इनाम घनेरो ॥६॥

शब्द ४

यह मेरि बुद्धि कहां है तुव गुन करूं बखान ।
चतुरमुखी ब्रह्मा गुन गावैं तिनहुं न पायो जान ॥१॥
गुन गावत संकर जब हारे करने लागे ध्यान ।
गुन अपार कछु पार न पायो सनकादिक कथि ज्ञान ॥२॥
गुन गावत नारद मुनि थाके सहस मुखन सूं सेस ।
लीला को कछु पार ना पायो ना परमान न भेस ॥३॥
सक्ति घनी अनगिनित तुम्हारी बहुत रूप बहु नांवँ ।
जबहिं बिचारूँ हिये में हांरू अचरज हेरि हिरांवँ ॥४॥
अति अथाह कछु थाह न पाऊं सोच अचक रहि जाऊं ।
गुरु सुकदेव थके रन जीता मैं कहु कौन कहाऊं ॥५॥

शब्द ५

मोकूं कछू न चहिये राम ।
तुम बिन सबहीं फीके लागैं,
नाना सुख धन धाम ॥१॥
आठ सिद्धि नौ निद्धि आपनी,
और जनन को दीजै ।
मैं तो चेरो जन्म जन्म को,
निज करि आपनो कीजै ॥२॥
स्वर्ग फलन की मोंहि न आसा,

ना बैकुंठ न मोच्छहि चाहूं ।
चरनकमल के राखौ पासा,
यहि उरमाहिं उमाहूं ॥३॥
भक्ति न छोड़ूं मुक्ति न मांगू,
सुन सुकदेव मुरारी ।
चरनदास की यही टेक है,
तजूँ न गैल तुम्हारी ॥४॥

## करम धरम का निषेध

शब्द ६

साधो घूंघटभर्म उठाय होली खेलिये ॥टेक॥
बेद पुरान लाज तजि बेरी इनमें ना उरझैये ।
सिर सूं सकुच उतारि चुँदरिया पियसूँ रँग बढ़ैये ॥१॥
रूप न रेख है सु मूरति ताके बलि बलि जैये ।
अचल अजर अबिनासी सोई सनमुख दरसन पैये ॥२॥
सत चेतन आनंद सदाही निरभय ताल बजैये ।
पाप पुन्य की संका त्यागो जंह मरजाद न पैये ॥३॥
ओला नीर बिचारो जैसे यों आपा बिसरैये ।
चरनदास बासना तजि कै सागर बूंद समैये ॥४॥

शब्द ७

घट में तीरथ क्यों न नहावो ।
इत उत डोलो पथिक बनेहीं ,
भरिम भरिम क्यों जन्म गवावो ॥ १ ॥
गोमती कर्म सुकारथ कीजे ,
अधरम मैल छुटावो ।
सीलसरोवर हित करि न्हैये ।
कामअगिन की तपन बुझावो ॥ २ ॥
रेवा सोई छिमा को जानो ,
तामें गोता लीजै ।

तन में क्रोध रहन नहिं पावै ।
ऐसी पूजा चित दै कीजै ॥ ३ ॥
सत यमुना संतोष सरस्वति,
गंगा धीरज धारो ।
झूंठ पटकि निर्लोभ होय करि ।
सबहीं बोझा सिर सों डारो ॥ ४ ॥
दयातीर्थ कर्मनासा कहिये ,
परखै बदला जावै ।
चरनदास सुकदेव कहत हैं ,
चौरासी में फिर नहिं आवै ॥ ५ ॥

शब्द ८

घट में खेलि ले मन खेला ।
सकल पदारथ घटही माहीं हरिसूँ होय जो मेला ॥ १ ॥
घटमें देवल घटमें जोती घटमें तीरथ सारे ।
बेगहिं आव उलट घट माहीं बीतै परबी न्हा रे ॥ २ ॥
घट में है मानसरोवर सू भर मोती मराला ।
घट में ऊँचा ध्यान शब्द का सोहं सोहं माला ॥ ३ ॥
घट में बिन सूरज उजियारा राति दिना नहिं सूझै ।
अमृत भोजन भोग लगतु हैं बिरला जन कोइ बूझै ॥ ४ ॥
घट में पापी घट में धर्मी घट में तपसी जोगी ।
गुन औगुन सब घट ही माहीं घटमें बैद हिरु रोगी ॥ ५ ॥
रामभक्ति घटही में उपजै घट में प्रेमप्रकासा ।
सुकदेव कहैं चौथा पद घट में पहुंचै चरनहिदासा ॥ ६ ॥

शब्द ९

सब जग भर्म भुलाना ऐसे ।
ऊँट कि पूँछ से ऊँट बँध्यो ज्यों भेड़चाल है जैसे ॥ १ ॥
खर का सोर भूंस कूकर की देखादेखी चाली ।
तैसे कलुआ जाहिर भैरों सेढ़ मसानी काली ॥ २ ॥

गाँव भूमिया हितकरि धावैं जाय बटोही दौरे।
खद्दो सरवर इष्ट धरत हैं लोग लोगाई बौरे ॥ ३ ॥
राखैं भाव स्वान गर्धभ को उनको लाय जिमावैं।
ढेढ़ चमारन को सिर नावैं ऊंची जाति कहावैं ॥ ४ ॥
दूध पूत पाथर से मागैं जाके मुख नहिं नासा।
लपसी पपड़ी ढेर करत हैं वह नहिं खावै मासा ॥ ५ ॥
वाके आगे बकरा मारैं ताहि न हत्या जानै।
लै लोहू माथे सों लावैं ऐसे मूढ़ अयानै ॥ ६ ॥
कहैं कि हमरे बालक ज्यावो बड़ी आयुर्बल दीजै।
उनके आगे बिनती करते अँसुवन हिरदय भीजै ॥ ७ ॥
भोये भटरे के पग लागैं साधु संत की निंदा।
चेतन को तजि पाहन पूजैं ऐसा यह जग अंधा ॥ ८ ॥
सतसंगति की ओर न झांकैं भक्ति करत सकुचावैं।
चरनदास सुकदेव कहत हैं क्यों न नरक को जावैं ॥ ९ ॥

शब्द १०

साधो भरमा यह संसारा ॥ टेक ॥
गति मति लोक बड़ाई उरझे कैसे हो छुटकारा ॥ १ ॥
भर्म पड़े नाना बिधि सेती तीरथ बर्त्तअचारा।
देहकर्म अभिमानी भूले छूंछ पकरि तत डारा ॥ २ ॥
जोगी जोग जुक्ति करि हारे पंडित बेद पुराना।
षटदरसन पग आप पुजावैं पहिरि पहिरि रंग बाना ॥ ३ ॥
जानत नाहिं आप हम को हैं, को है वह भगवाना।
को यह जगत, कौन गति लागै समझै ना अज्ञाना ॥ ४ ॥
जा कारन तुम इत उत डोलौ ताको पावत नाहीं।
चरनदास सुकदेव बतायो हरि हैं अंतर माहीं ॥ ५ ॥

'शब्द ११

ब्राह्मन सो जो ब्रह्म पिछानै ।
बाहर जाता भीतर आनै ॥ १ ॥
पांचौ बस करि झूंठ न भाखै ।
दया जनेऊ हिरदय राखै ॥ २ ॥
आतम बिद्या पढ़ै पढ़ावै ।
परमातम का ध्यान लगावै ॥ ३ ॥
काम कोध मद लोभ न होई ।
चरनदास कहैं ब्राह्मन सोई ॥ ४ ॥

शब्द १२

वह देस अटपटा विकट पंथ ।
कोई गुरुमुख पहुँचै होय संत ॥ टेक ॥
बहुत चले मग चाव चाव ।
औरन सूं कहि आव आव ॥ १ ॥
हमहुं पहुँच तुम्हैं दे बसाय ।
ऐसो जान्यो सुलभ दाय ॥ २ ॥
बहुतक तपसी कष्ट साध ।
बहुतक पंडित पोथी लाद ॥ ३ ॥
बहुतक चुंडित जटाधारि ।
चहुं ओर पावक जारि जारि ॥ ४ ॥
बहुतक मुंडित पूजा राखि ।
बहुतक भक्तन पिछली साखि ॥ ५ ॥
बहुतक जोगी पवन जीति ।
हरिमिलिबे की करैं रीति ॥ ६ ॥
कायर थाके बाट माहिं ।
कछु इक आगे चले जाहिं ॥ ७ ॥

*यह पद नवलकिशोर प्रेस के छपे भक्तिसागर ग्रन्थ में भक्तिसागर वर्णन का एक प्रसंग चौपाइयों में है। संतवानी सीरीज़ में यह "करम भरम के निषेध" का एक पद है ।

ह्वै कनक कामिनी लिये घेरि ।
सो भी उनके पड़े फेरि ॥ ८ ॥
कोइ उनसे छुटि आगे जाय ।
जहँ ऋषि सिद्ध लेवैं लगाय ॥ ९ ॥
सुकदेव कहैं सब डारि आस
व्हां प्रेमी पहुँचै चरनदास ॥ १० ॥

शब्द १३

सुनु रामभक्ति गति न्यारी है ।
जोग यज्ञ संजम अरु पूजा,
प्रेम सबन पर भारी है ॥ १ ॥
जाति बरन पर जो हरि जाते,
तौ गनिका क्यों तारी है ।
सेवरी सरस करी सुर मुनि ते,
हीन कुचील जो नारी है ॥ २ ॥
दुस्सासन पत खोवन लाग्यो,
सबही ओर निहारी है ।
होय निरास कृष्ण कहं टेरी,
बाढ़ी चीर अपारी है ॥ ३ ॥
टेढ़ी लौंड़ी कंस रजा कीं,
दीन्हो रुप करारी है ।
एक सों एक अधिक बृजनारी,
कुबिजा कीन्ही प्यारी है ॥ ४ ॥
पांचो पंडवन जाय सजो है ;
सगरी संजी संवारी है ।
बालमीक बिन काज न होतो,
बाजो संख मुरारी है ॥ ५ ॥
साधौं की सेवा में रांचो,
भूप की सुरति बिसारी है ।

सैना भक्त के कारन हरि जू ,
वाकी सूरत धारी है ॥ ६ ॥
दास कबीरा जाति जुलाहा ,
भये संत उपकारी है ।
साखि सुनो रैदास चमारा ,
सो जग में उजियारी है ॥ ७ ॥
कनक जनेऊ काढ़ि दिखाओ ,
बिप्र गये सब हारी है ।
अजामील सदना तिरलोचन ,
नामा नाम अधारी है ॥ ८ ॥
धना जाट कालू अरु कूवा ,
बहुत किये भौ पारी है ।
प्रीत बराबर और न देखे ,
वेद पुरान बिचारी है ॥ १० ॥
चरनदास सुकदेव कहत है ,
ता बस आप मुरारी है ॥ ११ ॥

शब्द १४

चारि बरन सूं हरिजन ऊंचे ।
भये पवित्तर हरि के सुमिरे तन के उज्जल मन के सूचे ॥ १ ॥
जो न पतीजै साखि बताऊँ सबरी के जूंठे फल खाये ।
बहुत ऋषीसर ह्वांई रहते तिनके घर रघुपति नहिं आये ॥ २ ॥
भिल्लनि पांव दियो सरिता में सुद्ध भयो जल सब कोई जानैं ।
मंदहु तो सो निरमल ह्वो अभिमानी नर भये खिसाने ॥ ३ ॥
ब्राह्मन छत्री भूप हुते बहु बाजो संख सुपच जब आयो ।
बालमीक जग पूरन कीन्हों जैजैकार भयो जस गायो ॥ ४ ॥
जाति बरन कुल सोई नीको जाके होय भक्तिपरकास ।
गुरु सुकदेव कहत हैं तो को हरिजन सेव चरनहीं दास ॥ ५ ॥

शब्द १५

सब जातिन में हरिजन प्यारे

रहनी तिनकी कोइ न पावै ,
तनसूं जग में मन सूँ न्यारे ॥ १ ॥
साखि सुनो अँवरीप भूपकी ,
दुरवासा जहँ आयो ॥
लागो स्राप देव राजा को ,
चक्र सुदरसन जारन धायो ॥ २ ॥
प्रभुजी आये दुरजोधन के ,
वह मन में गरबायो ॥
नाना बिधि के व्यंजन त्यागे ,
साग बिदुर घर रुचि सूँ पायो ॥ ३ ॥
सत युग त्रेता द्वापर कलियुग ,
मान संतको राखो ॥
भक्तन बस भगवान सदाहीँ ,
वेद पुरानन में जो भाखो ॥ ४ ॥
ब्राह्मन छत्री वैश्य सूद्र घर ,
कहीं होय क्यों न बासा ॥
धनि वह कुल सुकदेव बखानै ,
यह तुम सुनो चरनहींदासा ॥ ५ ॥

शब्द १६

साधो टेक हमारी ऐसी ।

कोटि जतन करि छूटै नाहीं को कोऊ करो अब कैसी ॥ १ ॥
यह पग धरो सँभाल अचल होइ बोल चुके सोइ बोले ।
गुरुमारग में लेन न देनो अब इत उत नहिं डोले ॥ २ ॥
जैसे सूर सती अरु दाता पकरी टेक न टारै ।
तन करि धन करि मुख नहिं मोड़ैं धर्म न अपनो हारैं ॥ ३ ॥
पावक जारो जल में बोरो टूक टूक करि डारो ।

साधसंग हरिभक्ति न छोड़ूँ जीवन प्रान हमारो ॥ ४ ॥
पैज न हारूँ दाग न लागै नेक न उतरै लाजा ।
चरनदास सुकदेवदया से सब बिधि सुधरैं काजा ॥ ५ ॥

शब्द १७

हमारे रामनाम की टेक टारी न टरै ।
लाख करो कोइ कोट करो जिय को तौ कुछु न सरै ॥ १ ॥
ज्यों कामी कूं तिरिया प्यारी ज्यों लोभी कूं दाम ।
अमलदार कूं अमल पियारो ऐसे हम कूं नाम ॥ २ ॥
कर सूं दृढ़ गहि गहिकै पकरों हारिल की लकड़ी भई ।
अब कैसे करि छूटै मोसों रोम रोम तनमनमई ॥ ३ ॥
ज्यों प्रहलादपैज दृढ़ कीन्ही हरनाकुस से बहु अरे ।
उबरो भक्त असुर गहि मारो परगट हो हरि आ खरे ॥ ४ ॥
गुरु सुकदेव सहाय करी है अब पग पाछे क्यों परै ।
चरनहिंदास बचन नहि मोड़ैं सूर सती मूए टरै ॥ ५ ॥

शब्द १८

सोई जन सूर जो खेत में मँड़ि रहै ,
भक्ति मैदान मे रहै ठाढ़ा ।
सकल लज्जा तजै महा निरभय गजै ;
पैजनीसान जिन आय गाढ़ा ॥ १ ॥
भये बहु बीर गंभीर जे धीरमति ;
सबन कूं जस कहत ग्रन्थ होई ।
तिन विषय कछू इक नाम बरनन करूं ;
सुनो हो सन्त दै चित्त सोई ॥ २ ॥
पिता सूं रूठि ध्रुव पांचही वर्ष को,
टेक गहि भक्ति के पंथ धायो ।
छल भयो ना डिगो टेक पूरी भई;
जीत मैदान हरिदर्स पायो ॥ ३ ॥
हठेउ प्रहलाद हरिनाम छांड़ो नहीं;

बाप ने त्रास दै बहु डिगायो ।
टेक जब ना टरी राम रच्छा करी;
दुष्ट कूं मारि कै जन जितायो ॥ ४ ॥
कबीर दादू धने पहिर वक्कर बने;
नामदेव सारिखे वहुत कूदे ।
सैन सदना बली भक्त पीपा बड़ो;
रामकी ओर कूं चले सूवे ॥ ५ ॥
मलुक जैदेव गजगाह कलँगी धरे;
सूर रैदास मुख नाहिं मोड़ा ।
ध्यान बंदूक में प्रेमरंजक जमा,
मोर माधव चला कुदाय घोड़ा ॥ ६ ॥
दास मीरा पिली प्रेम सन्मुख चली;
छोड़ दइ लाज कुल नाहिं माना ।
और सेवरी मढ़ी तोड़ ऊंची गढ़ी;
दौर कर माचली प्रेम जाना ॥ ७ ॥
श्रीसुकदेव रनजीत सावँत कियो ,
लड़े कलियुग विषम खंभ गाड़े ।
बहुत सेना लिये ललक हू हू किये,
चरनहीदास संग नाहिं छाड़े ॥ ८ ॥

शब्द १९

जो नर इकछत भूप कहावै ।
सत्तसिंहासन ऊपर बैठे जतही चंवर ढुरावै ॥ १ ॥
दया धर्म दोउ फौज मदा लै भक्तिनिसान चलावै ।
पुन्न नगारा नौबत बाजै दुरजन सकल हलावै ॥ २ ॥
पाप जलाय करै चौगाना हिंसा कुबुधि नसावै ।
मोह मुकद्दम काढ़ि मुलक सूं ला बैराग वसावै ॥ ३ ॥
साधन नायब जित तित भेजै दै दै संजम साथा ।
रामदोहाई सिगरे फेरैं कोइ न उठावै माथा ॥ ४ ॥

निरभय राज करै निश्चल ह्वै गुरु सुकदेव सुनावै ।
चरनदास निश्चय करि जानौ बिरला जन कोइ पावै ॥ ५ ॥

शब्द २०

मनुवां राम के ब्यौपारी ।
अबके खेप भक्ति की लादी बनिज कियो तैं भारी ॥ १ ॥
पांचो चोर सदा मग रोकत इन सूं कर छुटकारी ।
सतगुरु नायक के सँग मिलि चल लूट सकै नहिं धारी ॥ २ ॥
दो ठग मारग माहिं मिलैंगे एक कनक इक नारी ।
सावधान हो पेंच न खैयो रहियो आप सँभारी ॥ ३ ॥
हरि के नगर में जा पहुँचोगे पैहौ लाभ अपारी ।
चरनदास तोकूं समझावै रे मन बारम्बारी ॥ ४ ॥

शब्द २१

हमारे रामभक्ति धन भारी ।
राज न डांड़ैं चोर न चोरैं लूटि सकै नहिं धारी ॥ १ ॥
प्रभु पैसे अरु नाम रुपैये मुहर मुहब्बत हरि की ।
हीरा ज्ञान जुक्ति के मोती कहा कमी है ज़र की ॥ २ ॥
सोना सील भंडार भरे हैं रूपा रूप अपारा ।
ऐसी दौलत सतगुरु दीन्ही जाका सकल पसारा ॥ ३ ॥
बांटौं बहुत घटै नहि कबहूं दिन दिन डेवढ़ी डेवढ़ी ।
चोखा माल द्रव्य अति नीका बट्टा लगै न कौड़ी ॥ ४ ॥
साह गुरू सुकदेव बिराजैं चरनदास बनजोटा ।
मिलि मिलि रंक भूप होइ बैठे कबहुँ न आवै टोटा ॥ ५ ॥

शब्द २२

आओ साधो हिलि मिलि हरिजस गावैं ।
प्रेम भक्ति की रीति समुझ करि हित सूं राम रिझावैं ॥ १ ॥
गोबिंद के कौतुक गुनलीला ताको ध्यान लगावैं ।
सेवा सुमिरन बंदन अर्चन नौधा सूं चित्त लावैं ॥ २ ॥
अबकी औसर भलो बनो है बहुरि दांव कब पावैं ।

भजन प्रताप तरै भवसागर उर आनंद बढ़ावैं ॥ ३ ॥
सतसंगति को साबुन लेकर ममतामैल बहावै ।
मनकूं धो निरमल करि उज्जल मगन रूप हो जावै ॥४॥
ताल पखावज झांझ मँजीरा मुरली संख बजावै ।
चरनदास सुकदेव दया सूं आवागमन मिटावै ॥५॥

# 15. SAHJO BAI.

Sahjo Bai is casually mentioned in the *Modern Vernacular Literature of Hindustan* as the author of some hymns quoted in Krishnanand Vyasdeva's collection commonly known as the *Súrságar*.

According to the Misra Brothers, she was the second daughter of Hariprasad Dhusar and flourished about the year 1760.

She was a disciple of the famous saint Charandas.

The editor of the *Sant Bani Series* says that several miracles are attributed to her.

She wrote in Brajbhakha and her sayings indicate a deep devotion to God.

# सहजो बाई की बानी

## गुरु महिमा।

दोहा।

सहजो कारज जगत के गुरु बिन पूरे नाहिँ।
हरि तो गुरु बिन क्योँ मिलैँ, समझ देख मन माहिँ॥
परमेसर सूँ गुरु बड़े, गावत बेद पुरान।
सहजो हरि के मुक्ति है, गुरु के घर भगवान॥
अष्टादस और चारषट, पढ़ि पढ़ि अर्थ कराहिँ।
भेद न पावैं गुरु बिना, सहजो सब भर्माहिँ॥
सकल बिकल सब छोड़ कर, गुरुचरनन चित लाव।
सहजो निश्चै हरि जपो, बहुर न ऐसो दाव॥
दीपक ले गुरुज्ञान को, जगत अँधेरे माहिँ।
काम क्रोध मद मोह में, सहजो उरझै नाहिँ॥
सहजो गुरुपरताप सूँ, होय समुन्दर पार।
बेद अर्थ गूँगा कहै, बादी कित इक बार॥
सहजो सतगुरु के मिले, भये और सूँ और।
काग पलट गति हन्स ह्वै, पाई भूली ठौर॥
सहजो यह मन सिलगता, काम क्रोध की आग।
भली भई गुरु ने दिया, सील छिमा का बाग॥
निश्चै यह मन डूबता, मोह लोभ की धार।
चरनदास सतगुरु मिले, सहजो लई उबार॥
ज्ञानदीप सतगुरु दियौ, राख्यौ काया कोट।
साजन बसि दुर्जन भजे, निकस गई सब खोट॥
सहजो गुरु दीपक दियौ, रोम रोम उजियार।
तीन लोक द्रष्टा भये, मिट्यौ भरमअँधियार॥

सहजो गुरु दीपक दियौ, नैना भये अनन्त ।
आदि अन्त मध्य एकही, सूझि पड़ै भगवन्त ॥
सहजो गुरु दीपक दियौ, देख्यौ आतमरूप ।
तिमिर गयो चाँदन भयो, पायो परघट भूप ॥
सहजो गुरु परसन्न ह्वै, मेट्यौ मन सन्देह ।
रोम रोम सूँ प्रेम उठि, भींज गई सब देह ॥
सहजो गुरु परसन्न ह्वै, एक कह्यो परसंग ।
तन मन तें पलटी गई, रँगी प्रेम के रंग ॥
सहजो गुरु परसन्न ह्वै, मूँदि लिये दोउ नैन ।
फिर मों सूँ ऐसे कही, समझ लेहि यह सैन ॥
सहजो गुरु किरपा करी, कहा कहूँ मैं खोल ।
रोम रोम फुल्लित भई, मुखे न आवै बोल ॥
चिउँटी जहाँ न चढ़ि सकै, सरसों ना ठहराय ।
सहजो कूँ वा देस में, सतगुरु दई बसाय ॥
सिष पौधा नौधा अभी, गुरुकिरपा की बाड़ ।
सहजो तरवर फैल बड़, सुफल फलै वह झाड़ ॥
सहजो सिष ऐसा भला, जैसे माटी मोय ।
आपा सौंपि कुम्हार कूं, जो कछु होय सो होय ॥
सहजो सिष ऐसा भला, जैसे चकई डोर ।
गुरु फेरैं त्यौंही फिरै, त्यागै अपना खोर ॥
सहजो गुरु ऐसा मिलै, जैसे धोबी होय ।
दै दै साबुन ज्ञान का, मल मल डारै धोय ॥
सहजो गुरु ऐसा मिलै, मेटै मनसन्देह ।
नीच ऊँच देखै नहीं, सब पर बरसै मेह ॥
सहजो गुरु ऐसा मिलै, जैसे सूरजधूप ।
सब जीवन कूँ चाँदना, कहा रंक कह भूप ॥
सहजो गुरु ऐसा मिलै, समदृष्टी निर्लोभ ।
सिष कूँ प्रेम समुद्र में, करदे झोबाझोब ॥

सहजो गुरु बहुतक फिरैं, ज्ञान ध्यान सुधि नाहिं।
तार सकैं नहिं एक कूँ, गहैं बहुत की बाहिं॥
ऐसे गुरु तो बहुत हैं, धूत धूत धन लेहिं।
सहजो सतगुरु जो मिलैं, मुक्तिधाम फल देहिं॥
कुटँबजाल जित तित रुप्यो, पसु पंछी नर माहिं।
सहजो गुरुबर्ती बचै, निगुरे अरुझत जाहिं॥
बार बार नाते मिलैं, लख चौरासी माहिं।
सहजो सतगुरु ना मिलै, पकड़ निकासैं बांहिं॥
जन्म जन्म हरि संगही, मिलि रह्यो आठो जाम।
सहजो गुरु के बिन मिले, पायो ना बिसराम॥
सहजो गुरु पूरा मिलै, सिष मैला घट चित्त।
मेंह बरसै कालर जिमीं, खेत न उपजै छित्त॥
मलयागिरि के निकट जो सब द्रुम चन्दन होहिं।
कीकर सीसों चीड़ बृछ, हुये न कबहूँ होहिं॥
सिष माटी सिष पाथरा, सिष लकड़ी सम जोय।
सहजो गुरुपारस लगे, कैसे कंचन होय॥
सहजो गुरु समरथ कला, सर्वदेसी सर्वअंग।
कोई कैसा ही सिष्य हो, सब पर गेरै रंग॥
सहजो गुरु रँगरेज सा, सबही कूँ रंग देत।
जैसा तैसा बसन है, जो कोई आवै सेत॥
सहजो गुरु दरसन दियो, पूर रहे सब ठौर।
जहाँ तहाँ गुरुही लखै, द्रष्टि न आवै और॥
देखत ही आनँद भये, सतगुरु पहुँचे आय।
भवसागर दुखरूप सूँ, सहजो लई बचाय॥
चरनदास के चरन पर, सहजो वारै प्रान।
जगत व्याधि सूँ काढ़ि कर, राख्यो पदनिरबान॥
सहजो गुरुमहिमा कही, पढ़ सुनि हिया सिराय।
उपजै गुरुकी भक्ति दृढ़, दुबिधा दुर्मति जाय॥

## साधमहिमा

दोहा।

साध मिले गुरु पाइया, मिटि गये सब सन्देह।
सहजो कूँ समही भयो, कह गिरवर कह गेह ॥
साध मिले पूरी भई, जनम जनम की आस।
सहजो पायौ भाव तेँ, सतसंगत में बास ॥
सहजो साधन के मिले, मन भयो हरि के रूप।
चाह गई, थिरता भई, रंक लख्यौ सोइ भूप ॥
साध मिले हरि ही मिले, मेरे मन परतीत।
सहजो सूरज धूप ज्यों, जल पाले को रीति ॥
साध मिले दुख सब गये, मंगल भये सरीर।
बचन सुनत ही मिटि गई जनम मरन की पीर ॥
साध संग में चाँदना, सकल अँधेरा और।
सहजो दुर्लभ पाइये, सतसंगत में ठौर ॥
सत संगत की नाव में, मन दीजै नर नार।
टेक बल्ली दृढ़ भक्ति की, सहजो उतरै पार ॥
साध संग तीरथ बड़ो, तामें नीर बिचार।
सहजो न्हाये पाइये, मुक्ति पदारथ चार ॥
जो आवै सतसंग में, जाति बरन कुल खोय।
सहजो मैल कुचैल जल, मिलै सु गंगा होय ॥
सहजो संगत साधकी, काग हंस ह्वै जाय।
तजिके भच्छ अभच्छ कूं, मोती चुगि चुगि खाय ॥
जब चेतै जबही भला, मोहनींद सूँ जाग।
साधू की संगत मिलै, सहजो ऊँचे भाग ॥
जो जन आवै टूट करि, साधू ह्वै दरसाय।
सहजो साँभरखेत में, गिरि साँभर ह्वै जाय ॥
सहजो संगत साध की, भली भई कुसलात।
नातर आवागमन में, जम ही करते घात ॥

सहजो संगत साध की, छूटै सकल बियाध ।
दुर्मति पाप रहै नहीँ, लागै रंग अगाध ॥
साध वृच्छ बानी कली, चर्चा फूले फूल ।
सहजो संगत बाग में, नाना फल रहे झूल ॥
सहजो दरसन साध का, दो नैनौँ भर लेहि ।
तिहूँ ताप नश जायँगे, सीतल होगी देहि ॥
सहजो दरसन साध का, देखूँ वारूँ प्रान ।
जिनकी किरपा पाइयें, निर्भय पदनिर्बान ॥

## साधलच्छण

दोहा

निर्द्वन्दी निर्बैरता सहजो अरु निर्वास ।
संतोषी निर्मलदसा, तकै न परकी आस ॥
ज्ञान मध्य इस्थिर दसा, ध्यान मध्य गलतान ।
सहजो साधू राम के, तजैं बड़ाई मान ॥
जो सोवैं तौ सुन्न में, जो जागैँ हरिनाम ।
जो बोलैं तौ हरिकथा, भक्ति करैँ निःकाम ॥
तन मन मेटैँ खेद सब, तज उपाधि की चाल ।
सहजो साधू राम के तजैँ कनक और बाल ॥
दीर्घ बुद्धि जिनकी महा, सील सदा ही नैन ।
चेतनता हिरदे बसै, सहजो सीतल बैन ॥
तनकूँ साधे ही रहैं, चित कूँ राखैँ हाथ ।
सहजो मनकूँ यौँ गहैँ, चलै न इन्द्रिन साथ ॥
नित ही प्रेम पगे रहैं, छके रहैं निज रूप ।
समदृष्टी सहजो कहै, समझैँ रंक न भूप ॥
सुरत नहीं ब्योहार में, जगत रीति सूँ पीठ ।
सनमुख हैं गुरुभक्ति में, सहजो हरि के ईठ ॥
साध असंगी सँग तजैं, आतम ही को संग ।
बोधरूप आनन्द में, पियैं सहज को रंग ॥

दुर्जन ना साजन नहीं, नहीं बैर नहिं प्रीत।
सकल बिकल उनके नहीं, सहजो हरिजनरीत ॥
सहजो हरिजन मुक्त हैं, डार दुई की पोट।
चाह गई संसा मिटा, बंधन छूटे कोट ॥
राग द्वेष सूँ रहित हैं, बैरागी निरबन्ध।
सहजो इच्छा ना रही, माया ब्रह्म की संध ॥
आसन संजम साध करि, साध प्रान आपान।
सहजो मुद्रा जौ सधै, तौ जोगी परवान ॥
तीनों बंध लगाय के, अनहद सुनै टकोर।
सहजो सुन्न समाधि में, नहीं साँझ नहिं भोर ॥
ना सुख विद्या के पढ़े, ना सुख बादबिवाद।
साध सुखी सहजो कहै, लागै सुन्न समाध ॥
मुए दुखी जीवत दुखी, दुखी भूख आहार।
साध सुखी सहजो कहै, पायो नित्त बिहार ॥
चाह दुखी, आसा दुखी, महा दुखी अज्ञान।
साध सुखी सहजो कहै, पायो केवल ज्ञान ॥
धनवन्ते सबही दुखी, निर्धन हैं दुखरूप।
साध सुखी सहजो कहै, पायो भेद अनूप ॥
रंक दुखी, राजा दुखी, दुखी सकल संसार।
साध सुखी सहजो कहै, पाया भेद अपार ॥
ना सुख दारा सुत महल, ना सुख भूप भये।
साध सुखी सहजो कहै, तृस्नारोग गये ॥

## बैरागउपजावन को अंग

दोहा

सहजो भज हरि नाम कूँ, तजो जगत सूँ नेह।
अपना तो कोइ है नहीं, अपनी सगी न देह ॥
यही कही गुरुदेव जू, यही पुकारैं सन्त।
सहजो तज या जगत कूँ, तोहि तजैगो अन्त ॥

कलह कल्पना दुख घना, सदा रहै मन भंग।
अकस भरे कूँ छोड़िये, सहजो जग बेढंग॥
जैसे सँड़सी लोह की, छिन पानी छिन आग।
ऐसे दुख सुख जगत के, सहजो तू मत पाग॥
अचरज जीवन जगत में, मरिबो साँचो जान।
सहजो अवसर जात है, हरि सूँ ना पहिचान॥
जग सेया जग में पगा, जग सँग दीन्हे प्रान।
राम तजै जग सूँ रचै, सहजो निश्चै हान॥
झूठा नाता जगत का, झूठा है घर बास।
यह तन झूठा देखकर, सहजो भई उदास॥
जब लग चावल धान में, तब लग उपजै आय।
जगछिलके कूँ तजि निकस, मुक्तिरूप ह्वै जाय॥
कुँटब सँगाती बीच में, आदि अन्त नहिं होय।
बीच मिले बिच ही गये, सहजो संग न कोय॥
सहजो स्वारथ सब लगे, दारा सुत औ बीर।
जीवत जोतैं बैल ज्यों, मुए चढ़ावैं सीर॥
कोई किसी के संग ना, रोग मरन दुखबन्ध।
इतने पर अपनौ कहैं, सहजो ये नर अन्ध॥
दरद बटाय सकैं नहीं, मुए न चालैं साथ।
सहजो क्यों कर आपने, सब नाते बरबाद॥
मर बिछुड़ै जो कुँटब सूँ, बहुर न देखै आय।
महल द्रव्य सन्तान कूँ, सहजो पचै बलाय॥
मरि बिछुड़न यों होइगो, ज्यों तरवर सूँ पात।
सहजो काया प्रान यों, मुख सेती ज्यों बात॥
सहजो जीवत सब सगे, मुए निकट नहिं जायँ।
रोवैं स्वारथ आपने, सुपने देख डरायँ॥
सहजो धन माँगै कुँटब, गाड़ा धरा बताय।
जो कछु है सो दे हमैं, फिर पाछे मरि जाय॥

मुख देखैं ढाँपैं भजैं, तड़ दे तोड़ैं नेह ।
सहजो पति सुत निज हितू, जारि करैंगे खेह ॥
काढ़ काढ़ बेगी कहैं, भीतर बाहर लोय ।
जीव छुटे सहजो कहैं, तन का सगा न कोय ॥
यह मन्दिर, यह नारि है, यह धन, यह सन्तान ।
तेरो ना सहजो कहै, काहे करत गुमान ॥
जन्म जुवा सूँ हारिहो, कियो न लाहा सूल ।
डारपात फल सींच कर, सहजो काटत मूल ॥
सहजो गुरुपरताप सूँ, ऐसी जान पड़ी ।
नहीं भरोसा स्वास का, आगे मौत खड़ी ॥
भीतर का भीतर खुलै, कै बाहर खुलि जाय ।
देह खेह ह्वै जायगी, जैहौ जन्म गँवाय ॥
स्वासा दीपक के बुझे, होत अँधेरी देह ।
सहजो सूनी प्रान बिनु, जब कैसो हरिनेह ॥
सहजो फिर पछितायगी, स्वास निकस जब जाय ।
जब लग रहै शरीर में, राम सुमिर गुन गाय ॥
स्वास खजानो जातु है, ताकी सोधी नाहिँ ।
सहजो खर्ची का रह्यो, कर हिसाब घर माहिँ ॥
सहजो नौबत स्वास की, बाजत है दिन रैन ।
मूरख सोवत है महा, चेतन कूँ नहिँ चैन ॥
हिरनाकुस से ह्वै मिटे, दुर्जोधन सिसुपाल ।
कुम्भकरन रावन गये, सहजो खाया काल ॥
निश्चै मरना सहजिया, जीवन की नहिं आस ।
कै टूटी सी झोपड़ी, कै मन्दिर में बास ॥
कै गरीबसिर टोकरी, कै सिर छत्तर होय ।
जन्म मरन में एकसे, सहजो भांति न दोय ॥
मरना है रहना नहीं, जाना वाही ठौर ।
सहजो कै कंगाल हो, कै हो द्रव्य कड़ोर ॥

आपन हूँ थिर होहिँ जो, करैं और को सोग ।
सहजो साथी नाव के, सभी बटाऊ लोग ॥
बैठि बैठि बहुतक गये, जग तरवर की छाहिँ ।
सहजो बटाऊ बाट के, मिलि मिलि बिछुड़त जाहिँ ॥
यह रस्ता बहता रहै, थमै नहीं छिन एक ।
बहु आवैं बहु जातु हैं, सहजो आँखन देख ॥
जग देखत तुम जावगे, तुम देखत जग जाय ।
सहजो योंहीं रीति है, मत कर सोच उपाय ॥
मुए सोकाया जारई, बहुरि न मिलि है आय ।
रोये तें कह होत है, सहजो झुरै बलाय ॥
झुरि झुरि के पिंजर भये, रोइ गँवाये नैन ।
मरे गये सो ना मिले, सहजो सुने न बैन ॥
जो रोये सूँ बाहुरै, तौ रौवो दिन रात ।
तन छीजे वह ना मिलै, सहजो कूड़ी बात ॥
काहे कूँ रोवत रहौ, कल्प न होवैं काज ।
सहजो मुए सो मरि गये, आवैं काल्ह न आज ॥
देह निकट तेरे पड़ी, जीव अमर है नित्त ।
दुइ में मूआ कौन सा, का सूँ तेरा हित्त ॥
जो तेरा हित देह सूँ, नखसिख ताही खंड ।
जीव अमर सहजो कहै, व्यापक और अखंड ॥
तेरा थानी क्यों मुआ, क्यों न रखा गहि बाहिँ ।
सहजो बहुतक मिलि छुटे, चौरासी के माहिँ ॥
कभुवक तेरा बाप है, कभुवक तेरा पूत ।
कभुवक तेरा मित्र है, कभुवक तेरा सूत ॥
जो तेरे संग प्यार था, जाता वाके साथ ।
कै वाही कूँ राखता, सहजो गहिकर हाथ ॥
कल्प रोय पछिताय थक, नेह तजौगे कूर ।
पहिले ही सूँ जो तजै, सहजो सो जन सूर ॥

यों खाता यों सोवता, मीठे कहता बोल ।
यह बिचार तू मत करै, चित रह डाँवाँडोल ॥
बैठि पहिरि यों चालता, बस्तर भूषन लाल ।
यह बिचार तू मत करै, छलरूपी जगजाल ॥
आगे रो रो क्या किया, अब क्यौं रोवै भाँड़ ।
संग न आया ना चलै, यह जग झूठी माँड ॥
आगे मुये सो जा चुके, तू भी रहै न कोय ।
सहजो पर कूं क्या झुरै, आपन ही कूँ रोय ॥
बहुत गई थोड़ी रही, यह भी रहसी नाहिं ।
जन्म जाय हरिभक्ति बिनु, सहजो झुर मन माहिँ ॥

## प्रेमका अंग

चरनदास सतगुरु दियो, प्रेम पिलाया पान ।
सहजो मतवारे भये, तुरियातत गलतान ॥
प्रेमदिवाने जो भये, मन भयो चकनाचूर ।
छके रहैं घूमत रहैं, सहजो देख हजूर ॥
प्रेमदिवाने जो भये, प्रीतम के रँग माहिं ।
सहजो सुधि बुधि सब गई, तन की सोधी नाहिं ॥
प्रेमदिवाने जो भये, पलटि गयो सब रूप ।
सहजो दृष्टि न आवई, कहाँ रँक कहँ भूप ॥
प्रेमदिवाने जो भये, कहैं बहकते बैन ।
सहजो मुख हाँसी छुटै, कबहूँ टपकै नैन ॥
प्रेमदिवाने जो भये, जाति बरन गइ छूट ।
सहजो जग बौरा कहै, लोग गये सब फूट ॥
प्रेमदिवाने जो भये, नेम धरम गयो खोय ।
सहजो नर नारी हँसै, वा मन आनँद होय ।
प्रेमदिवाने जो भये, सहजो डिगमिग देह ॥
पाँव पड़ै कितकै किती, हरि सम्हाल जब लेह ॥
कबहूं हकधक होर है, उठे प्रेमहित गाय ।

सहजो आँख मुँदी रहै, कबहूं सुधि हो जाय ॥
मन में तो आनँद रहै, तन बौरा सब अंग ।
ना काहू के संग है, सहजो ना कोइ संग ॥
प्रेमलटक दुर्लभ महा, पावै गुरु के ध्यान ।
अजपा सुमिरन कहत हूँ, उपजै केवल ज्ञान ॥

---

# 16. JAGJIVANDAS.

Jagjivandas was a Chandel Thakur of Kotwa in Barabanki District of Oudh, and flourished about the year 1761 of the Christian era. He is a well known religious teacher and also wrote poems in the vernacular. "Among his successors and disciples may be mentioned Jalalidas, Dulamdas and Debidas, all of whom were poets. He and they excelled in the quetistic style. Among his works may be mentioned the *Gyánparkás*, *Maháparlai* and the *Pratham Granth*."

According to the editor of the *Sant Bani Series*, he was born in Sardaha two *cos* from Kotwa on the banks of the Saryu. The story of his initiation by his gurus is interesting and may be stated as follows :—

Jagjivandas's father was an ordinary cultivator and Jagjivan used to look after his cattle. One day two famous Sadhus, Bulla Sahib and Govind Sahib came to him and asked him to get some fire for their *chilam*. Jagjivan went home and got not only fire but some milk also for them. He was, however, afraid of being beaten by his father, whereupon the holy men told him that the milk in the house will not be diminished and accepted the gift. They went away and Jagjivan drove the cattle to his house, only to see the whole house overflowing with milk. Jagjivan ran after them and having found them asked them to initiate him. They said that no initiation was necessary as he was a Jogi of his previous birth and they had come only to remind him of his mission. Jagjivan insisted

on getting some token, whereupon Bulla Sahib gave him a black thread and Govind Sahib a white thread. Persons of this sect still wear a black thread on the left wrist and a white thread on the right. Jagjivan Das's growing importance excited the jealousy of the villagers who began to devise means for persecuting him. Jagjivan therefore left Sardaha and removed to Kotwa. Shortly after Sardaha was carried off by the river.

In Kotwa there is still a *samádh* of the saint, where a fair is held annually.

Jagjivan was a family man. A strange story is told of his daughter's marriage. The marriage party refused to dine in his house unless meat diet was offered. The saint ordered brinjals to be cooked which the party ate with as much relish as if it was meat. The followers of the sect abstain from brinjals. Bulla Sahib was a native of Ghazipur district and his other disciple Gulal was the great-grand Guru of Paltúdas of Ayodhya.

---

# जगजीवनदास की बानी ।

---

## विनती और प्रार्थना

शब्द १

मर्हि ते करि न बन्दगी जाइ ।
सुद्धि तुमहीं बुद्धि तुमहीं तुमहिं देत लखाइ ॥
केतनि हौं गनती में केती, कहि न सकौं बनाइ ।
चहे चरन लगाइ राखौ, चाहिये बिसराइ ॥
देवता मुनि जती सुर सब, रहे तारी लाइ ।
पढ़ैं चारिउ बेद ब्रह्मा गाइ गाइ सुनाइ ॥
भस्म अंग लगाइ संकर, रहे जोति मिलाइ ।
कौन जानै गति तुम्हारी, रहे जहँ तहँ छाइ ॥
जानिये जन आपना मोंहि, कबहुँ ना बिसराइ ।
जगजीवन पर करहु दाया तबहिं भक्त कहाइ ॥

शब्द २

अब मैं कवन गनती आउँ ।
दियो जबहिं लखाइ महिं कहँ, तबहि सुमिरौं नाउँ ॥
समुझि ऐसे परत महि कहँ, बसे सरबस ठाउँ ।
अहो न्यारे कहूँ नांहीं, रूपकी बलि जांउँ ॥
नाम का बल दियो जेहि कहँ, राखि निर्भय गाउँ ।
काल को डर नहीं उहवां, भला पायो दाउँ ॥
चरन सीसहि राखि निरखी, चाखि दरस, अघाउँ ।
जगजीवन गुर करहु दाया, दास तुम्हरा आउँ ॥

शब्द ३

अब मोंहि जानु आपन दास ॥
सीस चरन में रहै लागो, और करौं न आस ।
दियो मोंहि उपदेस तुमहीं आइ तुम्हरे पास ॥
लियो ढिग बैठाइ कै जग, जानि सबै निरास ।
भला है अस्थान अम्मर, जोति है परगास ॥
करौं बिनती बहुत बिधि ते दीजिये बिस्वास ।
गति तुम्हारी कौन जानै जगजीवन है दास ॥

शब्द ४

अब मैं करौं कौन बयान ।
चहौ पल में करहु सोई होय सो परमान ॥
सहस जिभ्या सेस बरनत, कहत बेद पुरान ।
मोंहि जैसी करहुँ दाया करहुँ तैसि बखान ॥
सँतन काँह सिखाइ लीन्ह्यो कहत सोई ज्ञान ।
लागि पागि के रहै अंतर मस्त रहत निर्बान ॥
रहे मिलि तुम नहीं न्यारे, कबहुँ नहिं बिलगान ।
जगजीवन धरि सीस चरनन नहीं भावै आन ॥

शब्द ५

अब मैं कहौं का कछु ज्ञान ।
बुद्धिहीनं सुद्धिहीनं हौं अजान हैवान ॥
ब्रह्म सेस महेस सुमिरत, गहैं अन्तर ध्यान ।
संत तंतै रहत लागे कहत ग्रंथ पुरान ॥
जोति एकै अहै निर्मल करै सबै बयान ।
जहां जैसे भाव आहै भयो तस परमान ॥
करौ दाया जानि आपन नहीं जानहुँ आन ।
जगजीवन दास सत्य समरथ चरन रहु लपटान ॥

शब्द ६

साईं मैं नहीं कछु जाना ।

बाल बुद्धि कछु नाहिं जान्यो रह्यो सदा हैवाना ।
करि कुसंग कुमारग डोल्यो निसि बासर अभिमाना ॥
नहिं मति मोरि कहौं मैं कहँ लगि तुम सब कृपा निधाना ॥
मोहि सिखाइ पढ़ाइ दृढ़ाबहु तबहिँ धरौं मैं ध्याना ॥
मैं बपुरा केतनि किन मांही करि नहिँ सकौं बखाना ।
जगजीवन पर दाया करिये गुरु निरखै निरबाना ॥

शब्द ७

प्रभु बिन किरपा भक्ति न होय ।
कर्म अघ तेहि मेटि डारयौं, मंत्र सिखयो सोय ॥
तिरथ बरतं करि तपस्या डारि यह्यु तनु खोय ।
नांहिँ लाहत नामरस बहु नांहि दृढ़ता होय ॥
कोटि तीर्थं अस्नान करिके सैन रहे समोय ।
ऐस करि कै बिचार नांही रहे मनमन रोय ॥
पढ़ि पुरान गरंथ गोता बकत कीरति सोय ।
नहीँ अजपाडोरि लागै भक्ति कैसे होय ॥
हो दयाल निहाल कर मोहि दूजा नाहिन कोय ।
जगजीवन को चरन गुरु के नहीं न्यारा होय ॥

शब्द ८

प्रभु जी बुद्धि मोहि केतानि ।
दया जब तुम कीन मो पर कह्यो ज्ञान बखानि ॥
भ्रमत रह्यो अपंथ मारग परयो जाही जानि ।
कहाँ लगि मैं कहौं औगुन महा अघ की खानि ॥
मेटि सकल गुनाह औगुन सरन लीन्हो आनि ।
जानि हित करि आपना मोहि और नाहीं मानि ॥
कहतहौं करि जोरि सुनिये मोरि अन्तर जानि ।
जगजीवनदास तुम्हार आहै तुमहिं लियो पहिचानि ॥

# चेतावनी

शब्द १

अरे मन देहु तजि मतवारि ।
जे जे आये जगत महँ एहि, गये ते ते हारि ॥
नहीं सुमिरयौ नाम काँ, सब गयो काम बिगारि ।
आपु कां जिन बड़ा जान्यौ, काल खायो मारि ॥
जानि आपुहिं छोट जग रहि रहौ डोरि सँभारि ।
बैठिकै चौगान निरखहु, रूप छबि अनुहारि ॥
रहौ थिर सतसंगबासी, देहु सकल बिसारि ।
जगजीवन सतगुरु कृपा करि, लेहैं सबै सँवारि ॥

शब्द २

अरे मन समुझ करु पहिचान ।
को तैं अहसि कहां ते आयसि, काहे भर्म भुलान ?
सुधि सँभार बिचार करिकै, बूझु पाछिल ज्ञान ।
नाचु एहि दुइ चारि दिन का, अचल नहिं अस्थान ॥
लोक गढ़ एहु कोट काया, कठिन मायाबान ।
लाग सब के बचे कोउ नहिँ, हरयौ सब का ध्यान ॥
खबरदार बेखबर हो नहिं, ओट नाम निर्बान ।
जगजीवन सतगुरु राखि लेहैं, चरन रहु लिपटान ॥

शब्द ३

अरे नर का एहि तकि बौराना ।
सुख परि कौल कीन तेहिं त्यागी,
मन माना मन जाना ॥
चला जात कोउ अचल नहीँ है,
अबहुँ समझ हैवाना ।
धोखा है तकि भूल फूल नहिं,
होइहि सबै बिराना ॥

दिन दुइ चारि की संगत सब की,
है है अंत चलाना ।
एत दिन रहि ईतर भ्रम भीतर,
बिना भजन पछिताना ॥
लेहु बचाय नचाय नाम गहि,
कहौं नियाये ज्ञाना ।
जगजीवन सब वृथा जानिकै,
धरहु चरन कर ध्याना ॥

शब्द ४

मनुवाँ ऐसो प्रीति लगाव ।
ससिरूप जैसे चकोर निरखत, ऐसे चित्त मिलाव ॥
सूम के हित दाम ज्यों नित नेम कौड़ी भाव ।
अस लागि रहु रस पागि दुनियाँ, धंध सब बिसराव ॥
जुवा कामी रतै कामिनि, रैन दिन भरमाव ।
अस रहै लागी नहीं भूलै, दूरि दुबिधा भाव ॥
बहुत सुत हित बाँझिनी के, बसत हिरदय ठावँ ।
जगजीवन गुरुचरन गहि रहु, भक्ति को असनावँ ॥

शब्द ५

मन तैं काहे का करत गुमान ।
रहहु अधीन नाम वह सुमिरहु, तोहिं सिखावौं ज्ञान ॥
आये जे जे फूलि भूलि गे फिरि पाछे पछतान ।
फिरि तौ कोई काम न आवा, ह्वै गा जबै चलान ॥
जो आवा सो खाकहिं मिलिगा, उड़ि उड़ि खेह उड़ान ।
बिरथा गयो आय जग जनमे, जो पै नाहीं जान ॥
सुधि सँभारि सँवारि लेहु करि, अधरम करहु अड़ान ।
जगजीवन गुरुचरन गहि रहु, निरगुन तकु निरबान ॥

शब्द ६

मैं तैं जग त्यागि मन चलिये सिर नाई ।

नाम जानि दीन हीन करिय दीनताई ॥
अहंकार गर्ब ते सब गये है बिलाई ।
रावन के सीस काटि राम की दोहाई ॥
जिन जिन गुमान कीन मारि गर्द ही मिलाई ।
साधि साधि बांधि प्रीति ताहि पर सहाई ॥
परसहु गुरु सीस डारि दुनिया बिसराई ।
जगजीवन आस एक टेक रहि लगाई ॥

शब्द ७

अरे मन देहु सबै बिसराय ।
दीन ह्वै लवलीन करिकै नाम रहु लौ लाय ॥
नाम अमृत जपहु रसना गुप्त अंतर पाय ।
मैल छूटि कै होय निर्मल सुद्धि पाछिल आय ॥
निर्गुनं निहारि निरखहु अनत नाहीं जाय ।
सीस दुइ कर परसु चरनन छूटि नाहीं जाय ॥
सदा रहहु सचेत हेत लगाइ नहिं बिसराय ।
जगजीवन परकासमूरति सुरति सुरति मिलाय ॥

शब्द ८

हमारा देखि करै नहिँ कोई ।
जो कोई देखि हमारा करिहै, अंत फजीहति होई ॥
जस हम चले चलै नहिं कोई, करी सो करै न सोई ।
मानै कहा कहे जो चलिहै, सिद्धि काज सब होई ॥
हम तो देह धरे जग नाचब, भेद न पाई कोई ।
हम आहन सतसंगीबासी, सूरति रही समोई ॥
कहा पुकारि बिचारि लेहु सुनि, बृथा शब्द नहिँ होई ।
जगजीवनदास सहज मन सुमिरत, बिरलै यहि जग कोई ॥

शब्द ९

साधो समझौ मनही माहीं ।
अजब तमासे हैं दुनियां के, कछु कहिबे को नाहीं ॥

अस्तुति करहिं भाव करि बहु बिधि, फिर फिर निंदै कराहीं ।
मैं नहिं जानौ सांच कहतु हौं, परिहैं नर्कहि माहीं ॥
मैं केतानि कौनि गिनती महँ, कहा जाति कछु नाहीं ।
साहब समरथ दाया करिहैं, नाम बसत जेहि माहीं ॥
करै न निंदा मैं तैं त्यागै, दीन रहै मन माहीं ।
जगजीवन तेहि पर किरिपा भै, बैठे अम्मरछाहीं ॥

शब्द १०

साधौ, कहा जो मानै कोई ।
जो कोइ कहा हमार मानिहै, भला ताहि कै होई ॥
तजै गरूर पूर कहि बानी, मनहि दीनता होई ।
तेहि कां काजसिद्धि कै जानौ, सुखानंद तेहि होई ॥
अन्तर भजु केहुँ दुक्ख देइ नहिँ, मैं तैं डारै खोई ।
तेहि काँ राम सदा सुखदायक, सुद्धि ताहि कै लेई ॥
परगट कहत अहौं गुहराये, जगते न्यारे वोई ।
जगजीवन मूरति वह निरखा, सूरति रही समोई ॥

शब्द ११

दुनिया दुबिधा सबै परी ।
जाहि केर बनाव है सब भजत नाहिँ घरी ॥
पाइ दौलत धाम सुख परि मोर मोर करी ।
मारि कै यमदूत खूंदा सबै सुधि बिसरी ॥
मातु पितु सुत साथ ना कोइ चले लै पकरी ।
महादुर्गति दूत कीन्ह्यौ सबै सुद्धि हरी ॥
समुझि बूझि सँभार सूरति नाम चित्त धरी ।
जगजीवन ते पार उतरे नामबल उबरी ॥

शब्द १२

मन तुम काहे रसनि बिसराई ।
सबतो रसनि रही रसनी महँ, अब काहे गफिलाई ॥
पांच प्रचंड संग हैं तेरे, संग पचीस लेवाई ।

इनते ऐंचि खैंचि नहिं आवै, जहां तहां उठि धाई ॥
जुक्ति बांधि करि लेहु एक करि, मैं तैं देहु छुड़ाई ।
चलि अस्थान जहां गुरु बैठे, रहहु बंदगी लाई ॥
देखत रहहु दृष्टि नहि टारहु, निर्मल जोति निरथाई ।
जगजीवन सतगुरु के चरन गहि, रहिये थिर ठहराई ॥

शब्द १३

रहु सत साईं राखु निहार ॥
दिल खाक करु सब खाक है,
चढ़ु पवन दसहूं द्वार ।
तहँ सोधि रहु छबि निरखि नैनन,
ससि भानुछबि तेहिं वार ॥
बैठि तहँ भ्रम त्यागि करिकै,
मूरति अलख अधार ।
जगजीवन यहि जुक्ति रहे तेहिं
नाहिं बाँकहि बार ॥

शब्द १४

मन महँ नाहिं बूझत कोय ।
नहीं बसि कछु अहै आपन, करै करता होय ॥
कहत मैं तै सूझि नाहीं, भर्म भूला सोय ।
पड़े धारा मोह की बसि, डारि सर्बस खोय ॥
करै निंदा साध की, परि पाप बूड़े सोय ।
अंत फहिजत होहिंगे, पछिताय रहिहैं रोय ॥
कहौं समुझि बिचारिकै, गहि नाम दृढ़ धरु टोय ।
जगजीवन है रहहु निर्भय, चरन चित्त समोय ॥

शब्द १५

मन तैं नाहिं इत उत धाव ।
रटतु रहु दुइ अच्छर अंतर, अपथ गैल न जाव ॥
उहाँ ते निर्बिन्दु आयों, पिंडबासा गावँ ।

चेति सुद्धि सँभार ले तैं, चूकु नाही दांव ॥
समुझि फिरि पछिताइ है, परि जोनि बहु डरुपाव ।
सत्तसरसौं बांटि उपटन, अंग अपने लाव ॥
छूटि मैलं होय निर्मल, नूर नीर अन्हाव ।
जगजीवन निर्बान होवै, मिटै सब दुचिताव ॥

---

## कर्म भर्म निषेध और उपदेश सतगुरु व शब्द भक्ति के।

शब्द १

साईं मोहिं सब कहत अनारी ।
हम कहँ कहत अजान अहैं एइ, चतुर सबै संसारी ॥
अहै अभेद भेद नहिं जानत, सिखि पढ़ि कहत पुकारी ।
देखि करत सो आवत नाहीं, डारिन भजन बिगारी ॥
कहा कहौं मन समुझि रहत हौं, देख्यौं दृष्टि पसारी ।
समुझाये कोइ मानत नाहीं, कपट बहुत अधिकारी ॥
बिरले कोइ जन करत बंदगी, मैं तैं डारत मारी ।
जगजीवन गुरुचरन सीस दै निरखत रूप निहारी ॥

शब्द २

संतन कह्यो रमज से बानी ।
तत्तसार बताय दीन्ह्यौ, काहू भेद न जानी ॥
बहुतक अंधे बंधे माया, आहहिं गर्बगुमानी ।
समुझाये जे समुझत नाहीं, होइहि तिन की हानी ॥
साधन की गति कहि नहिं आवै, केहि मुख कहौं बखानी ।
जगजीवन चरनन ते लागे, निरखि जोतिनिर्बानी ॥

शब्द ३

भे जे नाम भजि मस्तान ।
सदा लागी रहत तारी नाहिँ सूझत आन ॥

दीनता गहि सीस वारे तजे गर्ब गुमान ।
अबल कोऊ कहैं नहिं तेहि महा है बलवान ॥
काल तिन ते करत बिनती रहत सदा हैरान ।
कहत शब्द पुकारि कै सुनि मानि ले परमान ॥
रहत नीचे तकत ठाढ़े जहँ सतगुर निर्बान ।
जगजीवन गहि चरन मन तें, भये ताहि समान ॥

# 17. PALTUDAS.

Paltudas's *akhárá* is situated at a distance of four furlongs from my house in Ayodhya yet very little could be ascertained about his life. According to a verse composed by his brother Paltuprasad, he was a *Kándu* of Nanga-Jalalpur now called Nagpur Jalalpur on the borders of Fyzabad district, adjoining Azamgarh. He was a disciple of Govind who in turn was a disciple of Bhikha Sahib. He flourished in the reign of Nawab Shujaudoulah who had his capital in Fyzabad and in whose reign Fyzabad was at the height of its glory and rivalled Delhi. He lived in Ayodhya and here he died and was buried.

It is said that the bairagis of Ayodhya, irritated by his teachings burnt him alive but he appeared in Jagannath and, shortly after, disappeared.

The accompanying extracts are taken from *Paltu Sahib ki báni* published by the Belvedere Steam Printing Works Allahabad with the kind permission of the proprietor.

With Paltudas ends my collection of saints of special *panths* like Kabir. The next two were great scholars and votaries of Lord Rama but had no *panth* of their own.

# पलटूदास की बानी

## कुंडलिया

### गुरुदेव

( १ )

परस्वारथ के कारने संत लिया औतार ॥
संत लिया औतार जगत को राह चलावैं ।
भक्ति करैं उपदेश ज्ञान दे नाम सुनावैं ॥
प्रीत बढ़ावैं जक्त में धरनी पर डोलैं ।
कितनौ कहै कठोर बचन, वे अम्रित बोलैं ॥
उनको क्या है चाह, सहत हैं दुःख घनेरा ।
जिवतारन के हेत मुलुक फिरते बहुतेरा ॥
पलटू सतगुरु पायके दास भया निरवार ।
परस्वारथ के कारने संत लिया औतार ॥

( २ )

धुन आनै जो गगन की सो मेरा गुरुदेउ ॥
सो मेरा गुरुदेव सेव मैं करिहौं वाकी ।
सब्द में है गलतान अवस्था ऐसी जाकी ॥
निस दिन दसा अरूढ़ लगै ना भूख पियासा ।
ज्ञानभूमि के बीच चलत है उलटी स्वासा ॥
तुरिया सेती अतीत सोधि फिर सहज समाधी ।
भजन तेल की धार साधना निर्मल साधी ॥
पलटू तन मन वारिये मिलै जो ऐसा कोउ ।
धुन आनै जो गगन की सो मेरा गुरुदेउ ॥

( ३ )

नाव मिली केवट नहीं कैसे उतरै पार ॥
कैसे उतरै पार पथिक बिस्वास न आवै ।
लगै नहीं बैराग यार कैसे कै पावै ॥
मन में धरै न ज्ञान नहीं सतसंगति रहनी ।
बात करै नहिं कान प्रीत बिन जैसे कहनी ॥
छूटि डगमगी नाहिं संत को बचन न मानै ।
मुरुख तजै बिबेक चतुरई अपनी आनै ॥
पलटू सतगुरु शब्द का तनिक न किया बिचार ।
नाव मिली केवट नहीं कैसे उतरै पार ॥

( ४ )

जग खीझै तो का भया रीझै सतगुरु संत ॥
रीझै सतगुरु संत आस कुछ जग की नांहीं ।
एक द्वार को छोड़ और ना मांगन जाहीं ॥
जिउ मेरो बरु जाय जन्म बरु जाय नसाई ।
करौं न दूसर आस संत की करौं दुहाई ॥
तीन लोक रिसियाय सकल सुर नर औ नारी ।
मोर न बांकै बार पठंगा पाया भारी ॥
पलटू सब रोवै पड़ा मोर भया सलतंत ।
जग खीझै तो का भया रीझै सतगुरु संत ॥

( ५ )

हाथ जोरि आगे मिलैं लै लै भेंट अमीर ॥
लै लै भेंट अमीर, नाम का तेज बिराजा ।
सब कोउ रगरै नाक आइकै परजा राजा ॥
सकलदार मैं नहीं नीच फिर जात हमारी ।
गोड़ धोय षटकरम बरन पीवै लै चारी ॥
बिन लसकर बिन फौज मुलुक में फिरी दुहाई ।
जन महिमा सतनाम आपु में सरस बड़ाई ॥

सत्तनाम के लिहे से पलटू भया गँभीर।
हाथ जोरि आगे मिलैं लै लै भेंट अमीर॥

( ६ )

बड़ा होय तेहि पूजिये संतन किया बिचार॥
संतन किया बिचार ज्ञान का दीपक लीन्हा।
देवता तेंतिस कोटि नजर में सब को चीन्हा॥
सबका खंडन किया खोजि के तीनि निकारा।
तीनों में दुइ सही मुक्ति का एकै द्वारा॥
हरि को लिया निकारि बहुर तिन मंत्र बिचारा।
हरि हैं गुन के बीच संत है गुन से न्यारा॥
पलटू प्रथमै संत जन दूजे हैं करतार।
बड़ा होय तेहि पूजिये संतन किया बिचार॥

( ७ )

सीतल चन्दन चन्द्रमा तैसे सीतल संत॥
तैसे सीतल संत जगत की ताप बुझावैं।
जो कोई आवै जरत मधुरमुख बचन सुनावैं॥
धीरज सील सुभाव छिमा ना जात बखानी।
कोमल अति मृदु बैन बज्र को करते पानी॥
रहन चलन मुसुकान ज्ञान को सुगँध लगावैं।
तीनि ताप मिट जायँ संत के दर्सन पावैं॥
पलटू ज्वाला उदर की रहै न, मिटै तुरंत।
सीतल चन्दन चन्द्रमा तैसे सीतल संत॥

( ८ )

संत बराबर कोमल दूसर को चित नांहिं॥
दूसर को चित नांहि करैं सबही पर दाया।
हित अनहित सब एक अशुभ शुभ हाथ बनाया॥
कोमल कुसुमी चाह नहीं सुपने में दूषन।
देखैं परहित लागि प्रेमरस चूसैं ऊख न॥

मिलनसार मुसकान बचन मृदु बोली मीठी ।
पुलकित सीतल गात सुभग रतनारी दीठी ॥
पलटू कौनौ कुछु कहै तनिकौ ना अकुताहिं ।
संत बराबर कोमल दूसर को चित नांहिं ॥

( ९ )

संतन के सिर ताज है सोइ संत होइ जाय ॥
सोइ संत होइ जाय रहै जो ऐसी रहनी ।
मुख से बोलै सांच करै कछु उज्जल करनी ॥
एक भरोसा करैं, नहीं काहू से मांगैं ।
मन में करै सँतोष तनिक ना कबहूं लागैं ॥
भली बुरी कोउ कहै ताहि सुन नहिं मन मांखै ।
आठ पहर दिनरात नाम की चरचा राखै ॥
पलटू रहै गरीब ह्वै भूखे को दै खाय ।
संतन के सिर ताज है सोइ संत ह्वै जाय ॥

( १० )

तीन लोक से है जुदा उन संतन की चाल ॥
उन संतन की चाल करम से रहते न्यारे ।
लोभ मोह हंकार ताहि की गरदन मारे ॥
काम क्रोध कछु नांहिं लगै ना भूँख पियासा ।
जियतै मिर्तक रहै करैं ना जग की आसा ॥
ऋद्धि सिद्धि को देखि देत हैं खाक चलाई ।
माया से निर्वित्त भजन की करैं बड़ाई ॥
सभै चबैना काल का पलटू उन्है न काल ।
तीन लोक से है जुदा उन संतन की चाल ॥

( ११ )

कबहीं फांका फकर है कबहीं लाख करोर ॥
कबहीं लाख करोर गमी सादी कछु नांहीं ।
ज्यों खाली त्यों भरा सबुर है मन के मांहीं ॥

कबहीं फूलन सेज हाथी की है असवारी ।
कबहीं सोवै भुइँ पियादे मँजिल गुजारी ॥
कबहीं मलमल जरी ओढ़ते साल दुसाला ।
कबहीं तापै आग ओढ़ि रहते मृगछाला ॥
पलटू वह यह एक है परालब्ध नहिं जोर ।
कबहीं फांका फकर है कबहीं लाख करोर ॥

( १२ )

साध महातम है बड़ा जैसो हरिजस होय ॥
जैसो हरि जस होय ताहि को गरहन कीजै ।
तन मन धन सब वारि चरन पर तेकरे दीजै ॥
नाम से उत्पत्ति राम संत अनाम समाने ।
सब से बड़ा अनाम नाम की महिमा जाने ॥
सत बोलते ब्रह्म चरन कै पियै पखारन ।
बड़ा महापरसाद सीथ संतन कर छांडन ॥
पलटू संत न होवते नाम न जानत कोय ।
साध महातम है बड़ा जैसो हरिजस होय ॥

## पाखण्डी

( १ )

पिसना पीसै रांड़री पिउ पिउ करै पुकार ॥
पिउ पिउ करै पुकार जगत को प्रेम दिखावै ।
कहवै कथा पुरान पिया को तनिक न भावै ॥
खिन रोवै खिन हँसै ज्ञान की बात बतावै ।
आप न रीझै भाँड़ और को बैठि रिझावै ॥
सुनै न वाकी बात तनिक जो अंतर जानी ।
चाहै भेंटा पीव चलै ना सुपथ रहानी ॥
पलटू ऊपर से कहै भीतर भरा बिकार ।
पिसना पीसै रांड़री पिउ पिउ करै पुकार ॥

( २ )

परदुख कारन दुख सहैं सन असंत हैं एक ॥
सन असंत हैं एक काटि के जल में सारैं।
कूंचैं खैंचैं खाल उपर से मुँगरा मारैं ॥
तेकर बटि के भांजि भांजि के बरतैं रसरा।
नर की बांधै मुसुक बांधते गउ औ बछुरा ॥
अमर जाल फिर होय बझावै जलचर जाई।
खग मृग जीवाजंतु तेही में बहुत बझाई ॥
जिव दै जिव संतावते पलटू उनकी टेक।
परदुख कारन दुख सहैं सन असन्त हैं एक ॥

( ३ )

विस्वा किये सिंगार है बैठी बीच बजार ॥
बैठी बीच बजार नजारा सब से मारै।
बातैं मीठी करै सभन की गांठि निहारै ॥
चोवा चन्दन लाइ पहिरि के मलमल ख़ासा।
पंचभतारी भई करै औरन की आसा ॥
लेइ खसम को नाम खसम से परिचै नांहीं।
बेंचि बड़न को नाम सभन को ठगि ठगि खांहीं ॥
पलटू तेकर बात है जेकरे एक भतार।
विस्वा किये सिँगार है बैठी बीच बजार ॥

( ४ )

हवा हिरिस पलटू लगी नाहक भये फकीर ॥
नाहक भये फकीर पीर की सेवा नांहीं।
अपने मुँह से बड़े कहावैं सब से जांहीं ॥
धमधूसर ह्वै रहे बात में सब से लड़ते।
लाम काफ वो कहैं इमान को नांहीं डरते ॥
हमहीं हैं दुरबेस और ना दूसर कोई।
सब को देहिं मुराद यक़ीन से ओकरे होई ॥

मन मुरीद होवै नहीं आप कहावै पीर।
हवा हिरिस पलटू लगी नाहक भये फकीर॥

( ५ )

जौ लौं फाटै फिकिर ना गई फकीरी खोय॥
गई फकीरी खोय लगी है मान बड़ाई।
मोर तोर में परा नांहि छूटी दुचिताई॥
दुख सुख संपति विपति सोच दोऊ की लागी।
जीवन की है चाह मरन की डेर नहिं त्यागी॥
कौड़ी जिव के संग रैन दिन करै कलपना।
दुष्ट कहैं दुख देइ मित्र को जानै अपना॥
पलटू चिंता लगी है जनम गँवाये रोय।
जौ लगि फाटै फिकिर ना गई फकीरी खोय॥

## प्रेम

( १ )

आशिक का घर दूर है पहुँचै बिरला कोय॥
पहुंचै बिरला कोय होय जो बिरला जोगी।
बिन्द करै जो छार नाद के घर में भोगी॥
जीते जी मरि जाय मुए पर फिर उठि जागै।
ऐसा जो कोइ होइ सोई इन बातन लागै॥
पुरजे पुरजे उड़ै अन्न बिनु बस्तर पानी।
ऐसे पर ठहराय सोई महबूब बखानी॥
पलटू आप लुटावही काला मुँह जब होय।
आशिक का घर दूर है पहुंचै बिरला कोय॥

( २ )

जहाँ तनिक जल बीछुड़े छोड़ि देत है प्रान॥
छोड़ि देत है प्रान जहाँ जल से बिलगावै।
देइ दूध में डारि रहै ना प्रान गँवावै॥
जाको वही अहार ताहि को का लै दीजै।

रहै न कोटि उपाय और सुख नाना कीजै ॥
यह लीजै दृष्टान्त सकै सो लेइ बिचारी ।
ऐसा करै सनेह ताहि की मैं बलिहारी ॥
पलटू ऐसी प्रीति करु जल अरु मीन समान ।
जहां तनिक जल बीछुड़ै छोड़ि देत है प्रान ॥

## ज्ञान

( १ )

समुझाये से क्या भया जब ज्ञान आप से होय ॥
ज्ञान आप से होय हंस को कौन सिखावै ।
छीर करत है पान नीर को वह अलगावै ॥
अललपच्छ इक रहै गगन में अंडा देवै ।
बच्चा सुरति संभारि उलटि के फिर घर लेवै ॥
केहरि के सिसु कहैं कौन उपदेश बतावै ।
कुंजर देहि गिराय बात में बिँलब न लावै ॥
पलटू सतगुरु रहनि को परख लेइ जो कोइ ।
समुझाये से क्या भया ज्ञान आपु से होइ ॥

( २ )

समुझे को समुझावई हीरा आगे पोत ॥
हीरा आगे पोत ज्ञानी को मूढ़ बुझावै ।
जहवां आंधी चलै बेना कै बतास चलावै ॥
अटकर सेती अंध डिठियारे राह बतावै ।
जैसे पंडित चतुर संत से बाद न आवै ॥
सुधा का पीवनहार ताहि को छाछ दिखावै ।
जेकरे बाजे तूर तहां का डफ़ बजावै ॥
पलटू दीपक का करै जहँ सूरज की जोत ।
समुझे को समुझावई हीरा आगे पोत ॥

## करनी और रहनी

अपनी अपनी करनी अपने अपने साथ ॥
अपने अपने साथ करै सो आगे आवै ।
बाप कै करनी बाप पूत कै पूतै पावै ॥
जोरू कै जोरूहिं फलै खसम कै खसम को फरता ।
अपनी करनी सेती जीव सब पार उतरता ॥
नेकी बदी है संग और ना संगी कोई ।
देखो बूझि बिचारि संग ये जैहैं दोई ॥
पलटू करनी और की नहीं और के साथ ।
अपनी अपनी करनी अपने अपने साथ ॥

## दीनता

( १ )

मन मिहीन कर लीजिये जब पिउ लागै हाथ ॥
जब पिउ लागै हाथ नीच ह्वै सबसे रहना ।
पच्छा पच्छी त्यागि ऊंच बानी नहिं कहना ॥
मान बड़ाई खोय खाक में जीते मिलना ।
गारी कोउ दै जाय छिमा करि चुपके रहना ॥
सबकी करै तारीफ आपको छोटा जानै ।
पहिले हाथ उठाय सीस पर सबको आनै ॥
पलटू सोई सुहागिनी हीरा झलकै माथ ।
मन मिहीन कर लीजिये जब पिउ लागै हाथ ॥

( २ )

जोग जुगुत ना ज्ञान कछु गुरुदासन को दास ॥
गुरुदासन को दास सँतन ने कीन्ही दाया ।
सहज बात कछु कहिन छुड़ाइन हरि की माया ॥
ताकिन तनिक कटाच्छ भक्ति भूतल उर जागी ।
स्वस्ता मन में आइ जगत की भ्रमना भागी ॥

भक्ति अभय पद दीन्ह सनातन मारग बाकी ।
अबिरल ओोकर नाम लगै ना कबहीं टांकी ॥
पलटू ज्ञान न ध्यान तप महा पुरुष की आस ।
जोग जुगुत ना ज्ञान कछु गुरुदासन को दास ॥

( ३ )

दूसर पलटू इक रहा भक्ति दई तेहि जान ॥
भक्ति दई तेहि जान नाम पर पकरयो मो कहँ ।
गिरा परा धन पाय छिपायो मैलै ओो कहँ ॥
लिखा रहा कुछ आन कर्म में दीन्हा आनै ।
जानौं महीं अकेल कोऊ दूसर नाहिँ जानै ॥
पाछे भा फिर चेत देइ पर नाहीं लीन्हा ।
आखिर बड़े की चूक जोई निकसा सोइ कीन्हा ॥
पलटू मैं पापी बड़ा भूलि गया भगवान ।
दूसर पलटू इक रहा भक्ति दई तेहि जान ॥

## भेद

झंडा गड़ा है जाइके हद बेहद के पार ॥
हद बेहद के पार तूर जहँ अनहद बाजै ।
जगमग जोति जड़ाव सीस पर छत्र बिराजै ॥
मन बुधि चित रहे हार नहीं कोउ वह घर पावै ।
सुरत सब्द रहै पार बीच से सब फिर आवै ॥
बेद पुरान की गम्म सकै ना उहवां जाई ।
तीन लोक के पार तहां रोसन रोसनाई ॥
पलटू ज्ञान के परे है तकिया तहां हमार ।
झंडा गड़ा है जाइ के हद बेहद के पार ॥

## माया

( १ )

नागिन पैदा करत है आपुइ नागिन खाय ॥

आपुइ नागिन खाय नागिन से कोउ न बाँचे ।
जटाधारी सम्भु नागिन के आगे नाचे ॥
सिंगीऋषि को जाय नागिन ने बन में खाई ।
नारद आगे पड़े लहर उनहूँ को आई ॥
सुर नर मुनिगन देव सभन को नागिन लीलै ।
जोगी जती औ तपी नहीं काहू को ढीलै ॥
संत बिबेकी गरुड़ है पलटू देखि डेराय ।
नागिन पैदा करत है आपुइ नागिन खाय ॥

( २ )

कुसल कहां से पाइये नागिन के परसंग ॥
नागिनि के परसंग जीव के भच्छक सोई ।
पहरू कीजै चोर कुसल कहवां से होई ॥
रुई के घर बीच तहां पावक लै राखै ।
बालक आगे जहर राखि करिके वा चाखै ॥
कनकधार जो होय ताहि ना अंग लगावै ।
खाया चाहै खीर गांव में सेर बसावै ॥
पलटू माया से डरै करै भजन में भंग ।
कुसल कहां से पाइये नागिन के परसंग ॥

## जातिभेद

हरि को भजै सो है बड़ा जाति न पूंछै कोय ॥
जाति न पूंछै कोय हरी को भक्ति पियारी ।
जो कोइ करै सो बड़ा जाति हरि नाहिँ निहारी ॥
बधिक अजामिल रहे रहे फिर सदन कसाई ।
गनिका बिस्वा रही बिमान पै तुरत चढ़ाई ॥
नीच जाति रैदास आप में लिया मिलाई ।
लिया गिद्ध को गोद दिया बैकुंठ पठाई ॥
पलटू पारस के छुये लोहा कंचन होय ।
हरि को भजै सो है बड़ा जाति न पूंछै कोय ॥

# 18. DEVA-TIRTHA KASHTHAJIVHA SWAMI

A great Sanskrit scholar and famous saint of Benares. He is said to have been a Sáiva first but having been converted to the Vaishnava faith by the well known Ramsakheji of Ayodhya, he was required by his *guru* to argue with him. The *guru* was defeated and Deva thereupon put a wooden tongue in his mouth. A stone slab with his name engraved on it is still attached to the steps of the temple of Vishweswar and is trodden under foot by every pilgrim to that famous shrine. His songs depict a deep devotion to Sita Ram and he is therefore called Sitaramiya Kashthajivha Swami. His principal works are *Vinayámrita*, *Rámlagana*, *Rámáyana-Paricharyá*, *Vairágyaprádipa* and *Padáwali*. This last work was composed in 1897 V. E. He was *guru* of Maharaja Iswari Narain Sinha of Benares and his songs are still sung in the Benares Court.

# वैराग्यप्रदीप

## पद

ब्यापा कलियुग का शाका,
सब पुरुषारथ थाका ॥
लोग ईश्वरहि के नहिं मानैं,
श्रुति की कहौं कथा का ॥
बापहि बाप न कहै सो कैसे,
कहिहै काकहि काका ॥
काम आदि भट छेंकि रहे हैं,
धर्मपंथ को नाका ।
इनहिं मारि कै निबहि जाइ जग,
को अस जनमा बांका ॥
दिन दिन चोर अधरमी बाढ़े,
परधन को जिम्ह ताका ।
जो कोउ चढ़ै धर्म के पथ पर,
परै ताहि पर डांका ॥
जिन अपनी रसना यह रोकी,
नारीमुख नहि झांका ।
रामनाम को खरग लिये ते,
निबहे हांकी हांका ॥
मन रमि रहु रामझोपड़िया में ।
नाहिं तौ कालदूत जिउ लेहैं,
एकै एक थोपड़िया में ॥
जगके सुख से तृप्त न कोई,

जस माटी की पोटड़िया में ॥
यद्यपि अमिट अंक हैं विधि के,
जो कछु लिखे खोपड़िया में ।
का न बनैगो शुद्ध भाव से,
जस सुर बसत सोपड़िया में ॥
राजमहल में सो सुख नाहीं,
जो खर पात भोपड़िया में ।
जो रस झरी बैर में नाहीं,
जो रस मिलै कोपड़िया में ॥
इष्टदेव सियरामहिं भजु जिनि,
भूलै बात चोपड़िया में ।
अलख कथन में का सुख पैहै,
खेल गणेश थोपड़िया में ॥

कलिमें कतहूँ न देखा साँच,
सकल कपट को नाच ॥
पुरुष बने कुलटा नारी से,
कपटिन में बड़ पांच ।
सब जानत येई नहिं जानत,
परे भरम की खांच ॥
बात बात में छल चतुराई,
करत सोउ अधकांच ।
लोक लाज डर दूनों तजि कै,
रचत चमारी ढांच ॥
इनकी गति लखि त्रियाचरित सब
गुरु ते मानहुँ बांच ।
इनकी संगति से सहिले इहि,
सब भूंठन की आंच ॥
इनको रंग रहो नित येते,

कबहुं न मारी टाँच ।
देव खेलारी को छलही में,
रंग रंगीलो मांच ॥
जरौ कलियुग की चतुराई ॥
झूठन की पाटी लिखि पढ़ि कै,
भाइ गई मन धतुराई ॥
बालक वृद्ध तरुण सबही को,
अतुराई औ बतुराई ।
रामरंग में कबहुँ न आवत,
देवनहूं से शतुराई ॥
सबी कोई मतलब ही के यार ।
नाहिं तो करत बिगार ॥
भानु कमल से प्रेम सही पै,
जब लगि वह गुलजार ।
टूटे पर रवि छार करत है,
पानिउ करत बिकार ॥
जीव परम प्रिय देहहु को लखि,
गलित खलित लाचार ।
त्यागन चाहत पुनि पुनि तन को,
करम होत रखवार ॥
भावभक्ति के भूखे ईश्वर,
जन पर ढरत उदार ।
भाव बिना तो नरक पचावत,
गीता कहत पुकार ॥
पूरणकाम श्याम कारण बिनु,
अगतिन के हितकार ।
देवदृष्टि से देखि परे अब,
सांवरिया के द्वार ॥

जगत में वह विराग है दूर ॥
जामैं रामचरण रति उपजै,
छाइ रहै भरपूर ॥
छनक विराग मसानी उपजै,
अन्त घूर को घूर ।
बचन बिराग होत पढ़ि गुनिकै ,
अंदर उमड़ी धूर ॥
मन को निरमल करत करमही,
तदपि बिषय रसभूर ।
पाय नवतई प्रबल होत मन,
ज्यों सरिता को पूर ॥
जो अनुराग बिराग वही है,
ज्यों मिसिरी को चूर ।
देव दृष्टि से यह लखि लीजै,
करिय न हूराहूर ॥

नाहक ते जीवत हैं जिनकी,
नाहीं श्यामचरन में रति ॥
बिगरि रहा यह लोको जिनको,
का कहिये परमारथगति ।
भये न इतके भये न उतके,
बड़ी भई ररतन की छति ॥
छेरीगलथन पीठ ऊँट की
रचि बिरथा बिधि की मेहनति ।
धरतीभार भये जीयत लौं,
मरि सहिहैं यम की साँसति ॥
सब अंगन से हरि को भजिये,
कबहूँ न उपजी ऐसी मति ।
राजपाट बिरथा धन विद्या,
जीवन में दम दम लानति ॥

श्यामकुंज घन श्री यमुनारज,
जिनकी महिमा अति ते अति ।
जहँ बिहरत श्रीदेवकिनन्दन,
जासे बनत अपतिन की पति ॥

घर को गोड़ोंई हम छोड़ो ।
श्यामलगन के बैरी जनन से,
नातो तृण सो तोड़ो ॥
मरमिन से कछु दिन संगति करि,
दुर्मतिभांड़ो फोड़ो ।
करम लिखा दुख सो सकारि कै,
ब्रह्मअंक जनु खोड़ो ॥
नामप्रताप कालकंटक मुख,
चरणामृत से मोड़ो ।
ब्रज की रज बिनु गति न दूसरी,
लागा तन को होड़ो ॥
आये बिघन अनेकन तिनको,
नेम धरम से बोड़ो ।
देवकिसुत से चरणकमल सों,
मनको तागो जोड़ो ॥

मन की मनहीं माँह रही ॥
सियाराम को किंकर होइहौं,
जियमें धरी यही ।
किंकर भये काम कंचन के,
दिन दिन बिपति सही ॥
सेइहौं साधू सन्तचरणामृत,
ऐसी बहुत चही ।
जन्म गयो कामिनि मुख चूमत,
मुख में लार बही ॥

सियारामपद चिंतन करि हौं,
बैठि एकन्त कहीं।
जन्म सिरान विषय चिन्तन में,
कछु नहिं जात कही ॥
देव शरीर पाय कै अब तौ,
देखि हौं अवधमही।
बेचत फिरै कौन दर दर में,
कहि कै दही दही ॥
जगत में तीन मतवाले।
हालमस्त कोइ मालमस्त है,
जहरी चश्म के कोइ घाले ॥
चश्मदेवाना दर दर घूमै,
मालमस्त धन के पाले।
हालमस्त कोइ रामदेवाना,
जिसकी जीभ पड़े छाले ॥
बहुत मोंहि ठगलेसि ठगिनियाँ,
नट खट जैसे रगिनियाँ ॥
कुछ दिन रखले खेल कूद में,
कुछ दिन काम जगाय।
करमन की अँगुरी में डसलेसि,
जैसे कारी नगिनियाँ ॥
वेष भये विषया के कारन;
नेम धरम के नांहीं।
परनारी की कौन चलावै,
बँचै न धीय भगिनियाँ ॥
वेद पुरान कुरान पढ़े से;
दिन दिन बाढ़ै मान।
इनमें छपि कै रहलि बाद मिसि,

उहई परम दगिनियाँ ॥
केहू देवता को का मानौ,
को ऐसो समरत्थ ।
रामनाम अघ काटै जैसे,
गंगा जूड़ि अगिनियाँ ॥
रामरंग परसंग रचेक जो लागन पावै,
तौ छुवतै बीछी को रस ज्यों,
रोम राम चढ़ि धावै ॥
हियसमुद्र तब उमगै भाई,
आँखिन में रस आवै ।
रामझलक में मगन होइकै,
राम राम रट लावै ॥
मल के अमल कहत सब कोई;
को अब इनहिं मनावै ।
रामरंग में मल नहिं तेहि ते,
सोई अमल कहावै ॥
ई रस पोथिन से नहिं निसरै;
केउ न भाठि चुआवै ।
देव सुधारस टप टप टपकै;
पूरा पकरि चिखावै ॥
असिल राम को रंग,
बाकी सब रंगुये ।
अलख वही लखि जात वही है,
जासे रंग तरंग ॥
श्वेतश्याम से माया रंगी,
तीन रंग गुण संग ।
पंचभूत माया के रंगे,
जिनसे देह प्रसंग ॥

तीनि लोक करमन से रंगे,
देखि परत छिन भंग।
रामरंग लागा नहिं छूटै,
दिन दिन बढ़त उमंग॥
देव अनुग्रह सत संगति ही,
या के साधन अंग।
याही में तब दंग रहैगो,
काहू से नहिं जंग॥
कहां तक ठहरै काचो रंग।
जैसे मुलम्मा सिखई बातें,
खुलत पाय परसंग॥
राग रंग सांचो जब लागै,
भेदि जाय सब अंग।
अमिट रंग को देखि देखि,
कै रहत देवाना दंग॥
साधो येही गति की राह,
श्याम को भजन करो।
चाहो तीरथ दान करो तुम,
चाहो ज्ञान औ योग।
ऊँचे चढ़ि कै अंत गिरोगे,
मिटै नहीं यह रोग।
चाहो यतन करो॥
चाहो अमर की घरिया पीयो,
चाहो लगावो तारी।
चाहो योगसमाधि करो तुम,
तेग काल की कारी॥
या सब को सजन करो॥
श्याम होहि सब रंग अन्त में,

श्याम न दूसर होइ ।
कालहुको यह महाकाल है,
जानि लेहु सब कोइ ।
संशय तजन करो ॥
मोर पंख येही दरसावत,
सर्प काल को काल ।
श्यामब्रह्म अस श्रुति बोलत सो,
देवकिसुत गोपाल ।
याको तुम भजन करो ॥
रहेउँ मैं हारि करि यतन ।
पल भर मन न थिराइ,
न्याय कहौं किस मत से चंचल,
योग पवन से मानै ।
गाढ़ नींद में थिर मन काहे,
का निरुवारा मतन ॥
तब थिराइ जब प्रेरक बरजै,
यह मत काहू छाना ।
तौ प्रेरक हू थिर मन नाहीं ।
जैसे भुव को अतन,
मन कै अंकुश ज्ञान कहत केउ,
ई अड़गुढ़ मोहिं लागै,
थिरता ज्ञान परस पर कारन,
बैठिहि कवनी घतन ।
चंचल तै मैं श्याम अचलता,
देखहि देव नजरिहा ।
मैं मलीन जनमै को आंधर,
परखि सकौं का रतन ।
साधु महातम अपरम्पार ।

चारि तरह के जीव जगत में,
सबको करत उधार ॥
महामूढ़ जीवन को सिखवत,
विग्रहपूजनसार ।
देहातम मति ताते बिनसत,
होत बड़ो अधिकार ॥
कछु चेतन से यन्त्र पुजावत,
कहि सब बिधि बिस्तार ।
ताते अंतरमुखता उपजत,
बढ़त सकल व्यवहार ॥
अधिकारिन को सिखवत आतम,
पूजन के उपचार ।
जाते इष्टदेव अस दरसत,
घट घट करत बिहार ॥
क्या खासी छबि छाई
संतन के तनमें ।
मुकुट धरम सिर पेच नम्रता,
जगमग गुन समुदाई ॥
ज्ञान विराग विमल दोउ कुण्डल,
कानन में लहराई ।
ध्यानरतन माला उर लहरत,
सुकरम कङ्कन भाई ॥
रोम रोम परहित सो चंदन,
महँ महँ महँ महँकाई ।
करमसूत्र दृढ़ता भजनहिं ते,
तनुछबि संतमिताई ।
पंचतत्वचिन्तन सो मुँदरी,
कंठी मधुर कहाई ॥

जीव देवतरु सुभग लता में,
नामसुमन झरि लाई।
रामलगन बिन धिग जगजीवन,
धिग झूठी चतुराई॥
अवध के संतन की बलिहार।
त्रिभुवन के शृंगार॥
निगमागम पुराण स्मृतिसम्मत,
करि चारिउ उपचार।
प्रतिदिन रामचन्द्रपद अरचत,
परम भक्तिअनुसार॥
भाव तिलक माला को समुझत,
परिहरि हृदयबिकार।
नाना मत कहँ एक जानि कै,
जीति रहे संसार॥
अरचत चरचत परचत खरचत,
परमरम्य ब्यवहार।
यहि बिधि उत्तम काल बितावत,
चिंतत राम उदार॥
जिनके हृदय बदनकमलन में,
रामभँवर गुंजार।
देव धरम एकै दृढ़ राजत,
केवल परउपकार॥
अब आया आगम खोटा,
बीसो बिस्वा टोटा॥
योगी यती सिद्ध तपसिन के,
ढीले भये लँगोटा।
दाया धरम कछु मनमें नाहीं,
फिरै बढ़ाये झोंटा॥

वेश्या पहिरैं खासा मलमल,
लगे किनारी गोटा।
कुलवन्ती दुखरा से पावैं,
फटा पुराना मोटा॥
दूध मलाई बांका चाभैं,
जगै भंग का घोटा।
रूखा चून साधुजन पावैं,
कबहूं जलै भर लोटा॥
बेमरयाद चला सब कोई,
क्या रे बड़ा क्या छोटा।
भाई राम तब याद करौगे,
जब खड़कैगा सोंटा॥

अब कलयुग आवा,
छुट घट पातक छावा।

कलि को प्रथम चरण जिनि जानो,
द्वापर अध दुइ चरण बखानो।
प्रथहि को तिसरो करि मानो,
चौथो डंक बजावा।
झूठ पखंड अकर्म अदाया,
पाप चरन को चौक लखाया।
चरन धरम को एक बचाया,
सोई बीज बनावा।
ज्ञानयोग जिव लेइ पराने,
धर्म कर्म के रूप हेराने।
कलि के डर साधन थहराने,
नामै पार लगावा।
नाम प्रताप मदोतित जागा,
जाके डर कलि को तम भागा।

बाढ़त देव चरनअनुरागा,
जाको यश श्रुति गावा ॥
सातो कसकत मेरे मन में ।
पढ़ि कै जो कछु सार न काढ़ै,
अटका ग्रंथन में ॥
हाकिम होइकै चाह करै,
जो परजन के धन में ।
ब्रह्म जानि कै जौ न करै,
रति सियबरचरणन में ॥
सकल मतन को एक न जानै,
भूला अनखन में ।
शास्त्रन में देखत नहिं देखत,
सब अपने तन में ॥
जग कों देखि न ईशहि चीन्हत,
जस मुख दरपन में ।
कम नहि ज्यादे पूरा सौदा,
परखत नहिं जन में ॥
इन सातन के देव मिलत हैं,
जिन भरमौवन में ।
श्याम रावरे चरण भजनु बिनु,
किन अपनो पद पायो ॥
विधिवत करम करत यज्ञादिक,
अंत नाम गुनगायो ।
हरि सुमिरन बिन होत न पूरा,
ऐसो व्यास बतायो ॥
मरनकाल में योगी पूरो,
मुख से प्रणव कढ़ायो ।
हिय में सुमिरत श्यामनाम को,

मुदित परमगति ध्यायो ॥
ज्ञानिउँ ब्रह्म भूतसाधन ते,
सकल बिकार बहायो ।
तबहीं होत भक्तिअधिकारी,
अस गीता में गायो ॥
बेद शास्त्र को मरम छानि,
जिन अपनो सान नशायो ।
देवअनुग्रह सतसंगति से,
भजन सार ठहरायो ॥

## 19. YUGULANANYASHARANA.

Yugulananysharana was one of the four Mahátmás of Ayodhya in my childhood. He was a great scholar of both Sanskrit and Persian and a good poet. He was respected by both Hindus and Musalmans and though I was too young to understand his teachings, his personality was extremely impressive, and I have heard him explaining the the esoteric meanings of Masnavi Moulana Rum's verses. He belonged to the sect of Jánaki Sakhas or companions of Sitá and he loved God as his Lover "the soul's comrade, teacher and bridegroom" in the manner explained in the note on Krishna Cult.

"He has written good many works, of which 37 dealing with the Ram-cult and allied subjects and covering no less than 2,200 pages, have been noticed. They were written between Samvat 1904 and 1922 (1847 to 1865.) The poet was therefore born probably in the first quarter of the 19th century and is known to have died in 1876." (The Second Triennial Report on the Search for Hindi Manuscripts; By Pt. Shyam Behari Misra).

# युगुलानन्यशरण

## मधुरमंजुमाला

### इश्कस्वरूप

मजु छन्द

इश्क रहस्य अथाह नाहप्रियचाह समेत बखानो ।
जाके श्रवन मनन कीन्हे सियश्याम मिलत रसखानो ।
जाके परे अपर नाहीं कछु बेद पुरान पछानो ।
युगलानन्यशरन सब तजि निज इश्ककथा उरझानो ॥
शीशा शौक़ ज़ौक़ का कातिल दारू दरद दिमागी है ।
मेहर मुहब्बत मुरशिद महरम मधुर छकाया रागी है ।
होश जोश अफ़सोस दूर नव नूरपूर अनुरागी है ।
युगलानन्य आस की सांची हरदम दर दिल जागी है ॥
जीवत ही लक्कर हो जावै सो शक्कर को खावेगा ।
कोह मोह से टक्कर लेवै तब फक्करपद पावेगा ।
जादू जाहिर चक्कर मक्कर छोड़ि स्वरूप समावेगा ।
युगुलानन्य अनूप नामधुनि सुनि सुनाय सरसावेगा ॥
तसबी फिरे नहीं कर डोलै बदन न बोले बानी ।
शबोरोज़ महबूबयाद की माला मेहरनिशानी ।
चाखे रस भाखे सपने नहिं नाम अमल मनमानी ।
युगुलानन्य फकीरी मुश्किल कोइ बिरले पहिचानी ॥
चश्मचोट को ओट न करना लोटपोट हो जाना है ।
लाजमोट को पटक शीश से इश्ककोट खुद खाना है ।
खतरा ख़ौफ जुदा कर फौरन् नेहनिशान बजाना है ।
युगलानन्य ख़बरदारी से सोवे मन मस्ताना है ॥

सियवल्लभ से जाय हक़ीक़त कहो कोई अब मेरी ।
मनिबिन फनि जलहीन मीन त्यों दशा हमारी घेरी ।
जो आवै दिलदार यार तो उपजै मोद घनेरी ।
युगलानन्यशरन तेरे हित राह रैनदिन हेरी ॥
सीतारामरूपआशिक अलबेले अधिक अदागी हैं ।
भीताराम गहें गरिमागुन सागर मगन सुभागी हैं ।
जीता काम काल काहिलकुल काफ़िर रहित बिरागी हैं ।
युगलानन्यशरन अंतर घट जरत बिरह की आगी हैं ॥
आशिक होना सहल नहीं मरने से मुश्किल मानोगे ।
पलपल पर मरना जीना तिसको क्योंकर पहचानोगे ।
चोज चमकातही न चले तहँ हाय हमेशे ठानोगे ।
युगलानन्यशरन आशिकरस छानत छानत छानोगे ॥
अपने अपने घर के भीतर अपनी गढ़े बड़ाई है ।
नई नई बातें अबिहित करि अर्थबाद बहकाई है ।
जो कोई सन्देह करै तिस साथ जंग झमकाई है ।
युगलानन्यशरन आशिक की दशा जुदी दरशाई है ॥
सियबल्लभबर बपुष मिलन हित अद्भुत इश्क कलाई है ।
मेहनत बिना मिलै मोहनमुद बेद नेति जेहि गाई है ।
सांची बात न शक यामें कछु कथा पुरानन गाई है ।
युगलानन्यशरन आशिक पर सियबरमेहर सदाई है ॥
श्रीसियराम रंगीले रसनिधि रसिक सजाती सांचे ।
जिनके अन्तर बाहरहूं निज नेह अजूब अयांचे ॥
तिनके संग सजे भासे भल भाव चाव रस रांचे ।
युगलानन्यशरन नेही आशिक मुदमंगल मांचे ॥
मौन गौन गुन भांति शांति बिन जपी तपी सनमाने ।
बचनबिरोध बोध बरजित कुल करत रोकिबो ठाने ।
कठिन कष्ट हिय धारि गारि तन उपवासादि प्रमाने ।
युगलानन्यशरन सत मत ते रहित निरंतर माने ॥

नख सिख नवल माधुरी मनसिजमानमथन अवलोकैं।
मखमनहरन नाम अंतर उर रचत रहै अविसोकैं।
चख चख गुनपीयूष महारस तकैं न काहू लोकैं।
युगुलानन्य परख प्रीतम प्रिय नेहनाज नव नोकैं॥
राजे रैन ऐन चितवन चख चलन ललन लखि लोयन।
छाजे छैल छलाव भाव चितचाव चढ़ाय सुकोयन।
गाजे गरक गभीर धीर गुन रमन करत खुशबोयन।
युगलानन्यशरन बाजे बर बीना बिशद बिलोयन॥
सुरमे सहित सलोने सुन्दर सुखमासर श्रीसरसैं।
अनुपम अमल अमोल असल अनुराग बूंद बर बरसैं।
ज्ञानी ग़रक गुमान मान मन मति गति बरबस करमैं।
युगलानन्य नैन प्रीतम अति अदभुत लखि हिय हरसे॥
भली बुरी कोइ कोटि कहै पर अपने सुखमें उरझे हैं।
गली मिली संकेत कंजकल तहँ बसि फेर न सुरझे हैं।
कली अनूप खिली अन्दर उर तेहि सुवासि लहि मुरुझे हैं।
युगलानन्यशरन पल बिछुरत हो रहे पुरझे पुरझे हैं॥
नामध्यान अभिराम धरे उरु अंकुर सतगुरबानी से।
व्यर्थ बाद कटु खेद तजे निर्वेद भजे अभिमानी से।
शान्ति नितान्त एकान्त बसे सियकान्तसनेह समानी से।
युगुलानन्यशरन घूमे नित अलखित दशा दिवानी से॥
बाहर बिबिधि बहारभार पर अंतर जिकरे-खुदाई है।
ऊपर मलिन समान सही पै भीतर सरस सफाई है।
राजा रंक न भेद गहे कछु समता साज सजाई है।
युगलानन्यशरन सोई सत सब बिधि मम सुखदाई है॥
यारी अवधबिहारी प्यारी खारी जाल जहानी है।
सारी सौक चित्त चौपर मधि खेलै लगन लगानी है।
हार जीत दोनों प्रीतमसंजोग बियोग कहानी है।
युगलानन्यशरन संतन की ऐसी सरस निशानी है॥

मन तन बचन रचन नागरगुन नाम रूप खिन खटके।
गुनगन रमन चमन चितवन सुचि सैर रंग में अटके॥
बन बन सजन खोजि घायल जित तित प्रीतमहित भटके।
युगलानन्यशरन आखिर अब बासी सरजूतटके॥
आशिक हो के कतल न होवे जीवे जीव जहाना।
तिसके सम कमज़रफ अधम नहिं संत अनंत बखाना।
सूर सदाना फेर डराना ममता में मगनाना।
युगलानन्यशरन हर दो दिशि मसि मुख माहूँ लगाना॥
आशिक़ को हर वक़्त मुनासिब ख़बर बेख़बर होना।
सनम शौक़ सुहबत ज़ाहिर में खूब जागना सोना।
अच्छी चीज मधुर दिलबर हित आप सुखी दुख ढोना।
युगलानन्य सनेह समुझ बिन वृथा जनम का खोना॥
मुझे पसन्द पंद एही जो सिर कटाय मर जाना।
हाय हौक हरदम बिरहानल करना जमा खजाना।
रैन ऐन जागना रोवना गम का भोजन खाना।
युगलानन्य लाल मिलने हित व्याकुल बीन बजाना॥
क्यों बेनाहक समझाते हो मुझे मरम तो जानो।
हम तो रोग सोग से संयुत बिरहबियोग पछानो।
जो अच्छे करनेकी ख़ाहिश तौ दिलबर को आनो।
युगलानन्यशरन सबही विधि अबतो असल दिवानो॥
आशिक नाम धराय खाय फिर खौफ, फजीहत तिसकी है।
डुवे बिना मनसूर नूर निज नेह न यार हिरस की है।
नाहक तरक किया लज्ज़त दुनियाँ की खूब हवस की है।
युगलानन्यशरन डूबे दरियाव इश्क गति किसकी है।
बात बनाना सूर कहाना खाहिश खाम ख़जाना है।
सर दर दस्त करे अव्वल तब मारू राग बजाना है।
जिस सायत रन सनमुख होना तब फिर क्या शरमाना है।
युगलानन्यशरन लाशक अब सिर कटाय मरजाना है॥

बधिर अंध पंगू गूंगे सम करत लगत नहिं देरी ।
छन में रंक राव पल अन्तर बिरह हेत हिय हेरी ।
अटपट चाल हाल महरम किस तरह हूजिये ये री ।
युगलानन्यशरन कहिये क्या पड़ी प्रीत की बेरी ॥
चितवन चलन चमक खेलन सरजूकिनार सुधि कीनी ।
बोलन हसन लसन जुलफन छवि छोरन छैल छबीनी ।
हरसायत दिल लाय ललकि पुनि सुरस हीन मति भीनी ।
युगलानन्यशरन बिरहिन प्रिय प्रान निछावरि कीनी ॥
मेहंदी मधुर मोहब्बत मनसिज मेहरबान मृदु ताजी है ।
मान समान मानिनी महरम ललित लालसा राजी है ।
रीत पुनीत मनोहर सोहर सरस स्वाद सत साजी है ।
युगलानन्य कंज करतल लखि नेह सुनौबत बाजी है ॥
गुफ़्म् इश्क लपेटी बानी सानी सुधा सयानी ।
ज्ञांत नैव मया किंचित् गुणसिंधुप्रवाह समानी ।
हम तो टेक बिवेक छांड़ि सब तेरे करन बिकानी ।
युगलानन्य नेह नैनन से निरखि हंसो दिलजानी ॥
वातसल्यरस बादशाह सन्देह रहित गुनसागर ।
शाहनशाह अथाह अनूपम रस भूपेश उजागर ।
नेही नेहनहे नाजुक नित निरखे नागरि नागर ।
युगलानन्यशरन सतमखसुख समुझत गुनिनिधि आगर ।
वातसल्य रस पूजनीय प्रिय गुरुप्रभाव धिय ध्याई ।
मौज महान सुजान अनत किमिकेलि कलित छबि छाई ।
या मधि रंच विवाद देश अवकाश न नेह लखाई ।
युगलानन्य अकथ उज्वल रस कहत गिरा शरमाई ॥
क्या कोई करसकै हमारा प्यारा निकट निवासी है ।
खालिक झलक खलक खारिज नहिं खिजमत खैर खवासी है ।
समुझा सरस शौक सोहबत सत समन फजीहत फांसी है ।
युगलानन्यशरन सतगुरु की मेहर भाव भल भासी हैं ॥

बिमल बिहार बाटिका बल्लभ भाव भान भल भा के हैं।
भाल भलाई भीत बिगत भव भारी भान न ताके हैं।
खाहिश ख्वार खबर निज पर की फरामोश सद साके हैं
युगलानन्य रसीले रसनिधि अवधशहर के बांके हैं॥
मधुर मिजाज पसन्द फन्द दिल बिशद बराबर दीदम्।
उसी रोज से खोज और सब त्यागि चश्म चसपीदम।
परमानन्द प्रेम प्रीतमपद सुगन सुभाव शुनीदम।
युगलानन्यशरन रस सागर पाप न नेक तपीदम॥
दीदम् दर बाजार तमाशा सखुन बीच नहिं आता है।
गूनागून अजायब नक्शा सौदा शौक बिकाता है।
ख़रीदार सरदार सलोना सुन्दर रूप दिखाता है।
युगलानन्यशरन मुरशिद की मेहर पाय छबि भाता है॥
आशिक की समता करने लायक़ तिहुँ लोक न कोई है।
योगी जती तपी ज्ञानी तिसके आगे सब छोई है।
उनसे बड़ा और नाहीं जिनकी मति रंगरस भोई है।
युगलानन्य इश्क कीने बिन बार बार मति रोई है॥
आशिक असल उपासक खासे अभिलासे रसरासे हैं।
नाशक सकल विभूति बिचारत अमल अनूपम आसे हैं।
हर हमेश आवेश बेस निज परख रूप अभ्यासे हैं।
युगलानन्यशरन के जीवन जाहिर जगत उदासे हैं॥
पल पल पीर प्यार प्रीतमपद प्रेमप्रवाह बहावै हैं।
जल थल मधुर मनोज मोहनीमूरति लखि हुलसावै हैं॥
अलबल बचन नहीं छलमल अति असल प्रमोद समावै हैं।
युगलानन्यशरन आशिक लाशक सिय श्याम सोहावै हैं॥
दिलदारों की दूरदरकदीं दुनिये से कुछ न्यारी है।
उसही में मशगूल भूल हर लहजे रहैं बहारी है॥
बोलन हँसन मिलन तिसहीमय बाहर भान बिसारी है।
युगलानन्यशरन हम तो सोइ आशिक की बलिहारी है॥

नेह हिँडोरा डारा दर दिल पटरी प्रीति लगाई ।
खंभा खाहिश मिलन मोहब्बत मरुवा खूब सजाई ।
लट्टू रंगदार लय लालन डोरी जिकर जमाई ।
युगलानन्य हमेशे झूलें सिया सहित सुखदाई ॥
धूनी नेह जलाई हमने शबोरोज दिल अन्दर ।
आतश आह हमेशे निकसे जले जिसम मनमन्दर ॥
याद यार का हर दम माला फिरे कहर के कन्दर ।
युगलानन्य नजर में मेरे आता नहीं सिकन्दर ॥
भीनी निसा अंधेरी घेरी बीम मौज दरसावै ।
लहर कहरमय उठे अनूठे देखत जिय डरपावै ।
पार यार दिलदार सलोना मुशकिल मिलन मनावै ।
युगलानन्यशरन इह मारग सुबुकसार कहँ पावै ॥
हरदम ख्याल खौफ नहिं खतरा खबरदार खिदमत में ।
खातिर खाह हजूरी हजरत ख़ाहिश नहिं अज़मत में ॥
ख़ालिक ख़लक एक सा मुझको मालुम शुद इस मत में ।
युगलानन्य क़लम क़ायम बर लिख पाया क़िसमत में ॥
बन्दा खूब अजूब वही है जिसे बन्दगी प्यारी ।
जिकर जाहरी सकल गुजारी जिसम गंदगी भारी ॥
नजर शाम और सहर बहरदरयाय इश्क छबिधारी ।
युगलानन्यशरन साबित दिल पावन प्रीतम प्यारी ॥
राह अजब बारीक बाल से सौगुन नज़र न आवै ।
हर यक तरफ़ बरफ़ के मानिँद सीरी हवा बहावै ।
रंगदार संगी नहिं दीगर तिमिरतोम दग छावै ।
युगलानन्यशरन मुरशिद की मेहर सहित सुख पावै ॥
जागत रहो गहो डोरी छबि सूरति सजन सनेही का ।
पागत महो मोद माखन मधु मृदु तन गुन गन गेही का ।
लागत लाह लहो लोचन फल दशा बिचित्र बिदेही का ।
युगलानन्यशरन सद्गुरुपद आशिक हो डर केही का ॥

दिन अरु रात सैन कीजे रस पीजे प्रेम पियाले का।
छिन छिन तात नेह नूरी तहक़ीक करो छबिवाले का।
रित तीनों तमतार पार दृग दरसै सुख मतवाले का।
युगलानन्यशरन बेशक अब नज़दीकी नृपलाले का॥
जे सतपंथ पाव धारे तिनको बहुबिधि बहकाते हैं।
ज्ञान गरूर मजूर ज़हर प्याला पीये मदमाते हैं।
दुर्लभदेह पाय मानव शठ अहंप्रबाह बहाते हैं।
युगलानन्य नामअनुरागिन तरफ़ ताकि खुनसाते हैं॥
करमकीच के बीच धसे मुख से बिज्ञान बताते हैं।
वाचकव्यर्थ बाद बादी नहिं लच्च लाभ लखिपाते हैं।
राम अनादि अखिलईशनपति प्रीति रहित बिललाते हैं।
युगलानन्यशरन इह भवनिधि फिरि फिरि आते जाते हैं॥
जाके रंग रूप रेखा नहिं कहि पुनि तहँ अरुझाते हैं।
अलख कहत कहु काहि लखत शठ अहमक़ जन्म नसाते हैं।
इनकी कौन कथा कहिये चुप रहिये प्रान पिराते हैं।
युगलानन्यशरन निज सुख लहि फूले नहीं समाते हैं॥
रसिक पारखी प्रेमदिवाना सियबल्लभछबिभीना है।
चित्त चारु चामीकर भीतर जड़ित सनेहनगीना है।
पल पल प्यास पास परसन की क़ीमत अजब नवीना है।
युगलानन्य दशा ऐसी बिन ज्यों नकटों का जीना है॥
गली भली छबिमिली रली रस तहां सदा हम बसते हैं।
मन नवनेहसरोवर मधि नित गरक न कभी निकसते हैं।
नाम अमोल अतोल दाम अभिराम धारि दिल लसते हैं।
युगलानन्य ज्ञान योगादिकगुंजपुंज लखि हँसते हैं॥
दरजा दूर इश्कबाजों का कहन सुनन से न्यारा है।
महबूबों दी मेहर न मांगे क़हर महामुद धारा है।
आप खाक में मिले मौज से दिलजानी दिलदारा है।
युगलानन्य एक टक हरदम नेही नज़र निज़ारा है॥

मुझे किया बदनाम दीन दुनियँ में अजब तमाशा है।
खुशी करैंदा आप महल में दैंदा नहीं दिलासा है।
जो कबहीं अर्जी गर्जी ह्वै लिखो जवाब न आसा है।
युगलानन्य याद में तेरे पानी बीच बतासा है॥
देखा आज रसीला गबरू अबरू खैंच कमाना।
सरजूसरितकिनारे प्यारे करैं कहर कतलाना।
संगी नवरंगी अलबेले सखा सजे धनुबाना।
युगलानन्य यार छबि ऊपर किया काम कुरबाना॥
अंक अशंक सु नव आशिक मनहरन श्रवन सुनलीजे।
आह सर्द तन जर्द नैन नित नीर पीर सें भीजे।
मधुर स्वल्पतर बचन उचारन अशन सु दूजे तीजे।
युगलानन्यशरन सीतावर तिनपर अधिक पसीजे॥
चितवन सांग चलाय यार मन तन मन छेद दिया है।
टाँका लगै न सीने माफ़िक ऐसा दरद किया है।
अगर हकीम मसीहा आवैं तो भी भीत हिया है।
युगलानन्यशरन सुन्दर मुसक्यान बिलोकि जिया है॥
योगी योगरोग में माते प्रानायाम समाधी।
हांसिल एक बराट न यामें केवल बाट बिआधी।
ज्ञानी ज्ञान कथैं निसि बासर मत अद्वैत दृढ़ साधी।
युगलानन्यशरन श्रम भ्रम बिन मारग नेह अनाधी॥
इश्क फकीरी अमल अमीरी दमरी सेर नहीं है।
कोह मोह की बेरी पहिरे सूरति फिरति बही है।
मन महबूब मिलाय न पल भर खाते दूध दही है।
युगलानन्यशरन बातों से किसने लाल लही है॥




PRINTED BY GANESH PRASAD AT THE RAJPALI PRESS, ALLAHABAD \ 1924